[प्रिंसिपल रला राम]

को दूर करने के लिये खास प्रयत्न करने चाहियें। टीचर का दर्जा एक तो इस की तनखाह बढ़ा कर ऊंचा किया जा सकता है। दूसरा तरीका है कि उस की कद्र सोशल फंक्शन्ज़ पर की जाए। अगर टीचर की कद्र नहीं की जायेगी तो यह सोचना गलत बात होगी कि बच्चे के अन्दर सैल्फ रिसपैक्ट आ जायगी। मैं बतौर एक टीचर के यह स्वीकार करता हूं कि ट्यूशन्ज़ लेने के लिये टीचर्ज़ बहुत ही अनुचित तरीके इस्तेमाल करते हैं। मगर इस का दूसरा पहलू यह है कि बिना पैसे के टीचर समाज में खड़ा नहीं रह सकता। और यह स्टेट की ड्यूटी है कि वह विशेष ध्यान दे कर उस के दर्जे को बढ़ाए।

उपाध्यक्ष महोदया, एक बात की ओर मैं आप के द्वारा सदन का ध्यान दिलाना चाहता हूं। यह बात ठीक है कि हम सब भ्रष्टाचार से तंग हैं और चाहते हैं कि यह बन्द हो। मगर इस के लिये तीन एजंसीज़ काम करती हैं, एक तो है गवर्नमैन्ट की। यह खुशी की बात है कि गवर्नमैन्ट इस बुराई को दूर करने की तरफ से लापरवाह नहीं है और सख्त कदम उठा रही है। दूसरी एजंसी है धार्मिक प्रचार की। बदकिस्मती से आज जो धार्मिक संस्थाएं आर्गेनाइज्ड हैं उन में सत्ता की कशमकश पुलीटीकल क्षेत्र से भी ज्यादा है। वह आपस में लड़ते झगड़ते रहते हैं इस लिये उन से ज्यादा आशा नहीं रखी जा सकती। इस तरह से एक ही क्षेत्र रह जाता है ऐजुकेशन का और अगर हम इस को भी इस दृष्टि से टैप नहीं करेंगे तो हम भ्रष्टाचार कभी भी खत्म नहीं कर पायेंगे। भ्रष्टाचार की जड़ें काफी गहरी जा चुकी हैं, समाज में भी और सरकारी कर्मचारियों में भी। इस हालत को सुधारने का तरीका ऐजुकेशन के ज़रिये ही है। इस के लिये ज़रूरी है कि हमारे सारे स्कूलों में रूहानी शिक्षा दी जाये। मेरा मतलब रिलीजस इन्स्ट्रक्शन्ज़ से नहीं है क्योंकि वह सैक्टेरियन हो जायगी मगर रूहानी शिक्षा देने में तो कोई रुकावट नहीं है। उपनिषद, गीता और गुरू नानक की बाणी में रुहानियत है और यह स्कूलों और कालेजों में बच्चों को ठीक आचरण सिखाने के लिये पढ़ाई जानी चाहिए। अगर हम यह नहीं करेंगे तो हम समाज में से भ्रष्टाचार कभी भी निकाल नहीं पाएंगे। इस बात को हमारा सैकूलर करैक्टर बन्द नहीं करता।

इस के साथ ही मैं यह कहूंगा कि अगर हम चाहते हैं कि हम चरित्र के लिहाज़ से ऊपर उठें तो हमें सहशिक्षा यानी कोऐजुकेशन की पालिसी को बड़ा सोच समझ कर लागू करना चाहिये। मैं समझता हूं कि हायर सैकंडरी स्टेज पर को ऐजुकेशन डिज़ायरेबल नहीं है। हां, इस से हायर स्टेज पर जब कि बच्चों में सैंस आफ रिसपोंसिबिलिटी डिवैलप हो जाती है तो यह बरदाशत की जा सकती है लेकिन अगर हम हायर सैकन्डरी स्टेज पर या मैट्रिकुलेशन स्टेज पर इस को जारी करेंगे तो हम अपने जीवन में से भ्रष्टाचार को नहीं रोक सकेंगे।

जैसे कि वैस्ट के अन्दर है अगर हम उसी तरह चेस्टिटी और संयम की नाकद्री करते रहें तो पंजाब का सूबा कैसे तरक्की करेगा? सदाचार गिरता रहेगा। अगर हम इस बात पर सीरियस हैं तो हमें चाहिये कि हम स्टूडैन्टस में यह भावना पैदा करें। इसी लिये मैं ने यह सुझाव दिया है कि गर्लज़ कालेजिज़ और स्कूलों में को-ऐजुकेशन नहीं होनी चाहिये। यह चीज़ हमें अच्छाई की तरफ नहीं ले जायेगी। अध्यक्ष महोदया, गवर्नमैन्ट

को चाहिये कि जो शिक्षा के साधन हैं उन पर ध्यान दे। स्कूलों में शिक्षा एक माध्यम से दी जाती है परन्तु सिनेमा एक और ही ढंग की शिक्षा देता है। इस से स्कूलों और कालिजों में जो शिक्षा दी जाती है वह नष्ट हो जाती है। यह नैतिक जीवन को तबाह करने का साधन बन गया है। मैं आपके द्वारा सरकार को कहूंगा कि वह लड़कों का वहां पर जाना रैस्ट्रिक्ट कर दे। हरेक फिल्म लड़कों के लिए ओपन नहीं होनी चाहिए। इस तरह के कदम स्कूलों और कालिजों के संबंध में उठाने चाहियें। मैं समझता हूं कि इस संबंध में फौरी कदम उठाने की जरूरत है। (विघ्न) मैं सिर्फ यही चाहता हूं कि सिनेमे के बारे में कोई रैस्ट्रिक्शन लगानी चाहिए, क्योंकि जो कुछ स्कूलों कालिजों में पढ़ाया जाता है वह इन के द्वारा जाया हो जाता है।

जहां तक रिसर्च का संबंध है यह ठीक है कि हम रिसर्च के काम में बढ़ रहे हैं लेकिन मैं कहूंगा कि इस के लिये जो ग्रांट पंजाब यूनिवर्सिटी के लिए रखी गई है वह बहुत थोड़ी है। पंजाब यूनिवर्सिटी सराहनीय काम कर रही है। अब जब कि पंजाब यूनिवर्सिटी का काम कई पहलुओं में मुकम्मल हो चुका है इसे ज्यादा से ज्यादा ग्रांट दी जानी चाहिए।

जहां तक साइंटिफिक रिसर्च का संबंध है वैसे तो अन्य देशों के मुकाबले में सारा भारत ही पीछे है लेकिन पंजाब खासा पीछे है। साइंटिफिक रिसर्च को जब तक हम आगे नहीं ले जाते हम गरीबी को दूर नहीं कर सकते।

कल कुछ भाई यहां पर कह रहे थे कि लैंड की सीलिंग 30 एकड़ से ज्यादा होनी चाहिए। मैं यह समझता हूं कि सीलिंग ऊपर करने से कोई साल्यूशन नहीं निकल सकेगा। खुराक की साल्यूशन तो इंटैंसिव कल्टीवेशन में है। चेस्टर बाउल्ज की किताब 'Making of a just Society' में उस ने लिखा है कि जापान में कम से कम 2 एकड़ और ज्यादा से ज्यादा 6½ एकड़ की होलडिंग्ज हैं। लेकिन वह इंटैंसिव कल्टीवेशन के जरिए फूड प्राब्लम को सांल्व करते हैं। अगर हम इस तरफ से ध्यान हटा कर सीलिंग की ओर देंगे तो यह मसला हल होने वाला नहीं। इंटैंसिव कल्टीवेशन के बारे में ध्यान देने की आवश्यकता है। इस के बारे में Agricultural University research कर रही है। यह खुशी की बात है लेकिन जो रुपया इस के लिये रखा गया है वह काफी नहीं। इसलिए इंटैंसिव कल्टीवेशन के लिए रिसर्च की जरूरत है।

जहां तक जनरल साइंस की रिसर्च का संबंध है पंजाब यूनिवर्सिटी को ज्यादा मदद देनी चाहिये। जो ग्रांट रखी गई है वह बिल्कुल नाकाफी है। इस की तरफ ध्यान दिया जाए और इस ग्रांट को बढ़ाया जाए।

Vedic Research Institute, होशियारपुर एक संस्था काफी देर से रिसर्च कर रही है। इस इन्स्टीच्यूट को एक लाख रुपया मिलता था, लेकिन अफसोस के साथ कहना पड़ता है कि इस बजट में इस संस्था का कोई नाम तक नहीं। ग्रांट के बिना रिसर्च का काम आगे नहीं जा सकता। यह हैरानी की बात है कि सरकार का इस तरह का निगलैक्टफुल एटीच्यूड बन गया है कि इस संस्था का नाम ही गायब है। इस रिसर्च की तरफ सरकार को विशेष तौर पर ध्यान देना चाहिये।

**Deputy Speaker :** Pandit Chiranji Lal.

**Shri Babu Dyal Sharma** : On a point of Order, Madam.
**Deputy Speaker** : I have called upon Pandit Chiranji Lal.

**श्री बाबू दयाल शर्मा** : जनाब, मेरा प्वायंट ग्राफ ग्रार्डर बहुत जरूरी है, ग्राप इसे सुन लें। यह इनसानियत से ताल्लुक रखता है। (*Interruptions*)

**Deputy Speaker** : I have called upon Pandit Chiranji Lal. Let the hon. Member, Shri Babu Dayal, allow him to speak.

**श्री बाबू दयाल शर्मा** : जनाब, यह मेरा हक है कि मैं Point of order raise करूं। ग्राप मेरा प्वायंट ग्राफ ग्रार्डर सुन लीजिए।

**Deputy Speaker**: Shri Chiranji Lal. (*Interruptions*) (*Noise*)

**Pandit Chiranji Lal Sharma** : Madam, I cannot proceed smoothly unless the hon. Member on the other side withdraws his point of order.

**श्री बाबू दयाल शर्मा** : ग्राप मेरा प्वायंट ग्राफ ग्रार्डर तो सुनें। मुझे ग्रफसोस है कि मैं ग्रपने ग्राप बाहर जा नहीं सकता। (*Interruptions* )

**Deputy Speaker** : I seek the help of the hon. Minister, Shri Mittal ji. The hon. Member from the Treasury Benches is obstructing the proceedings of the House.

**श्री बाबू दयाल शर्मा** : जनाब, ग्राप मेरा प्वायंट ग्राफ ग्रार्डर नहीं सुनतीं। मैं प्रोटैस्ट करता हूं। मेरी टांग में फ्रैक्चर है। मैं खुद बाहर जा नहीं सकता। मैं point of order raise करना चाहता हूं ग्रौर ग्राप इस की इजाजत नहीं देतीं।

**Deputy Speaker** : This is my discretion. I do not want that the proceedings of the House be disturbed.

**श्री बाबू दयाल शर्मा** : मेरा प्वांयट ग्राफ ग्रार्डर सुनिए।

**Deputy Speaker** : Order please, ........(noise)

**Shri Jagan Nath** : On a point of order, Madam.

**Deputy Speaker** : Order please, (Noise)

**श्री बाबू दयाल शर्मा** : ग्रगर ग्राप मेरा प्वायंट ग्राफ ग्रार्डर नहीं सुनना चाहतीं तो मुझे बाहर पहुंचवा दीजिए। मैं खुद जा नहीं सकता, ग्राप सारजेंट एट ग्रार्मज़ को हुक्म दीजिए ग्रौर मुझे बाहर निकाल दीजिए। (विघ्न) (शोर)।

**Deputy Speaker**: Order please.

**चौधरी नेत राम** : On a point of order, Madam। मैं ग्रापकी रूलिंग इस बात पर चाहता हूं कि क्या किसी मैम्बर को point of order raise करने का हक है या नहीं ?

**Deputy Speaker** : It is my discretion to allow a point of order. He is wasting the time of the House.

**श्री बाबू दयाल शर्मा** : वक्त तो ग्रब ज्यादा हो रहा है इस तरीके से मेरा प्वायंट ग्राफ ग्रार्डर ग्राप सुन लें ग्रौर ग्रगर ग्राप नहीं सुनना चाहतीं तो मुझे बाहर निकलवा दें।

**Comrade Shamsher Singh Josh** : On a point of Order, Madam.

**Deputy Speaker :** Please sit down.

**Comrade Shamsher Singh Josh** : Madam, I rose on a point of order because I wanted to have the ruling of the Chair on a very important matter. The hon. Member on the other side is casting aspersions on the Chair.

**उपाध्यक्षा** : इस हाऊस में चेयर पर एस्पर्शन्ज़ होती ही रहती हैं। संजीदगी से कार्रवाई को चलने नहीं दिया जाता। (Aspersions are often cast on the Chair in this House and the business is not allowed to be transacted smoothly.)

**श्री बाबू दयाल शर्मा** : मोहतरिमा डिप्टी स्पीकर साहिबा, मेरा प्वायंट आफ आर्डर सुन लीजिए या सारजैंट एट आर्मज़ की मारफत मुझे बाहर निकलवा दीजिए। मैं तो खुद suffer करना चाहता हूं। मैं खुद चल नहीं सकता। वह मुझे गोदी में उठा कर बाहर निकाल दें।

**उपाध्यक्षा** : आप का रवैय्या ही ऐसा है कि आप को point of order raise करने की इजाजत नहीं दे सकती। यह मेरी डिस्क्रीशन पर है। (विघ्न) (शोर) आप हाऊस की डिगनिटी को मेंनटेन नहीं करना चाहते। (The attitude of the hon. Member is such that I cannot allow him to raise a point of order. It is in my discretion to allow a point of order or not. (*Interruption*) (*Noise*) The hon. Members do not want to maintain the dignity of the House.)

**श्री बाबू दयाल शर्मा** : मैं हाउस की डिगनिटी को कायम रखने के लिए ही तो यह point of order raise करना चाहता हूं और पूरी जिम्मेदारी से बात करना चाहता हूं। मुझे जो यह जरूरी प्वायंट आफ आर्डर है इस को रेज़ करने दिया जाए। (विघ्न)।

**Deputy Speaker :** Sardar Ajmer Singh ji, will you kindly help me ?

**Minister for Revenue** : I have come for this purpose. Madam, the hon. Member wants to raise a point of order and under the rules when anybody wants to raise a point of order, he should be heard. There is no discretion with the Chair.

**उपाध्यक्षा** : देखिये, यह चेयर की डिस्क्रीशन पर है। आप चेयर को चैलेंज नहीं कर सकते। मैं ने आप को कम अज़ कम छः दफा दरखास्त की है ....: (Please listen. It is the discretion of the Chair to permit a point of order. He can not challenge the Chair. I have requested the hon. Member at least six times....)

**Minister for Revenue** : Madam, I think, the hon. Member is one of the quietest Members in the House and he may be allowed to raise his point of order. Moreover, to raise a point of order is the right of a Member which should be conceded. There is no discretion with the Chair.

**उपाध्यक्षा** : आप इन का पिछला रिकार्ड तो देखें कि कितनी दफा यह सही प्वायंट आफ आर्डर उठाते हैं (The hon. Minister may please see the previous record of the hon. Member to know as to how many times he has raised correct points of order.)

**Minister for Revenue** : I do not want to join issues with you, Madam, on this point. But again I respectfully submit that not to allow him to raise his point of Order will not be justified under the circumstances. We have seen Members from the Opposition raising point of order after point of order.

उपाध्यक्षा : तो क्या आप चाहते हैं कि मैं रूल्ज पढ़ कर सुना दूं ? (Does the hon. Minister want that I should read out the relevant Rule?)

**Minister for Revenue** : I submit, Madam, that you may allow him to raise his point of order.

**Deputy Speaker** : This is my discretion. I do not allow.

**Minister for Revenue** : Then why to create unpleasantness on this point ? (*Interruptions*)

उपाध्यक्षा : मैं रूलिंग पार्टी से यह तवक्को नहीं रखती कि इस तरह से रौडीज़म की हौसला अफज़ाई की जाए। (I never expected from the Ruling Party that rowdyism would be encouraged in this way.)

**Pandit Chiranji Lal Sharma** : Madam, I cannot proceed with my speech so long as the hon. Member, Shri Babu Dayal, does not allow me to do that.

**Deputy Speaker** : The hon. Member may start his speech. (*Interruptions*)

श्री बाबू दयाल शर्मा: पहले मेरा प्वायंट आफ आर्डर तो सुन लिया जाए, फिर जो चाहें सो करें। आप बगैर सुने कैसे कह सकती हैं कि यह बेमायनी है ? आप मेरे हक को कैसे रोक सकती हैं ? (विघ्न)।

**Deputy Speaker** : I would request the hon. Member, Pandit Chiranji Lal, to start his speech.

**Pandit Chiranji Lal Sharma** : Madam, either the hon. Member, who is creating disturbance, should be removed bodily from the House or his point of order should be heard so that I may be able to start my speech.

**Voices from the Opposition** : He should be bodily removed.

**Deputy Speaker** : Sardar Ajmer Singh Ji, I would request you to ask the hon. Member not to create disturbances otherwise I will have to adjourn the House.

**Pandit Chiranji Lal Sharma** : Madam, my submission is that the House should not be adjourned because of the attitude of certain hon. Member of this House.

**Comrade Shamsher Singh Josh** : Madam, I may submit that it is not a question of any party. You may reject the point of order but you must listen to him. (*Interruptions*)

**Voices**: He should be removed from the House.

चौधरी नेत राम : यही तो हम कहते हैं कि इस तरह से हमारा हक भी मिल जाएगा और यह मैम्बर भी खामोश हो जाएगा ; आप इस को एक दफा सुन तो लें।

**Pandit Chiranji Lal Sharma** : Madam, I can proceed with my speech provided I am permitted to do so by the hon. Member on the opposite. There are two alternatives. Madam, either you permit him to raise his point of order and if you are not pleased to do it, he should be asked to maintain order in the House. The House cannot and should not be adjourned

because of the attitude of an hon. Member . I am afraid , if I start my speech then the time, which my hon. friend on the opposite is adament to take in this manner will be deducted from my time.

**उपाध्यक्षा** : आप ने बहुत अच्छा सुझाव दिया है। अगर कोई ऐसा मौका हो तो सोचा जा सकता है। मगर यह मुआमला हाउस की डिगनिटी को रेज़ नहीं करता (The hon. Member has given a very good suggestion but it can be considered if there is an appropriate occasion. Now this matter does not raise the dignity of the House.)

**Excise, Taxation and Capital Minister** : You will kindly agree with me.. (*Interruption*)

**श्री बाबू दयाल शर्मा**: देखिए, आप मेरे प्वायंट आफ आर्डर पर कैसे आब्जैक्शन कर सकते हैं ? This is my right to rise on a point of order इस का मतलब तो यह है कि मैं प्वायंट आफ आर्डर पर खड़ा ही नहीं हो सकता। (विघ्न)

**एक्साईज, टैक्सेशन तथा राजधानी मन्त्री** : मैं अर्ज करूंगा कि वैसे तो आपकी मर्ज़ी है मगर अगर आप इजाज़त दे दें तो इस से कोई फर्क नहीं पड़ता। इस से हाउस की डिगनिटी बढ़ेगी ...।

**Deputy Speaker** : The matter is between the Chair and an hon. Member and I am sorry that the hon. Minister is supporting a Member. (Interruptions)

**आवाज़ें** : मिनिस्टर तो इस को स्पोर्ट करते हैं।

**श्री बाबू दयाल शर्मा** : मैं तो, डिप्टी स्पीकर साहिबा, हाउस की डिगनिटी को और ऊंचा ले जाना चाहता हूं। जब किसी मेम्बर का राईट एनकरोच होता है तो उस को हक है कि वह प्वायंट आफ आर्डर रेज़ करे। मैं इस तरह निकलने को तैयार नहीं। आप अपने मार्शल को कहें कि वह मुझे गोदी भर कर बाहर निकाल दे। मैं अपने राईट को छोड़ना नहीं चाहता।

[*Mr. Speaker in the Chair*]

**Mr. Speaker** : What is the difficulty ?

**Pandit Chiranji Lal Sharma** : Mr. Speaker, I was called upon by the hon. Deputy Speaker to start my speech. In the meantime the hon. Member, Shri Babu Dayal, wanted to raise a point of order and the Deputy Speaker was pleased not to permit him. This very factor has taken 13 minutes of this August House and I have not been able to start my speech.

**Mr. Speaker** : Unfortunately I am not in a position to say anything. Has the Deputy Speaker taken a decision ?

**Pandit Chiranji Lal Sharma** : Sir, the Deputy Speaker has been pleased to say that it is within her discretion to permit or not to permit a point of order.

**Mr. Speaker** : What is your point of order, Mr. Babu Dayal ? The hon. Member should please state his point of order.

11.00 a.m.

**श्री बाबू दयाल शर्मा** : मेरा प्वायंट आफ आर्डर यह है कि क्या हाउस इस बात के लिए तैयार है कि मुझे ऐसी हालत में जब कि मेरी टांग खराब है, अपने दरवाजे से मेरी सीट तक पहुंचाने के लिये कोई इन्तज़ाम करे ? और न इन्तजाम करे तो मुझे हाउस से बाहर निकाल दिया जाए। जब मेरी टांग ठीक हो जायेगी तो मै फिर हाऊस में आ जाऊंगा।

**श्री अध्यक्ष** : अगर आप नहीं आ सकते तो न आएं । (If the hon. Member is unable to attend the House then he need not do so.)

**श्री बाबू दयाल शर्मा** : बेशक आप मुझे सारजेंट एट आर्म्ज़ से बाहर निकलवा दीजिए । मैं नहीं मानता ।

**Mr. Speaker** : The hon. Member is wasting the time of the House. This is no point of order. I would request the hon. Member Pandit Chiranji Lal Sharma to proceed with his speech.

**श्री बाबू दयाल शर्मा** : जनाब, मेरा कोई इन्तज़ाम किया जाना चाहिये । वरना मैं हाऊस से वाक-आऊट कर जाऊंगा ।

**Mr . Speaker** : The hon. Member may, if he so desires, withdraw from the House.

**श्री बाबू दयाल शर्मा** : आप को इन्तज़ाम करना पड़ेगा । आपने डिप्टी स्पीकर का तो किया हुआ है । उनको हाऊस में गाड़ी पर बिठा कर ले जाया जाता है । मुझे भी एक चेयर चाहिये जिस पर बैठ कर मैं यहां आ सकूं । चेयर को इस का इन्तज़ाम करना चाहिए ।

**Mr. Speaker** : I would request the hon. Revenue Minister to ask the hon. Member Shri Babu Dayal Sharma to keep silent.

**Chaudhri Darshan Singh** : Sir, he should be physically removed from the House.

**श्री बाबू दयाल शर्मा** : जनाब, बेशक मुझे फिज़ीकली रिमूव करवा दिया जाए मैं इस बात के लिये तैयार हूं लेकिन मेरा यह राईट है कि मेरा अन्दर आने का इन्तज़ाम किया जाए, खास कर ऐसी सूरत में जब मेरी टांग खराब है और मैं चल नहीं सकता । मुझे बेशक आदमियों के कंधे पर बिठा के अन्दर आने का इन्तज़ाम कर दिया जाए लेकिन चेयर को यह इन्तज़ाम करना चाहिए ।

**Pandit Chiranji Lal Sharma** : Sir, you have been pleased to allow the hon. Member Shri Babu Dayal Sharma to raise his point of order and yet he is.......

**Mr. Speaker** : The Deputy Speaker was right in not listening to the hon. Member, Shri Babu Dayal Sharma. I will take these 13 minutes from the time of the Treasury Benches or at least the hon. Member Shri Babu Dayal will not get time to speak.

**श्री बाबू दयाल शर्मा** : मैं नहीं जाता इस तरह से । मुझे हाऊस से बेशक निकलवाया जाए । मैं कैसे जाऊं ? मेरी टांग खराब है । मुझे सारजेंट के ज़रिये उठवा के फिकवा दिया जाए । लेकिन, स्पीकर साहिब, आप को यह इन्तज़ाम करना पड़ेगा । मेरा यह राईट है । वरना मैं हाऊस में नहीं आऊंगा और प्रोटैस्ट के तौर पर वाक आऊट करूंगा ।

**Mr. Speaker** : I do not care. He may, if he so desires, withdraw from the House. He should feel ashamed of his conduct. He has not got the decency to obey the Chair. He is not listening to the Speaker and the Deputy Speaker.

**पंडित चिरंजी लाल शर्मा** (गनौर) : स्पीकर साहिब, कई रोज़ से हाऊस में बजट पर बहस चल रही है और ट्रैज़री बैंचिज़ की तरफ से टैक्स फ्री बजट कहा गया है और इसकी

वजह से कि अब की दफा कोई नया टैक्स नहीं लगाया गया, फाइनैन्स मिनिस्टर को और गवर्नमैण्ट को कांग्रैचुलेट किया जा रहा है। लेकिन मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि अभी 31 मार्च दूर है। जब बजट सैशन खत्म हो कर मैम्बर्ज घर वापस चले जाएं तब समझिए कि यह टैक्स फ्री बजट है। वरना आनरेबल मैम्बर्ज को यह पता है कि टैक्सेशन बिल ऐट दा फेग एण्ड आफ दा सैशन लाया गया था और पास करवाया गया था। इसलिये मुझ खतरा है कि ऐसा फिर हो सकता है और मैं इसी तलख तजरुबे की बिना पर फाइनैंस मिनिस्टर को या गवर्नमैण्ट को कांग्रैचुलेट करने के लिए तैयार नहीं हूं।

यह भी कहा गया है कि यह बजट सोशलिज़म लाने वाला बजट है। और भुवनेश्वर में कांग्रेस ने जो सोशलिज़म के बारे में रेज़ोल्यूशन पास किया था उस को अमली जामा पहनाने के लिये यह बजट लाया गया है। The Finance Minister in his speech showed a tremendous capacity to create illusion in the minds of the people. There are big words in the speech. बड़े खूबसूरत तरीके से लागलपेट कर यह कहा गया है।

## WALK OUT

**श्री बाबू दयाल शर्मा** : मैं प्रोटैस्ट के तौर पर बाहर जा रहा हूं (Shri Babu Dayal Sharma staged a walk out.)

## GENERAL DISCUSSION ON THE BUDGET (NOT CONCLUDED)

**पंडित चिरंजी लाल शर्मा** : लेकिन हालत यह है कि गरीब किसान और मज़दूर भूख से मर रहा है जिसको अगर सुबह रोटी नसीब हो जाए तो शाम को भूखा रहना पड़ता है। अगर यही सोशलिज़म है तो मैं गवर्नमैन्ट को चेतावनी देना चाहता हूं कि गरीब के सब्र का पैमाना लबरेज़ हो चुका है, वह इस हकूमत को बिल्कुल बरदाश्त नहीं कर सकता। कितने अफसोस की बात है! हकूमत अपनी हो, और अपना राज हो तिस पर बड़े बड़े दावे भी करती हो और लोगों को खाने के लिये टुकड़ा भी नसीब न हो।

इनके सोशलिज़म का नमूना देखना हो तो वह मिस्टर संजीवैया जो सैन्टर के मिनिस्टर हैं, जब वह कांग्रेस के प्रैज़ीडैण्ड थे तब उन्हों ने एक ब्यान दिया था, वह मैं यहां कोट करता हूं।

> "In this party the paupers had become millionaires. One class of people has improved its lot after Independence. They are the politicians in office, high officials and businessmen who are hand in glove with the politicians... ......"

[*Deputy Speaker in the Chair*]

डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं नहीं कह रहा यह सब, यह तो इन की कांग्रेस का एक हैड कह रहा है। मैं तो महज़ उन्हें वरबेटिम कोट कर रहा हूं। अभी कल ही हमारे पंडित मोहन लाल जी ने स्पीच पढ़ी थी। वह एक काबिल वकील हैं। मुझे उनकी काबलियत का एहतराम है लेकिन शर्म आती है उनकी उस बात पर जो उन्होंने सफेदपोशी पर और जैलदारी को बरकरार करने के बारे में कही। उन्हों ने कहा कि बिटवीन दी ज़मींदार

[पंडित चिरंजी लाल शर्मा]

और गवर्नमैंण्ट कोई लिंक नहीं रहा। लेकिन क्या उन्हें नहीं पता कि जिला परिषद, ब्लाक समिति और मैम्बरान पंचायत लिंक मेनटेन नहीं करते। आज सफेदपोशी और जैलदारी को फिर से बरकरार करके इन जिला परिषदों को, ब्लाक समितियों को और मैम्बरान पंचायत को सुपरसीड करना चाहते हैं। और यह सफैद पोश और जैलदार कौन हैं ? मैं बताना चाहता हूं कि वे वह लोग हैं जिन्होंने उन लोगों की गर्दनों पर कुल्हाड़ा चलाया है जो कि जंगे आजादी लड़ रहे थे। इनकी तलवारें उनकी गर्दनों पर हैंग करती थीं और जो ब्रिटिश हकूमत के इशारे पर देशभक्तों को मौत के घाट उतरवा रहे थे। और हमारी आजाद गवर्नमैंण्ट जैसे ही वजूद में आई तो इस ने सब से पहले जैलदारी और सफैदपोशी को उड़ाया। मैं पूछना चाहता हूं कि इन 17 सालों में कैसे इन के बगैर काम चलता रहा और अब एकदम से कैसे लिंक टूट गया है ? यह बात इस तरह से होगी कि जैलदारी को, सफैदपोशी को बरकरार करने की बात इस तरह से की गई है जैसे 154 मैम्बरान असैम्बली के होते हुए कोई कहे कि यहां पर गवर्नर रूल हो जाए। आज के डैमाक्रैटिक सैटअप में इसका विरोध होगा। तो यह कैसे सोचते हैं कि हम इस सफैदपोशी और जैलदारी को बरकरार होते हुए टौलरेट कर लेंगे। मैं यही नहीं कहता कि यह आपोजीशन इसका विरोध करती है, बल्कि जो भाई उस तरफ बैठे हुए हैं अगर उनसे पूछा जाये कि अपने दिल पर हाथ रख कर सही सही यह बतलाओ कि पंडित जी जो क़दम उठा रहे हैं वह ठीक है तो उन्हीं के ज़रिए यह जवाब मिलेगा कि यह बिल्कुल अनडैमोक्रैटिक है। और पंजाब की जनता डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं बतलाना चाहता हूं कि इस के खिलाफ बगावत करेगी। माफ करना, डिप्टी स्पीकर साहिबा, फिर इन का नाम जैल सेवक और उपजैल सेवक रख रहे हैं यानी गधे का नाम कीरतराम रखा जा रहा है। कहां राम राम कहां टैंटैं ! मुझे सख्त अफसोस होता है इनके इन कारनामों पर । जैलदारियों को क्रियेट करने के लिये इन्हों ने एमरजेंसी का नाम लेकर तीन हजार पटवारियों की गर्दन पर कुल्हाड़ा चलाया। इसी तरह चार पांच सौ क्लर्कों को हटा कर ए० डी० सी० लगाए गए। अब इन्हें उन पटवारियों को, क्लर्कों को लगाने का फिक्र नहीं। अब यह कहते हैं कि नेक आदमी चाहिएं। भला मुआफ करना जैलदारी और सफेदपोशी में नेकी का क्या काम? वह भला 300 रुपया सालाना लेकर क्या सुबह से शाम तक जूते तोड़ते फिरेंगे ? नहीं, वे वहां पर उस जैल में लठ गाड़ देंगे। वही बात है कि पुरानी शराब नई बोतल में। मैं पूछना चाहता हूं कि क्या यह सोशलिज़म का नमूना है जो जैलदारी की इंट्रोडक्शन से करने जा रहे हैं ? मेरे दिल में सरदार अजमेर सिंह जी का बहुत एहतराम है क्योंकि वह बहुत अच्छे वकील भी हैं और जमींदारी का भी उनको तजरुबा है। लेकिन मालूम नहीं कि उन को क्या महसूस हुआ जिसकी वजह से उन्हें फिर से जैलदारी सिस्टम लाने की जरूरत पड़ी। यहां पर socialistic pattern of society का बड़ा ढंढोरा पीटा जाता है लेकिन आप सर्विसिज की हालत को देखें। मैं आप की वसातत से Estimates Committee, which was elected by

this House की रिपोर्ट की तरफ हाउस की तवज्जोह दिलाना चाहता हूं। इस में लिखा है:—

"The Committee were further surprised to note that about 18,000 teachers, although working in the Department for a number of years were not confirmed. This is rather a sorry state of affairs. How can a teacher, who is not even certain about his own future in the Department be expected to put his best in his job ?

The Committee, therefore, strongly recommend that not only the seniority lists of the teachers should be finalised immediately but all the teachers who have put in two or three years service should also be confirmed."

इतनी जबरदस्त डिस्कंटैंटमैण्ट है। 18,000 टीचर्ज़ के हकूक का जनाज़ा निकलता है मगर हमारी हकूमत उधर ध्यान नहीं देती। The Teachers are the backbone of democracy and the cream of the intelligentsia. May I know from the Government the reasons as to why they have not been confirmed when they have put in a number of years of service ? I know no cogent explanation can be given by my hon. Friends sitting on the Treasury Benches. उन टीचर्ज़ की पहुंच स्कूल की चारदीवारी तक ही महदूद है और अगर कोई सीधा रिप्रेज़ेंट करे उस का डी० आई० या ए० डी० आई० कान पकड़ता है और उसे बिना नोटिस दिए ही बाहिर निकाल दिया जाता है क्योंकि वह कन्फर्मड नहीं। डिप्टी स्पीकर साहिबा, आम तौर पर गवर्नमैण्ट सर्वेंट्स का एक साल का प्रोबेशनरी पीरियड होता है लेकिन हमारी सरकार का बाबा आदम निराला है। यहां पर 10, 10 साल की सर्विसिज़ वाले लोग टैम्प्रेरी बैठे हैं। इस के इलावा इरीगेशन पटवारियों के ग्रेड्ज़ की तरफ मैं इरीगेशन मिनिस्टर साहिब का ध्यान दिलाना चाहता हूं। मैं मंत्री महोदय को याद दिलाना चाहता हूं कि उनका डैज़िग्नेशन बदल कर आप ने Irrigation Booking Clerk बनाया था। और आप ने वादा किया था कि उनकी तनखाहें बढ़ायेंगे।

**सिंचाई तथा विद्युत मंत्री** : बढ़ा देंगे।

**पंडित चिरंजी लाल शर्मा** : पिछले महींने की 7 तारीख को रोहतक में पटवारियों का डैपुटेशन जब मिला तो they were not satisfied. मैं नहीं समझ सका कि इरीगेशन के पटवारी जो ज्यादा फिरने की ड्यूटीज़ अदा करते हैं उनको रैवेन्यू पटवारीज़ के एट पार क्यों नहीं ट्रीट किया जाता और उन्हें बराबर के ग्रेड्ज़ क्यों नहीं दिए जाते। वजीर साहिब ने कहा था कि हम बढ़ा देंगे। अगर ऐसा करें तो अच्छी बात है। लेकिन क्या उनकी तनखाहें आप रिट्रोस्पैक्टिव इफेक्ट से बढ़ायेंगे ? डिप्टी स्पीकर साहिबा, परसों जब मैं असैम्बली हाल से निकल कर गया तो पंजाब के Government Ayurvedic Dispensaries के हकीम वहां इकट्ठे हुए हुए थे। मैं ने उन से पूछा कि क्या बात है। वह कहने लगे कि हम चार साल की क्वालिफिकेशन के हैं और पुराने तजरुबेकार हैं लेकिन हमारी तनखाहें उन से कम हैं जो पांच साल की डिग्री लेकर आए हैं। गवर्नमैण्ट ने दो Assistant Directors of Ayurvedic की पोस्ट्स एडवर्टाइज़ की थीं:—

Persons with four years' degree course are entitled or qualified for these posts.

[पंडित चरंजी लाल शर्मा]

यह रिसपांसिबल पोस्ट्स हैं उन के लिए तो चार साल की क्वालिफिकेशन के आदमी लिए जाते हैं लेकिन जो न्यू एप्वायंटमैण्ट्स पांच साल की क्वालिफिकेशन के लोगों की कर रहे हैं उन को ज्यादा तनखाहें दी जा रही हैं। इस से सर्विसिज़ के अन्दर डिस्कंटैण्टमैण्ट न आए तो और क्या हो ? आज हमारी सर्विसिज़ के अन्दर कम्पलीट डीमारेलाईज़ेशन है, nobody considers himself to be secure. जब वह सुबह आफिस में आते हैं तो वह समझते हैं कि पता नहीं शाम तक हम सर्विसि में रहेंगे या नहीं। उन के ग्रीवेंसिज़ को दूर करने के लिए और उन के अन्दर कंटैण्टमैण्ट लाने के लिए मैं सजैस्ट करता हूं कि पंजाब के अन्दर एक High Powered Commission मुकर्रर किया जाए जिस का हैड कोई Judge of the High Court या Retired Judge of the High Court या कोई आई० सी० एस० आफिसर हो जो गवर्नमैन्ट सर्वेंट्स की डे-टू-डे शिकायात को सुने। आप सैक्रिटेरिएट में जा कर देखें अफसर बेचारे रोते हैं, वह कहते हैं कि हमारीअपनी ज़मीर नहीं है। Uncertainty is prevailing in the State. There should be a High-Powered Commission to look into their day-to-day grievances. This Commission should see that grave injustice is not done to them. हम रोज़ देखते हैं जिन अफसरों के साथ नाइन्साफियां होती हैं वह जब कोर्टस में जाते हैं तो कई कई हज़ार की डिगरियां सरकार के खिलाफ होती हैं और हाई कोर्ट के आर्डर्ज़ से उन को रीइन्स्टेट किया जाता है। जिस आदमी में गवर्नमैन्ट इंट्रैस्टिड हो या कोई और बड़ा आदमी दयाल हो जाए उसे 50 दूसरे आफिशियल्ज़ को सुपरसीड करके तरक्की दे दी जाती है जिस से दूसरे एम्पलाइज़ के दिलों में फ्रस्ट्रेशन आती है। इस लिए जरूरी है कि यहां पर एक High Powered Commission बनाया जाना चाहिए जो सर्विसिज़ के day-to-day grievances को सुने। मुझे बताया गया था कि यहां पर जब ढिल्लों साहिब स्पीकर थे तो वह एसेम्बली के आफिशियल्ज़ की शिकायात सुना करते थे। इसी तरह जब तक High-Powered Commission नहीं बनाया जाता मैं सजैस्ट करूंगा कि मिनिस्टर कंसर्न्ड अपने डिपार्टमैण्ट के आफिशियल्ज़ की शिकायात सुनें and they should see that grave injustice is not done to them. ऐसी बातों का तो किसी जगह पर गवर्नमैण्ट की तरफ से ज़िक्र नहीं किया जाता लेकिन मुर्गीखाने खोलने की और सूअर पालने की बातें करते रहते हैं। डिप्टी स्पीकर साहिबा, वेस्टफुल एक्सपैन्डीचर कर के अन-नैसेसरी पोस्टस बढ़ाई जाती हैं। एस्टीमेटस कमेटी की रिपोर्ट में लिखा है।

"The Committee after having considered the organizational set up of the Department feel that there is not much justification for the two posts of Joint Directors in the scale of Rs. 1800-100-2000 when there are posts of a Director, four Deputy Directots and 12 Assistant Directors—"

यहां बहुत सारी अननैसेसरी पोस्टस क्रियेट की जा रही हैं। डी. डी. ऐण्ड पी. ओ. बी. डी. ऐण्ड पी. ओ. ऐस. सी. पी. ओर., बी. ऐल. ई. ओ. बगैरा न जाने कितने अफसर हैं जिन की गिनती

नहीं की जा सकती । जिसे देखते हैं कि फायदा देना है उसके आगे ओ लगा देते हैं और उनकी एक कतार की कतार खड़ी कर दी है । जो गरीब छोटे मुलाज़िम हैं उन पर कुल्हाड़ा चलाया जा रहा है । ज़िला में अब डी. सी. के पास क्या काम रह गया है ? जुडीशल केस अब वह नहीं करता, रवेन्यू के वह नहीं करता and they are entrusted to the A. D. M. with powers of Collector. D.C. is now more or less a Development Officer. तो डिवैल्पमैन्ट के कामों के लिए डी. सी. जब ज़िला में बैठा है तो फिर डी० डी० ऐंड पी० ओ० और दूसरे इतने सारे ओज़ की क्या ज़रूरत है, सिवाए इस के कि वह कारें और जीपें लिये फिरते हैं । This is nothing but wasteful expenditure. यह तो लोगों की खून पसीने की कमाई पर डाका डाला जा रहा है । इस लिए मैं सुझाव देता हूं कि इन गैर ज़रूरी पोस्ट्स को खत्म किया जाए । डिप्टी स्पीकर साहिबा, जब चौधरी चांद राम जी बोल रहे थे तो मैं आपकी जगह बैठा था और मुझे उन की बात सुन कर बड़ा अफसोस हुआ । उन्हों ने शायद किन जज़बात में आ कर यह बात कह दी हरियाणा के बारे में कि रोहतक में सब कुछ हो रहा है और हरियाणा में सब कुछ हो रहा है । काश कि चौधरी चांद राम की बजाए कोई और ऐसी बात कहता । उन्हों ने मेरे अपने गांव खरल में जन्म लिया है, हरियाणा का पानी पिया है, अन्न खाया है और हवा खाई है और फिर यह कहते हैं कि इस हकूमत की तरफ से हमारे हरियाणा के हकूक की पूरी हिफाज़त की जा रही है । मैं कहता हूं कि ऐसी बात कहना लोगों के साथ सरासर धोखा है और मैं बड़े ज़ोर से कहता हूं कि our rights are being very ruthlessly trampled.

**एक आवाज** : पंडित जी, जरा आराम से बोलिए ।

**पंडित चिरंजी लाल शर्मा** : आप कहते हैं कि मैं आराम से बोलूं । काश कि आप यह फिकरा कहने से पहले अपने सीने पर हाथ रख कर सोच लेते । मैं गुज़ारिश करता हूं कि अब अप्पर हाउस के इलैक्शन होने वाले हैं, उस में देख लें कि क्या हो रहा है । ( *Interruptions by Shri Bhagwat Dayal Sharma* ) डिप्टी स्पीकर साहिबा, अच्छा हुआ कि पंजाब प्रदेश के कांग्रेस प्रधान भी आ गए हैं और अब मैं वह चीज़ कहने लगा हूं जो सीधी उन्हें हिट करती है । वह यह है कि चौधरी प्रताप सिंह दौलता साहिब, जो एम० पी० थे, की मेरे पास एक चिट्ठी है (घंटी) । तो मैं हरियाणा के हकूक का जिक्र कर रहा था कि उनकी कितनी हिफाजत हो रही है । हरियाणा से सिवाए चौधरी सुलतान सिंह के और किसी को वहां के लिये टिकट नहीं मिला है और बाकी के सारे के सारे दूसरे रिजन के आदमी वहां जा रहे हैं । चौधरी मुख्तियार सिंह जी ने जब उनको टोका तो चौधरी चांद राम जी बोले कि मैं आप से ज़्यादा पढ़ा हुआ हूं । अरे भाई, अगर आप ज़्यादा पढ़े हुए हैं तभी तो आप यहां बैठे हैं और मास्टर गुरबन्ता सिंह जी वहां बैठे हैं । अगर कम पढ़े हुए होते तो आप वहां बैठे होते । आज कल के राज में तो ज़्यादा पढ़े होना डिसक्वालिफिकेशन है । (हंसी) (घंटी) तो मैं अर्ज करता हूं कि आप चाहे सर्विसिज़ में देख लें, ऐजूकेशन में देख लें, इन्डस्ट्री और मैडीकल में देख लें, हमारे हरियाणा

[पंडित चिरंजी लाल शर्मा]

का नामो निशान नहीं है। We have not even ten or twelve per cent representation in the services. मैं अर्ज़ करता हूं कि मैं यह बात किसी रिजनलिज़्म का शिकार हो कर नहीं कर रहा हूं, लेकिन मुझे तो हैरानी इस बात की हुई कि यह दलील एक ऐसे मैम्बर की तरफ से दी गई जो हरियाणा प्रांत के हैं और अगर बजट को गौर से देखा जाये तो आप देखेंगे कि यह हकीकत के खिलाफ है कि हमारे रिजन की रक्षा हो रही है। डिप्टी स्पीकर साहिबा, अब मैं एक बात इन रिजनल कमेटियों के बारे में कहना चाहता हूं कि they are nothing but a farce. They are white elephants. फिर यह दो रिजनल कमेटियां ही नहीं हैं, आगे इन की बहुत सारी सब-कमेटियां भी हैं। रिजनल कमेटी का हर एक मैम्बर किसी न किसी सब-कमेटी का मैम्बर है। उनकी मीटिंगें होती हैं, उनके जुदा आफिसिज़ हैं और सारा अमला फैला है। इन के अलावा अगर इस हकूमत की दूसरी कमेटियों का हिसाब लगाया जाए तो आप देखेंगे कि they are running into hundreds. मैं अर्ज करूंगा कि सरकार इस वेस्टफुल एक्सपैण्डीचर की तरफ फौरी तौर पर ध्यान दे। आपने अखबारों में पढ़ा होगा कि छागला साहिब ने ब्यान दिया था कि उन्होंने सिर्फ ऐजूकेशन के महकमा की 300 कमेटियां अबौलिश की हैं और उन्हों ने कहा कि मैं इन कमेटियों से तंग आ गया हूं। हमारी जो यह कमेटियां हैं करती क्या हैं? यहां फुल स्टाप लगा दो, यहां से डैश हटा दो, यहां तीन महीने कर दो और वहां छः महीने कर दो: बस यही होता है। तो मैं अर्ज़ करता हूं कि इन कमेटियों को, जो महज़ सफैद हाथी हैं, अबालिश किया जाए। इस से हमारे बजट को काफी फायदा होगा। अब मैं एक दो चीजें अपने हल्के के बारे में कहता हूं।

**उपाध्यक्षा :** अब जब आप का वक्त खत्म हो गया है तो आप अपने हल्के की तरफ आए हैं। पहले और और बातें करते रहे। (Now when the time of the hon. Member is almost over he wants to say about his constituency. Before this he has been saying other points.)

**पंडित चिरंजी लाल शर्मा :** डिप्टी स्पीकर साहिबा, हमें इतना सैलफिश नहीं होना चाहिये कि अपने हल्के की ही बात करें। हमें अपनी सारी स्टेट की भी बात करनी है जिस में हम रहते हैं। चौधरी रणबीर सिंह जी यहां बैठे हैं और मैं उन से अर्ज़ करता हूं कि वहां जो खादर के इलाके में बांध बनाया हुआ है वह सैंकड़ों फीट टूटा पड़ा है। उस से हजारों बीघे ज़मीन खराब हुई है और फसलें तबाह हुई हैं। आखिर उस के लिए कौन अफसर कसूरवार है? That officer who is responsible for that should have been brought to book. जब सिविल अफसर कहते थे कि बांध टूट जाएगा तो यह इरीगेशन वाले कहते थे कि responsibility is ours, लेकिन जब टूट गया तो किसी की ज़िम्मेदारी नहीं रही। मैं अर्ज करता हूं कि यह जो बांध टूटा है इस की तरफ फौरी तवज्जो दें और उस पर अभी से काम शुरू कर दें ताकि अगले फलड्ज़ से पहले सारी बात बन जाए। कहते हैं कि गनौर के कस्बे को इण्डस्ट्रियलाइज़ कर रहे हैं; खैर, उसकी तरफ मैं फिर आता हूं। मैं यह कहना चाहता हूं कि मेरे हल्का में तहसील गोहाना और खानपुर को छोड़ कर 106 गांव में लड़कियों के लिए एक भी मिडल

स्कूल नहीं है। अब यह फ्री ऐजूकेशन के राग अलापते फिरते हैं। अब उन 106 गांव में तो वाकई फ्री है। अभी पंडित रला राम जी जिनके जजबात का मैं बहुत एहतराम करता हूं, उन्होंने भी ऐजूकेशन पर काफी रोशनी डाली। हमारी स्टेट अब को-ऐजुकेशन के खाब ले रही है और इस के करिशमे आप ने काफी पढ़े होंगे। यह वैसे तो अमरीका और इंगलैंड की नकल करते फिरते हैं लेकिन उन के यार के पास तक नहीं फटक सके। पहले उस दर्जा तक तो पहुंच जाओ और वहां के माहौल को वैस्टर्नाइज तो कर लो and then you should think of co-education. मैं कहता हूं कि इस से बहुत लुचपना होगा। बस अकलमन्द को इशारा ही काफी है, ज्यादा मैं नहीं कहता। यही कहता हूं कि this will be an utter failure. प्राइमरी स्टेज तक और कालिज में तो ठीक है कि यह हो सकती है लेकिन इस से हायर सैकंडरी को ज़रा बख्श दो। वरना 363/366/376 के केस बनेंगे। मैं इस का पुर ज़ोर विरोध करता हूं, सारा पंजाब इस का विरोध करता है। अगर आप नहीं सुनेंगे तो लोग मुज़ाहरे करेंगे। इस लिये आप लोगों के जज़बात का एहतराम करें। (घंटी) डिप्टी स्पीकर साहिबा, कल हमारे होम मिनिस्टर साहिब ने कीमतों के कंट्रोल के बारे में अच्छी तरह से केस डिफेंड किया था। मुझे कल बोलने के लिय वक्त नहीं दिया गया, नहीं तो मैं भी अपने ख्यालात का इजहार करता। आप को याद होगा कि यह कंट्रोल एक्सैपशनल और एबनार्मल सरकमस्टांसिज़ में लगाया जाता है। लड़ाई के ज़माने में कंट्रोल किया जाता है और हुआ भी है। लेकिन जब श्री रफी अहमद किदवाई ने यह महकमा अपने हाथ में लिया उन्होंने सब से पहले नेक काम यह किया, कि उन्होंने कंट्रोल को खत्म किया। मेरी समझ में नहीं आता कि आज कल क्या एकसैपशनल और एबनार्मल सर्कमस्टांसिज़ हैं। जब चीन ने हमारे देश पर आक्रमण किया उस वक्त हमारे देश में चीज़ों की कीमतें बिल्कुल नहीं बढ़ीं और एक महीने के बाद ही कीमतें बढ़नी शुरू हो गईं। उस वक्त हमारे देश के वासियों ने अच्छा करैक्टर दिखाया। मैं समझता हूं कि आजकल हमारे देश में एबनार्मल और एकसैपश्नल सरकमस्टांसिज़ की कोई बात नहीं हुई। ज़मींदारों ने बड़ी मेहनत से पैदावार की और सस्ते भाव पर मंडियों में जाकर बेच दी। सरकार की कंट्रोल की पालिसी बिल्कुल फेल साबित हुई है क्योंकि कीमतें बढ़ती गयीं। मैं चाहता हूं कि यह सिस्टम अबालिश किया जाये ताकि महंगाई में कमी हो सके। अगर ऐसा नहीं किया गया तो मैं समझता हूं कि इस मसले का हल नहीं होगा। यह सिस्टम बिल्कुल नाकामयाब रहा है। इस के बारे में 17 किस्म के इन्सपैक्टर काम करते हैं। लोग किस किस के मुंह बन्द करें। इस ओर भी सरकार को ध्यान देना चाहिय। (घंटी) कहने के लिऐ बहुत कुछ है लेकिन समय के अभाव के कारण मैं नहीं कह सकता। आप का धन्यवाद करता हूं कि आप ने मुझ बोलने के लिए समय दिया है।

(इस वक्त पंडित राम धारी गौड़ बोलने के लिए खड़े हुए।)

**श्री जगन नाथ :** आन ए प्वायंट आफ आर्डर, मैडम। मुझे भी बोलने के लिए मौका दिया जाये। मैं भी अपने इलाके की हालत इस सदन में ब्यान करना चाहता हूं।

**Deputy Speaker :** The hon. Member will get time after Pandit Ram Dhari Gaur.

**चौधरी मुख्तियार सिंह मलिक** : आप ग्रुप्स का भी ख्याल रखें। मुझे भी बोलने की इजाज़त दी जाए।

**Deputy Speaker** : I have called upon Pandit Ram Dhari Gaur. You will also be accommodated.

**ਸਰਦਾਰ ਪ੍ਰੀਤਮ ਸਿੰਘ ਸਾਹੋਕੇ** : ਆਨ ਏ ਪੁਆਇੰਟ ਆਫ ਆਰਡਰ, ਮੈਡਮ ਮੈਨੂੰ ਅਜੇ ਤਕ ਕੋਈ ਵਕਤ ਨਹੀਂ ਮਿਲਿਆ ਹੈ, ਮਨੂੰ ਵੀ ਬੋਲਣ ਲਈ ਵਕਤ ਦਿਤਾਂ ਜਾਵੇ।

**Deputy Speaker** : You will get time.

**पंडित राम धारी गौड़** (गोहाना) : डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं आपका धन्यवाद करता हूं कि आप ने मुझे बोलने के लिये समय दिया है। मैं डाक्टर गोपी चन्द भार्गव जी को बधाई देता हूं क्योंकि उन्होंने इस वर्ष का बजट पेश करते हुए कोई नया टैक्स नहीं लगाया है। इस के साथ ही हर एक डिमांड में हमारी सरकार ने आगे से ज़्यादा रुपया प्रोवाइड किया है। यह बहुत ही खुशी की बात है। साइंटेफिक और एजुकेशन डिपार्टमैंटस के लिए 1960-61 में 11 करोड़ 32 लाख रुपया दिया गया था जब कि 1964-65 में 16 करोड़ 86 लाख रुपया निश्चित किया गया है। मैडीकल ऐण्ड हैल्थ के लिये 1960-61 में 4 करोड़ 21 लाख रुपया रखा गया था जबकि 1964-65 में 6 करोड़ 50 लाख रुपया निश्चित किया गया है। एग्रीकल्चर एंड एनीमल हस्बैंडरी के लिए 1960-61 में 2 करोड़ 47 लाख रुपया रखा गया था जब कि 1964-65 में 6 करोड़ 9 लाख रुपया निश्चित किया गया है। इसी तरह से कोआप्रेशन और इंडस्ट्री की डिमांड पर 1960-61 में 2 करोड़ 12 लाख रुपया रखा गया था और अब 3 करोड़ 82 लाख रुपया निश्चत किया गया है। इतना ही नहीं, हमारी सरकार हर एक महकमे के लिए ज्यादा से ज्यादा रुपया प्रोवाइड किया है। जब मैं बजट के पन्ने देख रहा था तो मुझे उस वकत अलामा इकबाल का शेर याद आया था। वह मैं यहां पर पढ़ कर सुना देता हूं।

खोल कर आंखें मेरे आईनाए गुफतार से।
आने वाले दौर की इक धुंधली सी तस्वीर देख।।

डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि इस बजट में भविष्य की धुंधली सी तस्वीर नज़र आती है। हमारी सरकार ने गरीब और छोटे तबके के लोगों को ऊपर उठाने के लिये कुछ कदम उठाए हैं ताकि उनकी आमदनी में इज़ाफा हो सके। हमारी सरकार ने क्लास फोर के कर्मचारियों के लिये 5 रुपए महीना का इज़ाफा किया है। इस से उन को कुछ राहत मिलेगी। मैं समझता हूं कि हमारी सरकार ने समाजवादी ढांचे को अपनाने के लिए कोशिश शुरू कर दी। मेरे कई आपोज़ीशन के माननीय सदस्यों ने मज़ाक उड़ाया है। मैं उनको कहना चाहता हूं कि.... (विघ्न)

**उपाध्यक्षा** : आप अपने इलाके की बात इस हाउस में रखें। जो कुछ मैम्बर साहिबान ने कहा है उस का जवाब मिनिस्टर साहिब के लिए रहने दीजिए। (The hon. Member may please say something about his constituency in this House. Let the hon. Minister reply the points mentioned by the hon. Members.)

**पंडित राम धारी गौड़ :** अच्छा जी। मैं अर्ज कर रहा था कि हमारी सरकार ने गरीब तबके को ऊपर उठाने के लिये बहुत कदम उठाए हैं। देहातों में जो हरिजन बसते हैं उन के लिए हमारी सरकार ने दस्तकारी का काम खोल दिया है। पहले उनको कोई काम नहीं मिलता था। अब उन के लिये भेड़ बकरियां और पोल्ट्री व सूरों को खरीदने के लिये सहायता करने का प्रयत्न किया है। इस से उनका रहन सहन ऊंचा होगा। वह खुशहाल होंगे और अपना गुजारा आज़ादी से कर सकेंगे।

**श्री जगन नाथ:** आप ही यह काम संभाल लें।

**पंडित राम धारी गौड़ :** यह कोई बुरा काम नहीं है। कोई काम तो करना है। अगर यह मिल जाए तो भी अच्छा है। डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं समाजवादी ढांचे के बारे में अर्ज़ कर रहा था। हमारी सरकार इस ढांचे को बढ़ावा देने के लिये लोगों को पैदावार बढ़ाने के लिये प्रोत्साहन दे रही है। खुराक की चीज़ों को बढ़ाने के लिये प्रोत्साहन दे रही है। पंजाब में तालीम, इंडस्ट्री, स्माल सकेल इंडस्ट्री में तरक्की हो रही है। इतना ही नहीं, हमारी सरकार ने कोआप्रेशन डिपार्टमैण्ट में बहुत तरक्की की है। इस के बारे में मैं अपनी ओर से नहीं कह रहा हूं बल्कि एक रिपोर्ट के बेसिज़ पर कह रहा हूं। इस के बारे में हमारा प्रान्त देश भर में प्रथम रहा है।

डिप्टी स्पीकर साहिबा, जहां तक दस्तकारी का सम्बन्ध है लुधियाना में बहुत तरक्की हुई है। लुधियाना में मशीनो और साइकलों आदि की बहुत इंडस्ट्री चल रही है। लेकिन हरियाणा के इलाके को इग्नोर किया जा रहा है। मेरी प्रार्थना यह है कि इस इलाके की बेहतरी के लिए भी वहां पर इण्डस्ट्री स्थापित की जाए। मैं मानता हूं कि सोनीपत, बहादुरगढ़, बल्लभगढ़ में इंडस्ट्रीज़ लगाई गई हैं लेकिन अन्य स्थानों में भी सरकार को इण्डस्ट्री लगाने के लिए कोशिश करनी चाहिये ताकि वहां के लोग अपना जीवन ऊंचा कर सकें। मेरा सुझाव है कि हरियाणा के इलाके को इग्नोर न किया जाए।

डिप्टी स्पीकर साहिबा, अब मैं एजूकेशन के बारे में अर्ज़ करना चाहता हूं। जहां पर पहले स्कूल नहीं थे वहां पर सरकार ने स्कूल खोल दिए हैं। यह बहुत अच्छी बात की है। इस के साथ सरकारी स्कूलों में फीसें भी मुआफ कर दी गई हैं। लेकिन जहां पर प्राइवेट स्कूल हैं वहां पर सरकारी स्कूल न होने के कारण लोगों को अपने लड़कों को तालीम देने के लिए प्राइवेट स्कूलों में भेजना पड़ता है। वहां पर उन के पेरेन्ट्स को बहुत खर्च करना पड़ता है। उन की प्राइवेट स्कूलों में फीस मुआफ नहीं होती। वहां के लोग गरीब होते हैं। वह फीस अदा नहीं कर सकते। मैं समझता हूं कि सरकार हर स्थान पर अपने स्कूल नहीं खोल सकती क्योंकि उस के पास इतने साधन नहीं हैं। इस लिए मेरा सुझाव है कि सरकार प्राइवेट स्कूलों की सहायता करे ताकि वह लोगों से फीस न लें। यह सुविधा उन लोगों को दी जानी चाहिये जो कि बैकवर्ड हैं, इकानौमीकली बैकवर्ड हैं। उन के लिये सहूलतें प्रदान की जायें ताकि वह अपने बच्चों को पढ़ा सकें।

[पंडित राम धारी गौड़]

डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं मैडिकल के बारे में भी अर्ज़ करना चाहता हूं। हमारी सरकार ने चंडीगढ़ में पोस्ट ग्रैजुएट मैडिकल रीसर्च इंस्टीच्यूट खोला है। मैं ने वहां पर जा कर इन्तज़ाम देखा है। वहां पर इन्तजाम बहुत ही शानदार है। सरकार ने बहुत अच्छा काम किया है। (विघ्न)।

**उपाध्यक्षा :** मैं चार पांच दिन पहले रोहतक हो कर आयी हूं वहां पर अभी तक पानी खड़ा है। आप उस के बारे में कहें। (I went to Rohtak four or five days ago. Water is still standing there. The hon. Member may draw the attention of the Government towards it.)

**पंडित राम धारी गौड़ :** डिप्टी स्पीकर साहिबा, इस से अगली बात मैं यह कहना चाहता हूं कि आयुर्वैदिक वालों को बिल्कुल इग्नोर किया जा रहा है। यहां पर पहले बताया जा चुका है कि इस सम्बन्ध में मिलने के लिये एक डैपुटेशन भी आया था। गवर्नमेंट यह कहती है कि जिन्होंने चार साल की ट्रेनिंग ली हुई है उन को अगला ग्रेड नहीं मिलेगा और जिन्होंने पांच साल की ट्रेनिंग ली हुई है उन को रीवाईज़ड ग्रेड मिलेगा। यह बड़ी अजीब बात है। मिसाल के तौर पर पहले जे० बी० टी० की ट्रेनिंग एक साल की होती थी लेकिन बाद में दो साल की कर दी गई। और अब अगर यह कहा जाए कि एक साल की ट्रेनिंग वालों को ग्रेड नहीं मिलेगा और दो साल वालों को दिया जाएगा तो क्या यह मजाक की बात नहीं है? यह तो गवर्नमेंट का आउटलुक है कि कभी ट्रेनिंग का समय लम्बा कर दे या कभी कम कर दे। पहले उन की ट्रेनिंग चार साल की होती थी, बाद में पांच साल की कर दी गई। इस में ट्रेनिंग लेने वालों का क्या कसूर है? इस से तो ज़ाहिर होता है कि गवर्नमेंट इस बात की ओर कम ध्यान दे रही है। उन को इस बात का ख्याल ही नहीं है कि आयुर्वैदिक वाले भी देश की सेवा करते हैं। गवर्नमेंट को इस बात की तरफ फौरी ध्यान देना चाहिए।

कुछ भाइयों ने हाउस में इस बात की ओर ध्यान दिलाने का यत्न किया है कि चीज़ों की कीमतें बहुत बढ़ गई हैं। यह ठीक है कि सरकार ने प्रोडक्शन को बढ़ाने के लिये जो कोशिश की है उस के कारण चीजों की कीमतें कम हो जाएंगी। (विघ्न) मैं इस सम्बन्ध में एक सुझाव देना चाहता हूं। यह ठीक है कि सरकार ने काफी रुपया ज़रायत और इंडस्ट्री पर खर्च करने के लिये रखा है और रखती भी रही है। लेकिन यह देखना भी ज़रूरी है कि इस का ठीक तरह से इस्तेमाल भी हो रहा है कि नहीं। मैं कृषि विभाग का ध्यान इस ओर दिलाना चाहता हूं कि कृषि की पैदावार को बढ़ाने के लिये तीन चीज़ों की ज़्यादा आवश्यकता होती है। पहली चीज़ बीज, दूसरी खाद और तीसरी पानी है। मुझे याद है कि 1960 में जब गोहाना के इलाके में फलड आये तो गवर्नमेंट ने उस हल्के में बीज सप्लाई किये। लेकिन वह बीज उस वक्त वहां पर पहुंचा जब फसल बोई जा चुकी थी। आम तौर पर यही होता है कि जब फसल के बोने का समय निकल जाता तो उस वक्त किसानों को बीज मिलता है। मौके पर तो किसान को गंदा बीज लेकर बोना पड़ता है और बीज की गंदम बाद में खाने के काम आती है। इस लिये मेरा कृषि विभाग से सुझाव है कि बीज किसानों के पास बोने के समय

से एक महीना पहले पहुंच जाना चाहिए। दूसरी बात खाद के बारे में मैं यह कहना चाहता हूं कि खाद उन लोगों को दी जाती है जो कि लेना नहीं चाहते। जो लोग लेना चाहते हैं उन को खाद दी नहीं जाती। वे बेचारे पीछे पीछे फिरते हैं, उन को खाद लेने में बड़ी दिक्कतें उठानी पड़ती हैं। यही हाल दस्तकारी के बारे में है। जो लोग दस्तकारी लगाना चाहते हैं उन को रुपया मिलता नहीं है। जिन को मिलता है वे रुपये को इधर उधर खर्च कर देते हैं। या ऐसे लोगों को गवर्नमेंट लोन देती है जो कि दस्तकारी नहीं जानते। उन को तालीम नहीं होती, अनपढ़ होते हैं और अपना रुपया वेस्ट कर बैठते हैं और फिर दिल तोड़ कर बैठ जाते हैं। इस लिये मेरा सुझाव है कि दस्तकारी के महकमे के अफसर देहात में जाएं। वे देखें कि कौन आदमी दस्तकारी लगाना चाहता है, किस को हकीकत में रुपये की जरूरत है। जो लोग असल में जरूरतमंद हों, और जिन को काम करना आता हो, उन को रुपया दिया जाना चाहिए। जो लोग अनपढ़ होते हैं और जिन के पास साधन नहीं होते उन को दस्तकारी कायम करने में दिक्कतें पेश आती हैं। उन को भी गाईडेंस मिलनी चाहिये।

**Deputy Speaker** : As there are still many hon. Members want to speak, the hon. Member should try to wind up.

**पंडित राम धारी गौड़** : जिन इलाकों में फ्लड आते हैं उन इलाकों में दस्तकारी की तरफ ज्यादा ध्यान दिया जाना चाहिये क्योंकि वहां पर जमीनें खराब हो गई हैं। उन को कुछ न कुछ धंधा जरूर मिलना चाहिये। फ्लड वाले इलाके तालीम में भी बैकवर्ड रह जाते हैं। मेरे इलाके गोहाना में कालेज की बड़ी मांग है। उन लोगों की माली हालत बहुत खराब हो चुकी है इस लिये वे अपने बच्चों को पढ़ने के लिए बाहर दूर नहीं भेज सकते। वहां पर जरूर कालेज कायम किया जाना चाहिए ताकि वे लोग अपने बच्चों को आगे भी तालीम दिलवा सकें।

**Deputy Speaker** : Please wind up and resume your seat.

**पंडित राम धारी गौड़** : अच्छा जी, अगर आप का यही हुक्म है तो मैं आप का शुक्रिया अदा कर के बैठ जाता हूं, वरना बातें तो मैंने और भी कहनी थीं।

(उपाध्यक्षा ने इस समय श्री जगन्नाथ को बोलने के लिये बुलाया।)

**चौधरी मुख्तियार सिंह मलिक** : आन ए प्वायंट आफ आर्डर, मैडम। मैं यह अर्ज करना चाहता हूं कि ग्रुप-वाईज टाईम की अलाटमेंट हो चुकी है। प्रजातन्त्र पार्टी के तीन मैम्बर बोल चुके हैं, आप रिकार्ड देख लें। जो आर्गेनाईज्ड पार्टीज हैं उन को टाईम नहीं दिया जा रहा है।

**उपाध्यक्षा** : आप ने मेरा ध्यान इस तरफ दिलाया है, मैं बड़ी मश्कूर हूं। मेरे पास सब रिकार्ड मौजूद हैं। आप पेशंस रखें, आप को भी समय मिल जाएगा। अभी पौने दो घंटे पड़े हैं। (I am grateful to the hon. Member for drawing my attention to this matter. I have got the record with me. But he should keep patience, he will also get time. Still there are one hour and 45 minutes left.)

**श्री ओम प्रकाश अग्निहोत्री** : आन ए प्वायंट आफ आर्डर, मैडम। जिन लोगों को अभी तक समय नहीं मिला उन को जरूर समय दिया जाना चाहिये, चाहे वे किसी ग्रुप से ताल्लुक रखते हैं या नहीं रखते।

**उपाध्यक्षा** : काफी टाईम पड़ा है। सब को मिल जाएगा। (There is sufficient time at our disposal. Every body will get time to speak.)

**श्री प्रताप सिंह बख्शी** : ग्रान ए प्वायंट ग्राफ ग्रार्डर। मैं कहना चाहता हूं कि पहाड़ी लोगों के नुमाइंदगान को भी वक्त दिया जाना चाहिये।

**उपाध्यक्षा** : ग्राप को भी वक्त मिलेगा। मैं नहीं चाहती कि ग्राज कुछ बोलूं क्योंकि मेरा यह विश्वास है कि चेयर को नहीं बोलना चाहिये ग्रौर न ही कोई स्टेटमैंट देनी चाहिये। 1951 में although I was Deputy Speaker yet I presided over the sittings of the House for full one month लेकिन कभी भी ऐसा इंसीडैंट नहीं हुग्रा था। मुझे ग्रफसोस से कहना पड़ता है कि ग्रब मैं जो चेयर पर बैठी हूं तो रूलिंग पार्टी का निज़ाम कमज़ोर देख रही हूं। (The hon. Member will also get time. I did not want to say anything today as it is my firm belief that the Chair should neither speak nor make any statements. In 1951, when I was Deputy Speaker I had to preside over the sittings of the House for full one month and no incident of this type ever occurred then. But I am constrained to say that now when I am holding this office again I find that the ruling party's discipline is weakening.)

**डाक्टर बालकृष्ण** : ग्रान ए प्वायंट ग्राफ ग्रार्डर, मैडम। मैं सिर्फ यह पूछना चाहता हूं कि जो मैम्बरान ज्यादा शोर मचाते हैं या ज्यादा प्वायंट ग्राफ ग्रार्डर उठाते हैं क्या उन को ही टाईम दिया जाएगा या कि मेरे जैसे ग्रादमी को भी दिया जाएगा जो कि कभी इंट्रप्ट नहीं करता ?

**उपाध्यक्षा** : ग्राप उस वक्त नहीं बोले जिस वक्त कि श्री बाबू दयाल हाउस का समय खराब कर रहे थे। (The hon. Member did not speak out when Shri Babu Dayal was wasting the time of the House.)

**ਕਾਮਰੇਡ ਗੁਰਬਖਸ਼ ਸਿੰਘ ਧਾਲੀਵਾਲ** : ਆਨ ਏ ਪੁਆਇੰਟ ਆਫ ਆਰਡਰ, ਮੈਡਮ। ਅਸੀਂ ਇਹ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਾਂ ...............

**Deputy Speaker** : You will get time. Please resume your seat.

**ਕਾਮਰੇਡ ਗੁਰਬਖਸ਼ ਸਿੰਘ ਧਾਲੀਵਾਲ** : ਸਾਡਾ ਟਾਈਮ ਤਾਂ ਸਾਨੂੰ ਦੇ ਦਿਉ। ਜੇ ਕਰ ਜ਼ਿਆਦਾ ਨਹੀਂ ਦੇਣਾ ਤਾਂ .....................

**Deputy Speaker** : You will get the time. But do not dictate to the Chair.

**ਕਾਮਰੇਡ ਗੁਰਬਖਸ਼ ਸਿੰਘ ਧਾਲੀਵਾਲ** : ਹਾਊਸ ਨੇ ਡੀਸਾਈਡ ਕੀਤਾ ਹੋਇਆ ਹੈ......... ਅਸੀਂ ਆਪਣਾ ਟਾਈਮ ਮੰਗਦੇ ਹਾਂ ......... (ਵਿਘਨ)

**Deputy Speaker** : Sardar Gurnam Singh ji, I seek your help.

**ਕਾਮਰੇਡ ਗੁਰਬਖਸ਼ ਸਿੰਘ ਧਾਲੀਵਾਲ** : ਬਿਜ਼ਨੈਸ ਐਡਵਾਈਜ਼ਰੀ ਕਮੇਟੀ ਵਿਚ ਜੋ ਫੈਸਲਾ ਹੋਇਆ ਸੀ ............

**उपाध्यक्षा** : जब फैसले होते हैं तो मैं भी वहां पर होती हूं । यह आप चेयर का क्या मज़ाक कर रहे हैं । (I am also there when decisions are taken. Why is the hon. Member making such a joke of the Chair ?)

**ਕਾਮਰੇਡ ਗੁਰਬਖਸ਼ ਸਿੰਘ ਧਾਲੀਵਾਲ** : ਉਥੇ ਇਹ ਫੈਸਲਾ ਹੋਇਆ ਸੀ ਕਿ ਹਰ ਗਰੁੱਪ ਨੂੰ ਕਿੰਨਾ ਕਿੰਨਾ ਟਾਈਮ ਦੇਣਾ ਹੈ ।

**Deputy Speaker** : I would request the hon. Member to take his seat. I know that.

Sardar Gurnam Singh ji, I seek your help.

**ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਨਾਮ ਸਿੰਘ** : ਦਰਅਸਲ ਕਮਿਊਨਿਸਟ ਪਾਰਟੀ ਅਤੇ ਜਨ ਸੰਘ ਪਾਰਟੀ ਨੂੰ ਟਾਈਮ ਘੱਟ ਮਿਲਿਆ ਹੈ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਤੁਸੀਂ ਖਿਆਲ ਰਖਣਾ !

**उपाध्यक्षा** : मैं तो सब को बोलने के लिये टाईम देना चाहती हूं लेकिन इस तरह इन्ट्रप्शंज करने से वक्त ज़ाया होता है । (I want to give an opportunity to all of them to participate in the discussion but time is wasted by such interruptions.)

**श्री जगन्नाथ** (तोशम) : मैडम डिप्टी स्पीकर साहिबा, कल मैं पट्टी के हल्के से आ रहा था.......

**उपाध्यक्षा** : जगन्नाथ जी, मैं आप को सुनना चाहती हूं । आप पट्टी की बात को छोड़ते हुए अपनी बात करें । (I want to listen to the views of the hon. Member. He should leave Patti affairs aside and make out his own points.)

**श्री जगन्नाथ** : वही बात कर रहा हूं । मैं आप को यह बताने वाला था कि मैं पट्टी के हल्के से आ रहा था वाया मोगा । बस के अन्दर चर्चा चल रही थी कि टैक्स बहुत ज़्यादा बढ़ गए, चीज़ों के भाव बहुत ज़्यादा बढ़ गए हैं । तो इस दौरान एक आदमी ने कहा कि सब से सस्ती चीज तो शायद आजकल नमक ही है । इस पर दूसरे आदमी ने कहा, नहीं । अगर कोई पंजाब के अन्दर सब से सस्ती चीज है तो वह है पंजाब का एम. एल. ए. । आज के पंजाब के एम. एल. ए. का भाव बहुत ही सस्ता हो रहा है । एक पैग शराब का, व्हिस्की का या इस तरह की किसी और चीज़ का एक एम. एल. ए. को दे दो तो वह यहां से वहां आ सकता है और वहां से यहां आ सकता है । यह है कीमत आज पंजाब के एम. एल. ए. की । इस से ज़्यादा और क्या चीज़ सस्ती हो सकती है ? इस लिये मैं कहता हूं कि असेम्बली का मेम्बर बनना कोई बहुत बड़ी बात नहीं है । यह तो पंजाब के अन्दर सब से छोटी बात है ।

**श्री सुरेन्द्र नाथ गौतम** : आन ए प्वायंट आफ आर्डर । क्या किसी को इस तरह की बातें करने की इज़ाजत दी जा सकती है ?

**चौधरी रण सिंह** : आन ए प्वायंट आफ आर्डर, मैडम। डिप्टी स्पीकर साहिबा, जब कोई इधर से स्पीच करता हुआ आपोज़ीशन वालों की किसी स्पीच को जरा भी refer करता है तो आप कहती हैं कि बैठ जाओ और वह (आपोज़ीशन वाले) पट्टी की इलैक्शन की बातें यहां करते हैं तो आप उन को नहीं रोकतीं। वह जो कुछ मर्जी कहें।

**उपाध्यक्षा** : आप अपने अल्फाज़ विदड्रा करो। (The hon. Member should withdraw his words.)

**चौधरी रण सिंह** : मैंने कौन से अनपार्लियामेंटरी लफज़ कहे हैं, वह मुझे बताएं। मैं ने तो यह गुज़ारिश की है कि ....

**उपाध्यक्षा** : नो नो, अपने लफज़ विदड्रा करो। (No, no, he should please withdraw his words.)

**चौधरी रण सिंह** : मैं गुज़ारिश करता हूं कि आखिर मैं ने क्या कहा है कि जिस को आप विदड्रा करने के लिये कह रही हैं।

**उपाध्यक्षा** : आप ने जो चेयर पर रिफलैक्शन की है वह लफज वापस लो। आप ने यह कहा कि मैं उन को इस बात की इजाजत देती हूं कि वह जो कुछ मर्जी हो कहें। (He should withdraw the words by which he has cast reflection on the Chair. He has said that I permit them to say whatever they like.)

**चौधरी रण सिंह** : मैंने यह गुज़ारिश की थी......

**उपाध्यक्षा** : आप अपने लफज़ वापिस लें। (Please withdraw your words)

**चौधरी रण सिंह** : जो आप कहती हैं वह लफज़ मैं वापिस लेता हूं।

**श्री जगन्नाथ** : बहर हाल, मैडम डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं उस तरफ नहीं जाता। मैं यह कहना चाहता हूं कि आज पंजाब के अन्दर टैक्स भी बढ़ रहे हैं और चीज़ों के भाव भी बढ़ रहे हैं। लेकिन जो गवर्नमेंट का प्लैनिंग सिस्टम है इस में अन्धेरगर्दी मची हुई है उस पर अफसोस भी होता है और अचम्भा भी। पंजाब में बाढ़ भी आते हैं, काफी तबाही होती है लेकिन जिस बात की तरफ मैं आप का ध्यान दिलाना चाहता हूं वह यह है कि भिवानी तहसील का इलाका, नाहड़ का हल्का, गुड़गांव का कुछ इलाका बहुत बुरी तरह से मुसीबतजदा है। वहां पर हज़ारों पशु नहीं तो सैंकड़ों रोजाना उन हल्कों के अन्दर मरते हैं। लेकिन गवर्नमेंट की तरफ से जवाब क्या आता है? मैंने पूछा कि भिवानी तहसील में दो तीन महीनों में कितने पशु मरे हैं तो 24 तारीख के जवाब में बताया गया कि तहसील भिवानी में सिर्फ 12 पशु मरे। मैं आप को विश्वास के साथ कह सकता हूं कि हमारे गांवों के अन्दर कम से कम तीस चालीस पशु रोज़ मरते हैं। मेरे पास जूई गांव का एक लैटर आया हुआ है। उन्होंने एक प्रस्ताव पास किया जो कि उन्होंने प्राईम मिनिस्टर को, चीफ मनिस्टर को और राष्ट्रपति को भेजा, कमिश्नर साहिब को भी भेजा और पेपर में भी छपवाया कि हमारे गांव में भूख की वजह से 45 पशु मर गए हैं। लेकिन पूरी भिवानी तहसील के बारे में गवर्नमेंट की तरफ से जवाब आता है कि सिर्फ 12 पशु मरे हैं। मित्तल साहिब खुद महेंद्रगढ़ के हल्के के रहने वाले हैं। उन को पता है कि तहसील भिवानी की, नाहड़ के हल्के

की क्या हालत है। महेंद्रगढ़ को इन्होंने फेमिन स्ट्रिकन एरिया डिक्लेयर किया है लेकिन नाहड़ और भिवानी के साथ लगते इलाके को नहीं किया। और न ही यहां पर कम्पन्सेटरी अलाऊंस दिया है। मैं आप को याद दिलाना चाहता हूं कि सरदार भक्तसिंह, राजगुरु और सुखदेव इस लिये फांसी पर चढ़ गए क्योंकि गवर्नमेंट ज़लालत का सा सलूक करती थी और ऐसी हरकतें किया करती थी जिसे आम लोग बरदाश्त नहीं कर सकते थे। उसी तरह के काम अब यह गवर्नमेंट कर रही है। जो सरकारी पार्टी के मेम्बर का हल्का हो वहां तो रिलीफ दिया जाता है लेकिन उस के साथ लगते इलाके को इस लिये वह सहूलियात नहीं दी जातीं क्योंकि वह आपोजीशन के मेम्बर का हल्का है। एक मनिस्टर के हल्के को तो फेमिन एरिया भी डिक्लेयर कर दिया, वहां पर कम्पन्सेटरी एलाऊंस भी दे दिया लेकिन मेरे हल्के को वह कुछ नहीं दिया गया। मैं मित्तल सासिब को साफ तौर पर बता देना चाहता हूं कि पंजाब में हर एक चीज़ की कमी हो सकती है लेकिन भक्तसिंह, राजगुरु और सुखदेव की कमी नहीं हो सकती। अगर आप भी इस तरह की ज़लालत करेंगे तो आप का भी यही हाल होगा.....

उपाध्यक्षा : आप ज़लालत लफज़ को वापिस लें और मित्तल साहिब को ऐड्रस न करें। चेयर को ऐड्रस करें। (The hon. Member should please withdraw the word "Zalalat". He should not address the hon. Minister Shri Ram Saran Chand Mittal but should address the Chair.)

**श्री जगन्नाथ** : मैं ज़लालत लफज़ को वापिस लेता हूं। लेकिन सवाल यह है कि क्या यह ज़्यादती नहीं है कि महेंद्रगढ़ के हल्के को तो फैमिन स्ट्रिकन एरिया करार दे दिया और उस के साथ लगते इलाके को जिसे पहिले लोहारू स्टेट कहते थे, फैमिन एरिया डिक्लेयर नहीं किया, कम्पेन्सेटरी एलाऊंस भी नहीं दिया गया। कुछ हिस्से को तो सहूलतें दी जाएं और साथ वाले बाकी के इलाके को बीच में से छोड़ दिया जाए तो इस से बढ़ कर और क्या ज़्यादती हो सकती है। डिप्टी स्पीकर साहिबा, फलैचर साहिब उस हल्के के अन्दर एक दो बार गए थे। उन्होंने वह हल्का देखा है। मैंने उन से पूछा कि इस हल्के की हालत की बाबत आप का क्या ख्याल है। मैं वज़ीर साहिब को बताना चाहता हूं कि खुद फलैचर साहिब ने कहा कि मुझे इस बात का बड़ा अफसोस और दुःख है कि इस हल्के की बहुत बुरी हालत है। इस में बहुत बैकवर्डनैस है लेकिन इस के बावजूद गवर्नमेंट ने उस हल्के को न फैमिन स्ट्रिक्न एरिया डिक्लेयर किया है और न ही दूसरी किसी तरह की रिलीफ दी है।

जहां तक सड़कें बनाने का ताल्लुक है उस तरफ भी कोई ध्यान नहीं दिया गया। तहसील भिवानी के अन्दर 173 गांव फैमिन स्ट्रिकन हैं। वहां लोगों के पास खाने को रोटी नहीं, न पशुओं के लिये चारा है और गवर्नमेंट आराम से यह दावा करती है कि हम ने बहुत कुछ किया है। मैं अर्ज़ करूं कि वहां पर लोगों को भारी दिक्कत का सामना करना पड़ रहा है। लोग मर रहे हैं, पशु मर रहे हैं। यह सरकार उन को नहीं बचा रही। मरते आदमियों को नहीं बचा सकती, मरते पशुओं को नहीं बचा सकती तो सरकार कर क्या रही है? अगर इस के लिये पंजाब गवर्नमेंट ज़िम्मेदार नहीं तो और कौन है? इस

[श्री जगन्नाथ]

सब की ज़िम्मेदारी पंजाब गवर्नमेंट की है या उन अफसरों की है जो नीचे से रिपोर्ट ठीक नहीं करते। मैं साफ तौर पर यह कहना चाहता हूं कि पंजाब गवर्नमेंट आज जब कि सूबे में इतनी बुरी हालत है, लोगों को रोज़गार देने में, मरते हुए लोगों को बचाने में फेल रही है। डिप्टी स्पीकर साहिबा, डा० सुब्रामनियम ने पार्लियामेंट में एक स्टटमेंट दी जिस में उन्होंने बताया कि यहां पर तीन चार हल्कों के अन्दर 480 पशु मारे गए लेकिन यहां पर यह कहते हैं कि चार हल्कों के अन्दर ज्यादा से ज्यादा 50 पशु मरे होंगे और वह भी बीमारी की वजह से। आप अन्दाज़ा लगाएं इस से ज्यादा गवर्नमेंट की तरफ से ज़्यादती, नाजायज़पन और निकम्मापन और क्या हो सकता है।

यह मानते हैं कि कीमतों में बड़ा भारी अज़ाफा हुआ है। लेकिन सवाल यह है कि इस के लिये जो सब से जरूरी काम है उसको पहिले करना चाहिए। इस सिलसिले में कुछ सड़कों की प्रोपोज़ल की थी। कुछ काम शुरु हुआ लेकिन बाद में छोड़ दिया गया। कहने लगे कि रहने दो, इनको कच्चा ही रहने दो। अगर पक्का नहीं करना तो इस का फायदा ही क्या है? डिप्टी स्पीकर साहिबा, जून-जुलाई के महीनों में उस इलाके में ज़ोरों की आन्धी चलती है। आज जो टीला वहां होगा उसको आप कल नहीं देख पायेंगे। यानी

12.00 noon

जो काम आज किसी सड़क पर हुआ हो उस का दूसरे दिन पता भी नहीं लगता कि वहां कुछ हुआ भी था कि नहीं हुआ था, क्योंकि वहां आंधी बड़े ज़ोर से चलती है और जो मिट्टी एक दिन डाली जाती है वह दूसरे दिन तक उड़ जाती है। इस लिये सरकार को वहां कच्ची सड़कें बनवाने की बजाए पक्की सड़कें बनवानी चाहिएं। जब लाखों रुपये सरकार वहां पर खर्च कर रही है तो उस से लोगों को वहां पक्की सड़कें बन जाने से फायदा तो हो। अगर यह उन सड़कों को पक्का नहीं बनवाती तो इस से लोगों को कोई लाभ नहीं होगा। इस के जवाब में सरकार सिर्फ यही कह देती है कि इस ने वहां लोगों को रिलीफ देने के लिये लाखों रुपए खर्च किये हैं। डिप्टी स्पीकर साहिबा, वहां यह हालात सिर्फ इसी साल नहीं हुए बल्कि पिछले चार पांच सालों से ऐसे ही हालात चले आ रहे हैं और जब तक गवर्नमेंट कोई प्रमानैंट स्टेप्स नहीं उठाती यानी वहां कोई इण्डस्टरी चालू नहीं करती, नहरों को नहीं खुदवाती, ट्यूबवैल्ज़ नहीं लगवाती या और वाटर सप्लाई की स्कीमें चालू नहीं करती तब तक वहां के लोगों की हालत में कोई सुधार आ ही नहीं सकता। हमारे चीफ मिनिस्टर साहब कहते हैं कि वह एग्रीकल्चर प्रोडक्शन को डब्ल करने जा रहे हैं। मैं हैरान हूं वह ऐसा करने में कैसे सफल हो सकते हैं। जब इस प्रान्त का एक बहुत बड़ा इलाका ऐसा है जहां सिंचाई के साधन नहीं हैं और वह आये साल कहतसाली का शिकार होता है। हालत यह है कि हमारी सरकार के काम करने का अजीब तरीका है। जहां पहले नहर हो वहां यह और दे देती है, जहां पहले ट्यूबवैल्ज़ हों वहां यह और दे देती है, जहां पहले वाटर स्पलाई की स्कीमें चल रही हों वहीं यह और देने का प्रबन्ध करती है, लेकिन जहां पहले इन चीज़ों की कमी है वहां यह का काम भी नहीं लेती।

बाकी एक और ज़रूरी बात की तरफ मैं सरकार का ध्यान दिलाना चाहता हूं और वह यह है कि यहां कोरप्शन बहुत बढ़ रही है और जो हमारे वज़ीर हैं यह सब से ज्यादा करप्शन करते हैं। हमारे सिंचाई मंत्री चौधरी रणबीर सिंह यहां बैठे हैं। यह इस में सब से आगे हैं ......

**उपाध्यक्षा :** आप यह लफज़ वापस लें। ((The hon. Member should withdraw these words.)

**श्री जगन्नाथ :** मैं चौधरी रणबीर सिंह का नाम वापस लेता हूं। मैं वैसे अर्ज़ करता हूं कि हमारे सिंचाई मंत्री मेरे हल्के में एक गांव में गए थे। वहां के लोगों ने कोई मोघा लगवा देने के लिये कहा तो यह कहने लगे कि मोघा लगवा देता हूं लेकिन पहले पट्टी की इलैक्शन के लिये 18,000 रुपये दिये जायें। डिप्टी स्पीकर साहिबा, जब मिनिस्टर ही कुरप्ट हों तो बाकियों का क्या हाल हो सकता है।

**उपाध्यक्षा :** आप के पास इन 1,8000 रुपये मांगने का क्या सबूत है? (What is the proof with the hon. Member that the hon. Minister demanded Rupees 18,000?)

**श्री जगन्नाथ :** मैं उस गांव के 50 आदमी इस चीज़ के गवाह ला कर पेश कर सकता हूं।

**सिंचाई तथा विद्युत मन्त्री :** मैं इस चीज़ को चैलिंज करता हूं।

**श्री जगन्नाथ :** इस बात में कोई शक नहीं कि जितने भी इन के अफसर हैं चाहे तहसीलदार हो, डिप्टी कमिश्नर हो, माल अफसर हो, डाइरेक्टर हो या और कोई भी हो, वे इन के सामने अपने आप को कमज़ोर समझता है। हम उन्हें दबा हुआ पाते हैं जैसे जूलियस सीज़र्ज़ में दिया हुआ है—

> "Cowards die many times before their death, the valiant never taste death but once."

इस का मतलब है कि अगर इनसान तू ने एक ही बार मरना है तो तू रोज़ की मौत क्यों मरता है, और एक ही मौत क्यों नहीं मरता। क्यों किसी से दब कर अपनी आत्मा के खिलाफ चलता है। इसी तरह से मैं इन अफसरों से कहता हूं कि क्यों वे वज़ीरों से दब कर एफेडेविट्स देते हो और अपनी आत्मा और कान्शेंस को मार कर यहां बैठते हो और क्यों नहीं आज़ाद हो कर कोई और धन्दा या दुकान खोल कर अपनी रोटी कमा लेते? इस लिये मैं उन से कहूंगा कि वह अस्तीफा दे कर कोई धंदा कर लें और इस तरह से चीफ मिनिस्टर से दब कर काम न करें। अगर वे ऐसा नहीं करेंगे तो इन की औलाद कमज़ोर पैदा होगी।

अब मैं कुछ हरिजनों के मुताल्लिक कहना चाहता हूं जिन के लिए हमारी पंजाब सरकार और हिन्द सरकार सब से ऊंचे नारे लगाती रहती है कि इस ने सब से ज्यादा काम हरिजनों के लिये किए हैं। लेकिन मैं समझता हूं कि दुनियां की हिस्टरी के अन्दर कभी इतना बड़ा धोखा और किसी के साथ किसी ने नहीं किया होगा जितना कि इस सरकार ने

[श्री जगन नाथ]

हरिजनों के साथ किया है और अब भी कर रही है, जब यह कहती है कि इस ने हरिजनों के लिये बहुत कुछ किया है। एक तरफ तो यह कहते हैं कि हम ने हरिजनों के लिये बहुत कुछ किया है और दूसरी तरफ इन्होंने खुद माना है कि अमीर ज्यादा अमीर हो गए हैं और गरीब और ज्यादा गरीब हो गए हैं और हरिजन भी तो गरीब हैं। आप देखें कि देश आजाद होने के वक्त एक मजदूर को एक दिन की मजदूरी पौने दो रुपए मिलती थी और उन मजदूरों में ज्यादा तर मजदूर हरिजन ही होते हैं और आज भी उन को पौने दो रुपये रोजाना मजदूरी के मिल रहे हैं। उन की मजदूरी में कोई बढ़ौती नहीं हुई। हां, चीजों के भाव जरूर इतने बढ़ गए हैं कि गंदम का भाव अब 30 से ले कर 35 रुपये मन तक हो गया है और इसी तरह से और चीजों के भाव बढ़ गए हैं। गरीब हरिजन मजदूरों की हालत तो पहले से भी खराब हो गई है। अब जितनी मजदूरी उन को मिल रही है उस से तो उन का गुजारा भी चलना मुश्किल हो गया है। यह सब इस गवर्नमेंट की जलालत और निकम्मेपन की वजह से हो रहा है..

**उपाध्यक्षा** : जलालत का लफज वापस लीजिए। (The hon. Member should withdraw the word 'Talalat.)

**श्री जगन्न नाथ** : मैं यह लफज वापस लेता हूं। इतना कह कर मैं आप का धन्यवाद करता हूं जो आप ने मुझे बोलने के लिये टाइम दिया है।

**श्री प्रताप सिंह बख्शी** (पालमपुर) : 1964-65 के बजट पर, डिप्टी स्पीकर साहिबा, इस हाउस में बहस चल रही है, मैं इस सिलसिले में अपनी सरकार और वजीर खजाना को बधाई देने के लिये खड़ा हुआ हूं। जहां इस बजट में पंजाब स्टेट को आगे ले जाने के लिये हर पहलू में पूरी २ कोशिश की गई है वहां पर पहाड़ी इलाकों की तामीर और तरक्की की तरफ विशेष तौर पर ध्यान दिया गया है। इस बजट में पहाड़ी इलाकाजात की तरक्की के लिए 5 करोड़ 40 लाख रुपये की रकम मखसूस की गई है जो कि पिछले सालों की निसबत कहीं ज्यादा है। डिप्टी स्पीकर साहिबा, आप जानती हैं कि पहाड़ी इलाकाजात की तामीर और तरक्की अंगरेज के एहदे हकूमत में बिलकुल पीछे रही लेकिन अब जहां दूसरे इलाकाजात को आगे बढ़ने का मौका मिला है वहां पहाड़ी इलाकाजात को भी आगे बढ़ने का मौका मिला है। पहाड़ी इलाकाजात में हार्टीकल्चर को फरोग देने के लिय इस बजट में काफी रकम मखसूस की गई है। वहां लोगों को हार्टीकल्चर की तरक्की से काफी मदद मिल सकती है बल्कि मैं तो यह कहूंगा कि वहां हार्टीकल्चर को तरक्की देने का मतलब है कि वहां के लोगों की जेबों में रकम डालना।

इस के साथ ही साथ मैं, डिप्टी स्पीकर साहिबा, आप की विसातत से अपनी सरकार का ध्यान और खास तौर पर अपने सिंचाई मंत्री की तवज्जुह इस तरफ ले जाना चाहता हूं कि पहाड़ी इलाकाजात में खेती बाड़ी को तरक्की देने के लिये सरकार की तरफ से इतना धन मुहैया किया गया जितने धन की जरूरत थी क्योंकि पानी तो वहां मौजूद है लेकिन

सिंचाई के लिये लोग उस का फायदा नहीं उठा सकते क्योंकि उन के पास ऐसा करने के लिए साधन मौजूद नहीं है। इस लिये मैं आप की विसातित से सिंचाई मंत्री जी से अर्ज़ करूंगा कि वहां इस बारे में मुकम्मल तौर पर सरवे कराया जाए और जिन ज़राए से वहां के लोगों को खेती करने के लिये पानी दिलाया जा सके वह ज़राए मुहैया करने के लिये जितना भी खर्च करना पड़े किया जाए और गवर्नमेंट इस काम में किसी किस्म की कमी उठा न रखे। पहाड़ी इलाकाजात में जंगलात की आमदन में काफी से ज्यादा इज़ाफा हुआ है। इस के अलावा और भी साधन, जिन से आमदनी होगी, इस बजट में दिखाए गए हैं। मगर मेरी यह गुज़ारिश है कि जो आमदन वहां के जंगलात से होती है उस का ज्यादा से ज्यादा हिस्सा उन ही इलाकाजात में दिया जाना चाहिए और डिवैल्पमैंट के कामों पर खर्च किया जाना चाहिए। इन्डस्ट्रीज़ के सिलसिले में वहां पर खास तवज्जुह देने की जरूरत है। मैं जिस हलके की नुमायंदगी करता हूं यानी पालमपुर के इलाका में चाय के बागात पाए जाते हैं। मुझे खुशी है कि वहां पर सरकार की तरफ से टी फैक्टरी खोली गई है और इस बजट में काफी रुपया टी इन्डस्ट्री को फ्रोग देने के लिये रखा गया है।

डिप्टी स्पीकर साहिबा, आप बखूबी जानती हैं कि हमारी तामीरी तरक्की के लिये बेहतरीन सड़कों का होना निहायत लाजमी है। इस बारे में मैं पहले भी इस हाउस में काफी जोरदार शब्दों में कह चुका हूं और मुझे इस बात की बड़ी खुशी है कि जहां साले रवां में पहाड़ी इलाका की सड़कों के लिये 68 लाख रुपया मखसूस किया गया था वहां अब इस बजट में 86.16 लाख रुपया और प्रोवाइड किया गया है। इस रुपये से वहां के गरीब अवाम की हालत बेहतर होगी और वह तरक्की की जानिब बढ़ सकेंगे।

इस के साथ ही साथ इस बजट में वहां के मुलाजमीन को साढ़े बारह फीसदी कम्पेनसेटरी अलाउंस मुहैया किया गया है। इस की वजह से जो वहां पर आए दिन मुलाज़मीन की कमी रहती थी, उन की पोस्टें खाली पड़ी रहा करतीं थीं वह अब भर जायेंगी जिस की वजह से वहां पर सरकारी काम ठीक ढंग से होने लगेगा। डिप्टी स्पीकर साहिबा, तालीमी मैदान में सरकार ने पहाड़ी इलाकाजात की मदद की है। इस बजट में हमीरपुर के कालिज के लिए या उस की बिल्डिंग की तामीर के लिये रुपया मखसूस किया गया है मगर मैं यह सच कहता हूं कि इस से यह मसला हल होने वाला नहीं है। आप जानती हैं कि हमारे से मुलहक्का इलाका हिमाचल, प्रदेश का है। वहां की आबादी कांगड़ा और कुल्लू के बराबर है। वहां पर सात-कालिज खुले हुए हैं। इस लिये मैं कहूंगा कि हमारे इलाके में तीसरा कालिज भी जल्द ही खोल दिया जाए और इस के लिए मौजूं जगह पालमपुर है। वह इलाका खूबसूरती के लिहाज़ से भी मुमताज़ हैसियत रखता है।

इस के साथ ही मैं इस बात का जिक्र करना चाहता हूं कि हमारे इलाके में स्कूलों के स्टाफ की नुमांया कमी है, खास करके लड़कियों के स्कूलों में, वहां पर जो उसतानियां लगाई जाती हैं वह अव्वल तो जुआइन ही नहीं करतीं और अगर चली भी जाएं तो एक किस्म से प्रणाम करके ही लौट जाती हैं।

उपाध्यक्षा : आप उन के वहां न रहने के कारण ढूंढिये । (The hon. Member may please find out the reasons of their not staying there.)

श्री प्रताप सिंह बख्शी : मैं सरकार से कहूंगा कि वहां पर स्कूलों की इमारतों के साथ साथ उसतानियों की रिहायश के रैज़ीडैंशल क्वाटर्ज़ भी बनवाए । यह निहायत ज़रूरी बात है और इस के लिये ज़्यादा से ज़्यादा रुपया मखसूस किया जाना चाहिए । इस तरह की और भी बहुत सी चीज़ों की तरफ ध्यान देने की ज़रूरत है । हमारे साथ के मलहक्का हिमाचल प्रदेश के इलाके में हिन्द सरकार की मदद से बहुत ज़्यादा रुपया तरक्की के कामों पर खर्च किया जा रहा है । मगर हमारे इलाके की तरफ उतना ध्यान नहीं दिया गया । इस साल पांच करोड़ चालीस लाख रुपया वहां के लिये मखसूस किया गया है, मगर उस इलाके की भूख, इफलास और जौग्रैफिक्ल पोज़ीशन को मद्देनजर रखते हुए यह बहुत कम रुपया है और हिमाचल प्रदेश के मुकाबलतन भी बहुत कम है । इसी वजह से पंजाब के पहाड़ी इलाकों की तरक्की कम हुई है । मैं जहां पंजाब सरकार से कहूंगा कि वह ज़्यादा से ज़्यादा इन पहाड़ी इलाकाजात के लिये रुपया रखे वहां सैंटर पर भी ज़ोर डाले कि इस पिछड़े हुए इलाके की तरफ भी ध्यान दें और रुपया मखसूस करे बल्कि स्पैशल फंड मुहैया करे ।

मुझे खेद से इस बात का ज़िक्र करना पड़ता है कि हमारा वह इलाका है जहां से नदी नाले और पानी की रवानी होती है मगर वहां के कुछ ऐसे इलाके हैं जहां पर पीन को भी पानी नहीं मिलता । कल इस सदन में मेरे मोहतरिम दोस्त पंडित अमर नाथ शर्मा जी ने वाटर सप्लाई सकीमों के मुताल्लिक सवाल किया था । उस के जवाब में बताया गया कि सरकार की तरफ से वहां पर मन्टनैंस चार्जिज़ भी बन्द कर दिये गए हैं । हालांकि वहां पर अब भी बहुत से ऐसे इलाकाजात हैं जिन की सर्वे किये जाने की ज़रूरत है । यह इस सरकार के नाम पर बदनुमा धब्बा है जिस इलाके से पानी की रवानी होती है वहां के लोगों को पीने का पानी भी मुयस्सर नहीं हो पाता । इस सिलसिले में इस इलाके की पूरी मदद की जानी चाहिए ।

मुझे इस बात की खुशी है कि हमारा ज़िला पंजाब में ही नहीं बल्कि हिन्दुस्तान में फौजी भर्ती की अहमियत के लिहाज़ से सफे अव्वल में है । पंजाब सरकार न कपूरथला और कुंजपुरा में जो सैनिक स्कूल खोले हैं उन में अपनी स्टेट के बच्चों को ज्यादा से ज़्यादा भर्ती होने और वहां से निकल कर फौज में अफसर होने के नज़रिये स काफी रुपये का प्रोवियन किया है और उन बच्चों के लिये वजायफ का भी प्रबन्ध किया है । परन्तु कांगड़े के फौजियों का सही तौर पर भला तब ही हो सकता है जब कि इस प्रकार का सैनिक स्कूल वहां पर भी खोल दिया जाये । पंजाब सरकार ने फौजियों को बेहतरीन मराआत और सहूलियात देने के लिये बहुत से इकदामात किये हैं ।

इन सब बातों को मद्देनज़र रखते हुए और इस बात को देखते हुए कि इस बजट में नए टैक्स नहीं लगाए गए और पहाड़ी इलाकों की तरक्की के लिये खास ध्यान दिया गया है मैं पंजाब सरकार को मुबारकबाद देता हूं और इस का शुक्रिया अदा करता हूं (तालियां)

**ਕਾਮਰੇਡ ਬਰਦਿੱਤ ਸਿੰਘ ਭੱਠਲ** (ਸੰਗਰੂਰ) : ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਪਹਿਲੀ ਗੱਲ ਜੋ ਮੈਂ ਕਹਿਣੀ ਹੈ ਉਹ ਇਹ ਹੈ ਕਿ 1962 ਦੇ ਬਜਟ ਸੈਸ਼ਨ ਤੋਂ ਮਗਰੋਂ 1964 ਦੇ ਬਜਟ ਸੈਸ਼ਨ ਵਿਚ ਹਾਜ਼ਰ ਹੋਕੇ ਮੈਨੂੰ ਮੈਂਬਰ ਸਾਹਿਬਾਨ ਦੇ ਦਰਸ਼ਨਾਂ ਦਾ ਮੌਕਾ ਮਿਲਿਆ ਹੈ ਅਤੇ ਲੋਕਾਂ ਦੇ ਹੱਕ ਕਹਿਣ ਦਾ ਇਥੇ ਵਕਤ ਮਿਲਿਆ ਹੈ। 1962 ਵਿਚ 5 ਨਵੰਬਰ ਨੂੰ ਸੈਸ਼ਨ ਹੋਣਾ ਸੀ ਪਰ ਮੈਨੂੰ ਡੀ. ਸੀ., ਸੰਗ-ਰੂਰ ਨੇ ਝੂਠਾ ਕੇਸ ਬਣਾ ਕੇ 2 ਨਵੰਬਰ ਨੂੰ ਹੀ ਗ੍ਰਿਫਤਾਰ ਕਰ ਲਿਆ। ਇਹ ਤਾਂ ਆਪੋਜ਼ੀਸ਼ਨ ਦੇ ਮੈਂਬਰਾਂ ਦੀ ਹਿੰਮਤ ਸੀ ਕਿ ਮੈਨੂੰ 8—10 ਦਿਨ ਮਗਰੋਂ ਹੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਛੱਡਣਾ ਪਿਆ। ਇੰਨੇ ਵਿਚ ਸੈਸ਼ਨ ਖਤਮ ਹੋ ਗਿਆ। ਉਸ ਦੇ 10 ਦਿਨ ਮਗਰੋਂ 21 ਨਵੰਬਰ ਨੂੰ ਡਿਫੈਂਸ ਆਫ ਇੰਡੀਆ ਰੂਲਜ਼ ਦੇ ਤਹਿਤ ਮੈਨੂੰ ਫੇਰ ਗ੍ਰਿਫਤਾਰ ਕਰ ਲਿਆ ਪਰ ਜਦੋਂ ਅਸੀਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਹਾਈ ਕੋਰਟ ਵਿਚ ਚੈਲੈਂਜ ਕੀਤਾ ਤਾਂ ਇਹ ਇਲ ਜ਼ਾਮ ਸਾਬਤ ਨਾ ਕਰ ਸਕੇ ਅਤੇ ਸਾਨੂੰ ਛੱਡਣਾ ਪਿਆ। ਫਿਰ ਜੇਲ ਵਿਚ ਵੀ ਸਾਡੇ ਨਾਲ ਭੈੜਾ ਸਲੂਕ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਜਿਹਾ ਕਿ ਅੰਗਰੇਜ਼ਾਂ ਦੇ ਦਿਨਾਂ ਵਿਚ ਵੀ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦਾ ਸੀ। ਸਾਨੂੰ 21 ਨਵੰਬਰ, 1962 ਤੋਂ 15 ਜੂਨ, 1963 ਤਕ ਕੋਠਿਆਂ ਵਿਚ ਬੰਦ ਰੱਖਿਆ ਗਿਆ ਅਤੇ ਖੁਰਾਕ ਵੀ ਪੂਰੀ ਨਹੀਂ ਦਿੱਤੀ ਗਈ। ਐਮ. ਐਲ. ਏਜ਼ ਅਤੇ ਐਮ. ਐਲ. ਸੀਜ਼ ਨੂੰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਸਟੇਟਸ ਮੁਤਾਬਿਕ ਖੁਰਾਕ ਨਹੀਂ ਦਿਤੀ ਗਈ। ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਹੋਰ ਵੀ ਦੇਸ਼ ਭਗਤਾਂ ਨੂੰ ਸਾਡੇ ਨਾਲ ਰੱਖਿਆ ਗਿਆ। ਬਹੁਤ ਭੈੜੇ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ ਸਾਨੂੰ ਅੰਦਰ ਰੱਖਿਆ ਗਿਆ। ਹਾਲਾਂਕਿ ਸਾਰੇ ਐਮ. ਐਲ. ਏਜ਼ ਅਤੇ ਐਮ. ਐਲ. ਸੀਜ਼ ਨੂੰ ਏ ਕਲਾਸ ਦੇਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਸੀ ਪਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਸਾਨੂੰ ਏ ਕਲਾਸ ਨਾ ਦਿਤੀ ਜਿਥੇ ਕਿ ਬਾਕੀ ਦੇ ਸੂਬਿਆਂ ਵਿਚ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇ ਦੇਸ਼ ਭਗਤਾਂ ਅਤੇ ਐਮ. ਐਲ. ਏਜ਼ ਆਦਿ ਨੂੰ ਏ ਕਲਾਸ ਅਤੇ ਸਪੈਸ਼ਲ ਕਲਾਸਾਂ ਦਿਤੀਆਂ ਗਈਆਂ ਹਨ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਸਾਡੇ ਨਾਲ ਬਹੁਤ ਬੁਰਾ ਸਲੂਕ ਕੀਤਾ ਗਿਆ। ਦੂਸਰੇ ਨਜ਼ਰਬੰਦ ਦੇਸ਼ ਭਗਤਾਂ ਨੂੰ ਇਖਲਾਕੀ ਕੈਦੀਆਂ ਵਾਂਗ ਰਖਿਆ। ਇਸ ਦੀ ਅਸੀਂ ਵਿਰੋਧਤਾ ਕੀਤੀ, ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਲਿਖਤੀ ਵੀ ਭੇਜਿਆ ਪਰ ਕੋਈ ਕਾਰਵਾਈ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ ਗਈ।

ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ, ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਇਕ ਹੋਰ ਗੱਲ ਹੈ ਕਿ ਜਿਹੜਾ 300 ਰੁਪਿਆ ਸਾਨੂੰ ਇਥੋਂ ਸੀ. ਏ. ਮਿਲਦਾ ਸੀ ਉਹ ਵੀ ਨਹੀਂ ਦਿੱਤਾ ਗਿਆ। ਹਾਲਾਂਕਿ ਬਾਕੀ ਸਾਰਿਆਂ ਸੂਬਿਆਂ ਵਿਚ ਇਹ ਮਿਲਦਾ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਬੰਬਈ, ਬੰਗਾਲ, ਮਦਰਾਸ, ਯੂ. ਪੀ. ਆਦਿ, ਸਾਰਿਆਂ ਸੂਬਿਆਂ ਅਤੇ ਸੈਂਟਰ ਵਿਚ ਐਮ. ਐਲ. ਏਜ਼., ਐਮ. ਐਲ. ਸੀਜ਼., ਅਤੇ ਐਮ. ਪੀਜ਼ ਨੂੰ ਸੀ. ਏ. ਦਿਤਾ ਜਾਂਦਾ ਰਿਹਾ ਹੈ ਪਰ ਸਾਡਾ ਸੀ. ਏ. ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਬੰਦ ਕਰ ਦਿਤਾ ਸੀ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਲਿਖ ਕੇ ਭੇਜਿਆ ਗਿਆ ਪਰ ਇਸ ਗੌਰਮੈਂਟ ਨੇ ਪਾਸ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ। ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦਾ ਸਲੂਕ ਇਹ ਸਾਡੇ ਨਾਲ ਕਰਦੇ ਰਹੇ ਹਨ। ਜੋ ਸਲੂਕ ਸਾਡੇ ਨਾਲ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਸੀ ਉਹ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਗਿਆ। ਮੈਂ ਇਸ ਸਬੰਧ ਵਿਚ ਕੇਵਲ ਇਨੀ ਹੀ ਬੇਨਤੀ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਇਹ ਹਮੇਸ਼ਾ ਦੀ ਗੱਲ ਨਹੀਂ ; ਅਸੀਂ ਹੀ ਹਰ ਵੇਰ ਜੇਲ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਨਹੀਂ ਜਾਣਾ, ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਵੀ ਕਦੇ ਵਾਰੀ ਆ ਸਕਦੀ ਹੈ ਤੇ ਜੇਕਰ ਇਹ ਕੋਈ ਚੰਗਾ ਕਦਮ ਹੁਣ ਨਹੀਂ ਉਠਾਣਗੇ ਅਤੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ ਬਦਸਲੂਕੀ ਸਿਆਸੀ ਕੈਦੀਆਂ ਨਾਲ ਕਰਦੇ ਰਹਿਣਗੇ ਤਾਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਵਾਰੀ ਵੀ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦਾ ਸਲੂਕ ਹੋਇਆ ਕਰੇਗਾ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਹ ਗੱਲ ਨੋਟ ਕਰ ਲੈਣੀ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ।

ਹੁਣ ਮੈਂ ਬਜਟ ਵਲ ਆਉਂਦਾ ਹਾਂ ਅਤੇ ਦਸਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਵਿਚ ਕੀ ਕੀ ਕਮੀਆਂ ਹਨ, ਕੀ ਨੁਕਸ ਹਨ ਅਤੇ ਕੀ ਗੱਲਾਂ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਵਲ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਬਿਲਕੁਲ ਧਿਆਨ ਨਹੀਂ ਦਿਤਾ। ਮਹਿੰਗਾਈ ਇਤਨੀ ਵਧ ਗਈ ਹੈ ਕਿ ਰੋਟੀ ਖਾਣੀ ਮੁਸ਼ਕਲ ਹੋ ਗਈ ਹੈ। ਅੱਜ ਦਫਤਰਾਂ ਵਿਚ ਕੰਮ ਕਰਨ ਵਾ-ਲਿਆਂ ਮੁਲਾਜ਼ਮਾਂ ਦੀ ਕੀ ਹਾਲਤ ਹੈ ? ਜਿਸ ਦਫਤਰ ਵਿਚ ਵੀ ਅਸੀਂ ਜਾਂਦੇ ਹਾਂ ਮੁਲਾਜ਼ਮ ਤੜਫ ਰਹੇ ਹਨ, ਦੁਖੀ ਹੋ ਰਹੇ ਹਨ ਇਸ ਮਹਿੰਗਾਈ ਕਾਰਨ। ਛੋਟੇ ਮੁਲਾਜ਼ਮ ਨੂੰ 65 ਰੁਪਏ ਮਹੀਨਾ ਤਨਖਾਹ ਮਿਲਦੀ ਹੈ ਜਿਸ ਵਿਚੋਂ 30 ਜਾਂ 40 ਰੁਪਏ ਤਾਂ ਮਕਾਨ ਦਾ ਕਿਰਾਇਆ ਦੇਣਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ਤੇ ਬਾਕੀ 25 ਰੁਪਏ

[ਕਾਮਰੇਡ ਹਰਦਿੱਤ ਸਿੰਘ ਭੱਠਲ]

ਵਿਚ ਉਹ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਆਪਣਾ ਗੁਜ਼ਾਰਾ ਕਰ ਸਕਦਾ ਹੈ। ਉਹ ਇਨ੍ਹਾਂ ਰੁਪਿਆਂ ਵਿਚ ਕਪੜੇ ਖਰੀਦੇ ਜਾਂ ਆਪਣੇ ਬੱਚਿਆਂ ਨੂੰ ਤਾਲੀਮ ਦਿਵਾਏ ਜਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਬੀਮਾਰੀ ਤੇ ਦਵਾਈਆਂ ਦਾ ਖਰਚ ਕਰੇ ਜਾਂ ਕਿਤਾਬਾਂ ਅਤੇ ਖੁਰਾਕ ਦਾ ਖਰਚ ਪੂਰਾ ਕਰੇ ਅਤੇ ਕਿਥੋਂ ਆਟਾ ਲਵੇ। ਇਹ ਹਾਲਤ ਤੁਹਾਡੇ ਸਾਹਮਣੇ ਹੈ ਅਤੇ ਆਪ ਅੰਦਾਜ਼ਾ ਲਗਾਇਆ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਕੀ ਹਾਲਤ ਹੈ। ਅੱਜ ਜਿੱਧਰ ਵੇਖੋ ਹਾਹਾਕਾਰ ਮਚੀ ਹੋਈ ਹੈ। ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ ਦੇ ਛੋਟੇ ਮੁਲਾਜ਼ਮਾਂ ਦੀ ਤਾਂ ਇਸ ਤੋਂ ਵੀ ਵੱਧ ਭੈੜੀ ਹਾਲਤ ਹੈ।

ਇਥੇ ਹੀ ਬੱਸ ਨਹੀਂ। ਮੈਂ ਹੁਣ ਦਿਹਾਤੀ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਦੀ ਗੱਲ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀਂ ਅੱਜ ਕੀ ਹਾਲਤ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ। ਮੈਂ ਆਪਣੇ ਇਲਾਕੇ ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਕਰਾਂ ਕਿ ਮੇਰਾ ਇਲਾਕਾ ਸੇਮ ਨਾਲ ਮਾਰਿਆ ਹੋਇਆ ਹੈ। ਕੋਰੇ ਤੇ ਪਾਲੇ ਨਾਲ ਫਸਲਾਂ ਤਬਾਹ ਹੋ ਗਈਆਂ ਹਨ। ਦਿਹਾਤੀ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਪਾਸ ਨਕਦ ਪੈਸਾ ਨਹੀਂ ਰਿਹਾ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕੋਈ ਦਿਹਾੜੀ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦੀ। ਇਸ ਲਈ ਉਹ ਕਿਸੇ ਭਾ ਤੇ ਵੀ ਕਿਸੇ ਡਿਪੋ ਤੋਂ ਆਟਾ ਨਹੀਂ ਖਰੀਦ ਸਕਦੇ। ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਆਟਾ ਮਿਲ ਨਹੀਂ ਰਿਹਾ, ਕਿਸੇ ਕੀਮਤ ਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕੋਈ ਅਨਾਜ ਨਹੀਂ ਮਿਲ ਰਿਹਾ। ਇਸ ਮੁਸ਼ਕਿਲ ਨੂੰ ਹਲ ਕਰਨ ਲਈ ਉਹ ਧਨੀ ਕਿਸਾਨ ਪਾਸ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਤੇ ਉਹ ਉਸ ਨਾਲ ਪਸ਼ੂਆਂ ਤੋਂ ਵਧ ਬਦ ਸਲੂਕੀ ਕਰਦਾ ਹੈ। ਇਕ ਮਣ ਕਣਕ ਲਈ ਦੋ ਮਣ ਕਣਕ ਦੇ ਪੈਸੇ ਲਿਖਾ ਲੈਂਦਾ ਹੈ। ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ 30 ਰੁਪਏ ਮਣ ਦੀ ਥਾਂ ਉਸ ਨੂੰ 60 ਰੁਪਏ ਮਣ ਕਣਕ ਦਿੱਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ। ਇਸ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ ਉਸ ਦਾ ਕਚੂਮਰ ਕੱਢਿਆ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਹਰ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਦਿਹਾਤੀ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਦੀ ਹਾਲਤ ਮਾੜੀ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ।

ਇਸ ਵੱਲ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਜ਼ਰੂਰ ਧਿਆਨ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਜਦੋਂ ਪਾਲੇ ਨਾਲ ਫਸਲਾਂ ਮਰਦੀਆਂ ਸਨ, ਅਫਸੋਸ ਨਾਲ ਕਹਿਣਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਜਦ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਪਾਣੀ ਦੀ ਲੋੜ ਸੀ ਤਾਂ ਠੀਕ ਉਸ ਵੇਲੇ ਹੀ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਪਾਣੀ ਨਹੀਂ ਦਿਤਾ ਗਿਆ। ਜੇਕਰ ਉਸ ਸਮੇਂ ਪਾਣੀ ਦਿਤਾ ਜਾਂਦਾ ਤਾਂ ਜਿਸ ਜਿਸ ਜ਼ਮੀਨ ਨੂੰ ਪਾਣੀ ਲਗਦ ਉਹ ਇਸ ਕੋਰਾ ਮਾਰੀ ਤੋਂ ਬਚ ਜਾਂਦੀ ਅਤੇ ਫਸਲ ਦੀ ਤਬਾਹੀ ਨਾ ਹੁੰਦੀ, ਪਰ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਗਿਆ। ਮੈਂ ਹੁਣੇ ਹੀ ਸਾਈਕਲ ਤੇ ਪਿੰਡਾਂ ਦਾ ਦੌਰਾ ਕਰਕੇ ਆਇਆ ਹਾਂ ਅਤੇ ਵੇਖਿਆ ਹੈ ਕਿ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਫਸਲਾਂ ਦੀ ਕੀ ਹਾਲਤ ਹੈ। ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਚਾਰਾ ਨਹੀਂ ਤੇ ਜੋ ਚਾਰਾ ਹੈ ਉਸ ਨੂੰ ਤੇਲੂਆ ਲਗਾ ਹੋਇਆ ਹੈ। ਜਿਸ ਨੂੰ ਖਾਣ ਨਾਲ ਡੰਗਰਾਂ ਨੂੰ ਅਫਾਰਾ ਹੋ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਕੁਝ ਕਣਕ ਪਾਲੇ ਨੇ ਮਾਰ ਦਿਤੀ ਤੇ ਬਾਕੀ ਕਣਕ ਨੂੰ ਪੂੰਗੀ ਲਗ ਗਈ ਹੈ। ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਇਸ ਪਾਸੇ ਕੋਈ ਧਿਆਨ ਨਹੀਂ ਦਿਤਾ ਅਤੇ ਨਾ ਹੀ ਇਸ ਬਜਟ ਵਿਚ ਕੋਈ ਖਾਸ ਪ੍ਰਬੰਧ ਕੀਤਾ ਹੈ। ਇਹ ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਫਿਰ ਕਿਸ ਗਲ ਤੇ ਅਤੇ ਕਿਸ ਹਾਲਤ ਨੂੰ ਸਾਹਮਣੇ ਰਖ ਕੇ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਅਸੀਂ ਫਸਲ ਦੁੱਗਣੀ ਕਰ ਦਿਆਂਗੇ ਇਸ ਪਾਸੇ ਤਾਂ ਬਿਲਕੁਲ ਹੀ ਧਿਆਨ ਨਹੀਂ ਰੱਖਿਆ ਗਿਆ।

ਫਿਰ ਡਰੇਨਾਂ ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ। ਸੇਮ ਦਾ ਇਲਾਜ ਅਜੇ ਤੱਕ ਇਨ੍ਹਾਂ ਪਾਸੋਂ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਿਆ। ਜੋ ਤਰੀਕਾ ਇਨ੍ਹਾਂ ਡਰੇਨਾਂ ਪੁਟਣ ਦਾ ਅਪਣਾਇਆ ਹੋਇਆ ਹੈ ਉਸ ਨਾਲ ਤਾਂ ਇਹ ਮਸਲਾ ਕਦੇ ਵੀ ਹਲ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦਾ ਕਿਉਂਕਿ ਇਥੇ ਤਾਂ ਡਰੇਨਾਂ ਵੀ ਸਿਆਸੀ ਵਿਤਕਰੇ ਨਾਲ ਪੁੱਟੀਆਂ ਜਾਂਦੀਆਂ ਹਨ। ਜੇਕਰ ਕਿਸੇ ਡਰੇਨ ਦੇ ਰਾਹ ਵਿਚ ਕਾਂਗਰਸੀ ਦਾ ਪਿੰਡ ਆ ਗਿਆ ਤਾਂ ਡਰੇਨ ਉਚੇ ਟਿਬੇ ਚੜ੍ਹਾ ਦਿੰਦੇ ਹਨ ਤੇ ਭਾਵੇਂ ਪਾਣੀ ਉਹ ਡਰੇਨ ਖਿਚੇ ਤੇ ਭਾਵੇਂ ਨਾ ਖਿਚੇ ਅਤੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਸਗੋਂ ਹੋਰ ਨੁਕਸਾਨ ਹੋ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਜਿਵੇਂ ਧਨੌਲੇ ਦੀ ਡਰੇਨ ਦਾ ਇਹੋ ਹਾਲ ਹੀ ਹੈ। ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਸਿਆਸੀ ਵਿਰੋਧੀਆਂ ਨੂੰ ਨੁਕਸਾਨ ਪਹੁੰਚਾਣ ਲਈ ਡਰੇਨਾਂ ਦੀ ਅਲਾਇਨਮੈਂਟ ਨੂੰ ਬਦਲ ਦਿਤਾ ਗਿਆ ਹੈ। ਫਿਰ ਇਥੇ ਹੀ ਬਸ ਨਹੀਂ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਡਰੇਨਾਂ ਤੇ ਜਿਥੇ ਲੋੜ ਸੀ ਪੁਲੀਆਂ ਨਹੀਂ ਬਣਾਈਆਂ ਗਈਆਂ। ਆਵਾਜਾਈ ਦੇ ਸਾਧਨ ਵੀ ਮੁਹੱਈਆ ਨਹੀਂ ਕੀਤੇ ਗਏ। ਪਿੰਡਾਂ ਵਾਲੇ ਆਪ ਨਹੀਂ ਲੰਘ ਸਕਦੇ ਤੇ ਫਿਰ ਜੇਕਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਆਪਣੀ ਜਿਨਸ ਨੂੰ ਮੰਡੀ ਵਿਚ ਲਿਜਾਣਾ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਉਹ ਨਹੀਂ ਲਿਜਾ

ਸਕਦੇ। ਮੇਰੇ ਇਲਾਕੇ ਵਿਚ ਭੱਠਲ ਤੇ ਕੱਟੂ ਦੇ ਵਿਚਾਲੇ ਇਹੋ ਹਾਲ ਹੈ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਚਾਰ ਪੰਜ ਮੀਲ ਦਾ ਵਲਾ ਪਾਕੇ ਬਰਨਾਲੇ ਦੀ ਮੰਡੀ ਨੂੰ ਜਾਣਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ। ਹਰੀਗੜ੍ਹ ਦੇ ਪੁਲ ਰਾਹੀਂ ਜਾਂਦੇ ਹਨ। ਇਹ ਹਾਲਤ ਹੈ ਇਸ ਸਰਕਾਰ ਦੀ ਡਰੇਨੇਜ ਦੀ ਪਾਲਸੀ ਦੀ। ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਵਿਦਿਆ ਦਾ ਬਹੁਤ ਨੁਕਸਾਨ ਹੁੰਦਾ ਹੈ। ਪਾਣੀ ਚੜ੍ਹ ਜਾਣ ਨਾਲ ਬੱਚੇ ਸਕੂਲ ਵਿਚ ਨਹੀਂ ਜਾ ਸਕਦੇ। ਜਦ ਪਾਣੀ ਆ ਜਾਵੇ ਸਕੂਲ ਬੰਦ ਰਹਿੰਦਾ ਹੈ। ਇਸ ਲਈ ਵਿਦਿਆ ਦਾ ਬਹੁਤ ਨੁਕਸਾਨ ਹੋ ਰਿਹਾ ਹੈ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ ਗਲਤ ਪਾਲਸੀ ਨਾਲ ਜੋ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਡਰੇਨੇਜ ਬਾਰੇ ਅਪਨਾਈ ਹੋਈ ਹੈ। ਇਸ ਪਾਸੇ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਫ਼ੌਰੀ ਧਿਆਨ ਦੇਣ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ।

ਇਸ ਤੋਂ ਅੱਗੇ ਖੰਡ ਦਾ ਮਸਲਾ ਹੈ। ਇਸ ਬਾਰੇ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਗਲਤ ਪਾਲਸੀ ਅਪਣਾ ਕੇ ਸਮਾਜ ਨੂੰ ਦੋ ਧੜਿਆਂ ਵਿਚ ਵੰਡ ਦਿਤਾ ਹੈ ਇਕ ਸ਼ਹਿਰੀ ਅਤੇ ਇਕ ਦਿਹਾਤੀ ਅਤੇ ਇਕ ਕਿਸਮ ਦਾ ਰੌਲਾ ਪਾ ਦਿਤਾ ਹੈ। ਮੈਂ ਤਾਂ ਇਹ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਗੌਰਮੈਂਟ ਨੇ ਇਹ ਭਾਰੀ ਗਲਤੀ ਕੀਤੀ ਹੈ। ਅਜ ਇਹ ਹਾਲਤ ਸਾਰਿਆਂ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਹੈ। ਦਿਹਾਤੀ ਇਲਾਕੇ ਵਿਚ ਖੰਡ ਅੱਧਾ ਕਿਲੋ ਅਤੇ ਸ਼ਹਿਰੀ ਇਲਾਕੇ ਵਿਚ ਇਕ ਕਿਲੋ ਦਿਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ। ਦਿਹਾਤੀ ਇਲਾਕੇ ਵਿਚ ਗੰਨਾ ਬਣਦਾ ਹੈ; ਕਿਸਾਨ ਬੀਜਦਾ ਹੈ, ਫਿਰ ਗੰਨਾ ਪੀੜਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਖੰਡ ਤਿਆਰ ਕਰਨ ਦੇ ਸਾਰੇ ਸਾਮਾਨ ਤਿਆਰ ਕਰਦਾ ਹੈ, ਪਰ ਉਸ ਗਰੀਬ ਵਾਸਤੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਪਾਸ ਖੰਡ ਅੱਧਾ ਕਿਲੋ ਤੋਂ ਵਧ ਨਹੀਂ ਅਤੇ ਜਿਹੜੇ ਦਫਤਰਾਂ ਵਿਚ ਬੈਠੇ ਰਹਿੰਦੇ ਹਨ ਜਾਂ ਸ਼ਹਿਰਾਂ ਵਿਚ ਰਹਿੰਦੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਅਰਾਮ ਨਾਲ ਇਕ ਕਿਲੋ ਖੰਡ ਦਿਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ। ਜਦੋਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਹ ਨਹੀਂ ਪਤਾ ਕਿ ਗੰਨਾ ਕਿਵੇਂ ਬੀਜਣਾ ਹੈ ਤੇ ਖੰਡ ਕਿਵੇਂ ਬਣਦੀ ਹੈ। ਅਫਸਰਾਂ ਦੇ ਘਰਾਂ ਵਿਚ ਖੰਡ ਦੀਆਂ ਬੋਰੀਆਂ ਚਲੀਆਂ ਜਾਂਦੀਆਂ ਹਨ। ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਲੋਕ ਵਿਚਾਰੇ ਰੁਲਦੇ ਫਿਰਦੇ ਹਨ ਖੰਡ ਲਈ। ਵਿਆਹ ਸ਼ਾਦੀ ਤੇ ਮਰਨੇ ਪਰਨੇ ਲਈ ਖੰਡ ਵਾਸਤੇ ਪੋਂਡੂ ਰੁਲਦੇ ਫਿਰਦੇ ਹਨ ਪਰਮਿਟ ਚੁਕੀ। ਇਸ ਵਿਤਕਰੇ ਨੂੰ ਹਟਾਣ ਬਾਰੇ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਫੌਰੀ ਕਦਮ ਚੁਕਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ।

ਇਸ ਤੋਂ ਬਾਦ ਸਰਕਾਰ ਵਿਦਿਆ ਦੇ ਬਾਰੇ ਵਿਚ ਬਹੁਤ ਉਚੀਆਂ ਡੀਂਗਾਂ ਮਾਰਦੀ ਹੈ। ਪਰ ਮੈਂ ਆਪ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਵੇਖ ਕੇ ਆਇਆ ਹਾਂ ਕਿ ਤਾਲੀਮ ਦੀ ਕੀ ਹਾਲਤ ਹੈ। ਇਕ ਇਕ ਮਾਸਟਰ ਪਾਸ 50, 60 ਜਾਂ 70 ਮੁੰਡੇ ਹਨ। ਤੁਸੀਂ ਦਸੋ ਕਿ ਉਹ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਵਿਦਿਆ ਦੇ ਸਕਦਾ ਹੈ। ਇਥੇ ਤਾਂ ਤੁਸੀਂ ਇਕ ਆਦਮੀ ਨੂੰ 60 ਡੰਗਰ ਦੇ ਦਿਉ ਤਾਂ ਉਹ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਨਹੀਂ ਸੰਭਾਲ ਸਕਦਾ ਤਾਂ ਕਿਵੇਂ ਇਹ ਆਸ ਕੀਤੀ ਜਾ ਸਕਦੀ ਹੈ ਕਿ ਇਕ ਮਾਸਟਰ ਇਨ੍ਹਾਂ 60 ਜਾਂ 70 ਮੁੰਡਿਆਂ ਦੇ ਇਖਲਾਕ ਨੂੰ ਉੱਚਾ ਕਰਨ ਲਈ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਜ਼ਿੰਦਗੀ ਨੂੰ ਬਨਾਣ ਲਈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਸਹੀ ਵਿਦਿਆ ਦੇ ਸਕਦਾ ਹੈ ? ਦੂਜੇ ਪਾਸੇ ਪੜ੍ਹੇ ਲਿਖੇ ਮੁੰਡੇ ਧੱਕੇ ਖਾਂਦੇ ਨੇ ਕਿਉਂਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਨੌਕਰੀਆਂ ਨਹੀਂ ਮਿਲ ਰਹੀਆਂ। ਮੇਰੇ ਇਲਾਕੇ ਦਿਆਂ ਸਕੂਲਾਂ ਦੀ ਕੀ ਹਾਲਤ ਹੈ ? ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਧਨੌਲੇ ਵਿਚ ਹਾਈ ਸਕੂਲ ਹੈ ਜਿਸ ਵਿਚ 1,200 ਲੜਕੇ ਹਨ। ਇਸ ਵਿਚ ਕੇਵਲ ਅੱਠ ਕਮਰੇ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚੋਂ 6 ਤਾਂ ਬੰਦ ਰਹਿੰਦੇ ਹਨ; ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਕੋਈ ਸਾਮਾਨ ਰਖਿਆ ਹੋਇਆ ਹੈ ਤੇ ਦੋ ਕਮਰਿਆਂ ਵਿਚ ਪੜ੍ਹਾਈ ਕਰਵਾਈ ਜਾਂਦੀ ਹੈ। ਮੁੰਡੇ ਪਾਲੇ ਵਿਚ ਜਾਂ ਧੁਪੇ ਬਾਹਰ ਬੈਠਦੇ ਹਨ। ਤੇ ਜੇ ਕਿਤੇ ਬਾਰਸ਼ ਹੋ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਸਕੂਲ ਬੰਦ ਰਹਿੰਦਾ ਹੈ, ਛੁਟੀ ਕਰ ਦਿਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ, ਪਰ ਇਸ ਪਾਸੇ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਕੋਈ ਧਿਆਨ ਨਹੀਂ ਦਿਤਾ। ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ, ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਇਥੇ ਇਕ ਲੜਕੀਆਂ ਦਾ ਹਾਈ ਸਕੂਲ ਹੈ, ਇਮਾਰਤ ਪ੍ਰਾਇਮਰੀ ਸਕੂਲ ਦੀ ਹੈ, ਜਿਸ ਵਿਚ 600 ਲੜਕੀਆਂ ਪੜ੍ਹਦੀਆਂ ਹਨ ਪਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਪਾਸ ਪੂਰੇ ਕਮਰੇ ਨਹੀਂ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਬਾਹਰ ਬੈਠਣਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ਤੇ ਨਾਲ ਹੀ ਕਿਤਾਬਾਂ ਵੀ ਇਤਨੀਆਂ ਮਹਿੰਗੀਆਂ ਕਰ ਦਿਤੀਆਂ ਗਈਆਂ ਹਨ ਕਿ ਉਹ ਵਿਦਿਆ ਸਹੀ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ ਨਹੀਂ ਲੈ ਸਕਦੀਆਂ।

[ਕਾਮਰੇਡ ਹਰਦਿਤ ਸਿੰਘ ਭੱਠਲ]

ਮੈਂ ਪੁਲਸ ਦੇ ਤਸ਼ੱਦਦ ਬਾਰੇ ਦੱਸਣਾ ਹੈ ਕਿ ਮਾਲੇਰਕੋਟਲੇ ਦੇ ਥਾਣੇ ਵਿਚ ਛੋਟੇ ਫਰੀਦਪੁਰ ਦਾ ਜ਼ਮੀਨਾਂ ਦਾ ਝਗੜਾ ਸਿਰੀ ਰਾਮ ਦਾ ਸੀ। ਉਸ ਦਾ ਝਗੜਾ ਕਈ ਸਾਲਾਂ ਤੋਂ ਚਲਦਾ ਸੀ। ਅਦਾਲਤਾਂ ਦੇ ਫੈਸਲੇ ਉਸ ਦੇ ਹੱਕ ਵਿਚ ਹਨ। ਕੋਈ ਅਦਾਲਤ ਦਾ ਫੈਸਲਾ ਨਹੀਂ ਜਿਸ ਨਾਲ ਉਸ ਨੂੰ ਬੇਦਖਲ ਕੀਤਾ ਜਾਏ। ਪਰ ਥਾਣੇਦਾਰ ਬੇਲਾ ਸਿੰਘ ਮਲੇਰਕੋਟਲਾ ਨੇ ਉਸ ਦੀ ਚਾਲੀ ਵਿਘੇ ਮੂੰਗਫਲੀ ਵਹਾਈ ਤੇ ਦਸ ਏਕੜ ਚਰ੍ਹੀ ਤੇ ਗੁਆਰਾ ਵਾਹ ਇਆ। ਕੁਝ ਜ਼ਮੀਨ ਅਜੇ ਤੱਕ ਬੰਜਰ ਰਖਾਈ ਗਈ ਹੈ। ਪੰਡਤ ਮੋਹਨ ਲਾਲ ਤੇ ਮੁਖ ਮੰਤਰੀ, ਆਈ. ਜੀ., ਐਸ. ਪੀ. ਤੇ ਡੀ. ਸੀ. ਸੰਗਰੂਰ ਨੂੰ ਥਾਣੇਦਾਰ ਦੇ ਵਿਰੁਧ ਦਰਖਾਸਤਾਂ ਦਿਤੀਆਂ ਹਨ ਕਿ ਪਿੰਡ ਪੰਚਾਇਤਾਂ ਕੋਲੋਂ ਪੜਤਾਲ ਕੀਤੀ ਜਾਵੇ। ਅਜੇ ਤਕ ਕਿਸੇ ਨੇ ਨਹੀਂ ਪੁੱਛਿਆ।

ਫੇਰ ਪਿੰਡ ਭੱਠਲਾਂ ਵਿਚ ਬੈਟਰਮੈਂਟ ਟੈਕਸ ਦੀ ਉਗਰਾਹੀ ਵਾਸਤੇ ਚੌਕੀ ਬੈਠਾਈ ਸੀ। ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਕੋਈ ਨੋਟਿਸ ਨਹੀਂ ਦਿਤਾ ਕਿ ਚੌਕੀ ਬਠਾਉਣ ਦਾ ਕੀ ਕਾਰਨ ਸੀ। ਹੁਣ ਇਸ ਦਾ ਖਰਚ ਚਾਰ ਪਿੰਡਾਂ ਤੋਂ ਉਗਰਾਇਆ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਲੋਕਾਂ ਤੋਂ ਡੰਡੇ ਦੇ ਜ਼ੋਰ ਨਾਲ ਵਸੂਲੀ ਕੀਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ। ਜਦੋਂ ਲੋਕਾਂ ਦੇ ਖਾਣ ਨੂੰ ਦਾਣੇ ਨਹੀਂ, ਨਾ ਹੀ ਪਿੰਡ ਵਿਚ ਕੋਈ ਫਸਲ ਹੋਈ ਹੈ, ਇਨ੍ਹਾਂ ਜੇ ਵਾਵੇਲਾ ਕੀਤਾ ਤਾਂ ਇਸ ਪਿੰਡ ਤੇ 8,500 ਰੁਪਏ ਜੁਰਮਾਨਾ ਪਾ ਦਿੱਤਾ। ਏਥੇ ਪਿੰਡਾਂ ਦੇ ਪੰਚ ਸਰਪੰਚ ਅਤੇ ਐਮ. ਐਲ. ਏ. ਆ ਕੇ ਪੰਡਤ ਮੋਹਨ ਲਾਲ ਨੂੰ ਮਿਲੇ ਹਨ ਤੇ ਦੱਸਿਆ ਹੈ। ਬੈਟਰਮੈਂਟ ਲੇਵੀ ਦੇ ਸਮਝੌਤੇ ਵੇਲੇ ਇਹ ਚੌਕੀ ਵੀ ਉਠਾਈ ਗਈ ਸੀ। ਹੁਣ ਸਰਕਾਰ ਇਸ ਵੱਲ ਜਲਦੀ ਧਿਆਨ ਦੇਵੇ।

**ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ**: ਤੁਸੀਂ, ਭੱਠਲ ਸਾਹਿਬ, ਬਹੁਤ ਅੱਛਾ ਬੋਲੇ ਹੋ, ਬੈਠ ਜਾਉ; ਫੇਰ ਕਿਤੇ ਬੋਲਣ ਦਾ ਮੌਕਾ ਦਿਤਾ ਜਾਏਗਾ। (The hon. Member has spoken well. He should resume his seat now and will be given another opportunity to speak later on.)

**ਸ੍ਰੀ ਸੁਰਿੰਦਰ ਨਾਥ ਗੌਤਮ**(ਊਨਾ): ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਮੈਂ ਚੰਦ ਮਿੰਟਾਂ ਵਿਚ ਆਪਣੇ ਇਲਾਕੇ ਬਾਰੇ ਧਿਆਨ ਦਿਵਾਉਣ ਦੀ ਕੋਸ਼ਸ਼ ਕਰਾਂਗਾ। ਇਸ ਬਜਟ ਤੇ ਲਗਾਤਾਰ ਤਿੰਨ ਚਾਰ ਦਿਨ ਤੋਂ ਬਹਿਸ ਚਲ ਰਹੀ ਹੈ। ਜਿਸ ਢੰਗ ਨਾਲ ਫਾਇਨੈਂਸ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਸਾਰੇ ਹਾਲਾਤ ਤੇ ਚਾਨਣ ਪਾਇਆ ਹੈ ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਸ ਗੱਲ ਤੇ ਵਧਾਈ ਦਿੰਦਾ ਹਾਂ। ਜਿਹੜੇ ਭਰਾ ਆਖਦੇ ਹਨ ਕਿ ਸੋਸ਼ਲਿਜ਼ਮ ਕਿਥੇ ਹੈ ਉਹ ਅੱਜ ਇਸ ਬਜਟ ਰਾਹੀਂ ਸੋਸ਼ਲਿਜ਼ਮ ਤੇ ਕੀਤੇ ਜਾ ਰਹੇ ਵੱਖ ਵੱਖ ਤਰੀਕਿਆਂ ਨਾਲ ਇਨ੍ਹਾਂ ਸਾਰੇ ਖਰਚਾਂ ਨੂੰ ਵੇਖਣ (ਵਿਘਨ)।

मैं तो डिपटी स्पीकर साहिबा इन के किसी भी आदमी को कुछ नहीं कह रहा। मैं तो आपकी विसातत से इन को अर्ज़ करना चाहता हूं कि यह जो सोशलिज़म का तरीका इन्हों ने अपनाया है मैं यह पूछना चाहता हूं कि आखिर हम कोई ऐसी बात तो नही करते जिस से किसी को तकलीफ हो हम तो अमीर और गरीब को एक सतह पर लाना चाहते है। हमारी सरकार सोशलिज़म को खून खराबे में नहीं बल्कि जमहूरियत के तरीके से लाना चाहती है मै फाईनैंस मनिसटर साहिब को चंद एक बातें अर्ज़ करूंगा जो कि मेरे अपने इलाके में होनी जरुरी है। सबसे पहिले मैं यह अर्ज करूंगा कि हिल्ली एरिया के लिए इस सरकार ने 5,40,00,000 रुपया रखा है। मैं कहने से झिजक नहीं करूंगा कि बावजूद इतना रुपया रखने के इस पिछड़ी हुई तहसील ऊना की तरक्की होने वाली नहीं। इस लिये मेरी अर्ज है कि सब से पहले इन बातों

का हमारे इलाके में किया जाना जरूरी है। सब से पहले तो यह कि भाखड़ा नंगल नहर का पानी राजस्थान तक सैराब करता है, मगर हमारे इलाका में कोई ऐसी स्कीम इस नहर से पानी दिलाने की नहीं बनाई गई । हम चाहते हैं कि हमारे इलाके को पानी देने का प्रबन्ध किया जाये। दूसरे तालीम के मुताल्लिक मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि हमारे इलाके में आज 35 हाई स्कूल चल रहे हैं 80 मील लम्बी तहसील है, जिस की दो लाख से ऊपर आबादी है और जिस में भाखड़ा नंगल जैसी मतबर्रक जगह है मगर आज तक सरकार ने इस से आगे तालीम फैलाने का कोई इंतजाम नहीं किया, कोई कालेज नहीं खोला। मैं आपकी मारफत इस सरकार की तवज्जुह इस तरफ दिलाना चाहता हूं कि पिछले कई सालों से कहा ज़रूर जाता रहा है कि हमारे इलाके को, बैकवर्ड हिल्ली एरिया को दूसरे एडवांस इलाकों के बराबर लाने की कोशिश ज़रूर की जा रही है, मगर हमें कोई ऐसी बात नज़र नहीं आई। इस इलाके में एक भी कालेज खोलने का कोई उपाय नहीं किया गया। मैं इस तरफ होम मिनिस्टर साहिब का खास तौर पर ध्यान दिलाना चाहता हूं कि वह इस काम के लिये कि यहां पर कोई Technical or Science or Art का कालेज खोला जाये, ज़रूर हमारी इमदाद करें।

दूसरे जो कंपैनसेटरी अलाऊंस हिली एरिया के लिये मखसूस किया है यह सरकार ने एक बड़ा ही अच्छा कदम उठाया है। मगर एक बात की इस में बेइन्साफी यह हुई है कि तहसील ऊना के 5 ब्लाकों में से 4 ब्लाकों को तो इस स्कीम में शामिल कर दिया गया है और एक आनन्दपुर ब्लाक को छोड़ दिया गया है। यह बेइन्साफी, जैसे कि एक बाज़ार में दो भाव, नहीं होने चाहियें।

हमारे इलाका में ना सिर्फ इरीगेशन स्कीम और स्कूल ही खोले जायें बल्कि हम चाहते हैं कि इस इलाके में सड़कों को भी तरक्की दी जानी चाहिये। आज तक इस इलाके में न कोई सड़क बनाई गई है और न ही ज़मीन की कोई तरक्की की गई है। मैं चाहता हूं जैसे और इलाकों को सरकार ऊंचा उठाने में इमदाद देती है इसी तरह से हमारे इलाके का भी जरूर ख्याल रखा जाना चाहिये। डिप्टी स्पीकर साहिबा, मेरे इलाके में एक ऐसा पिछड़ा हुआ इलाका बेत है। सड़कों के रास्ता जाने के लिये इस इलाका में कोई साधन नहीं है। यहां लोगों को अपने इलाज के लिये कोई हस्पताल नहीं है। न ही कोई इरीगेशन की स्कीम है। मैं सरकार की इस तरफ तवज्जोह इस लिये दिलानी चाहता हूं ताकि इस से हमारे इलाके की पैदावार बढ़े और लोग खुशहाल हों।

इस के बाद मैं बिजली के सम्बन्ध में भी कुछ अर्ज़ करना चाहता हूं। वह यह है कि बिजली राजस्थान तक दी जा रही है जो भाखड़ा नंगल से निकाली जाती है, मगर इरीगेशन मिनिस्टर साहिब ने अभी तक एक भी स्कीम नहीं बनाई जिस से यह कहा जाय कि हमारे इलाका के लिये भी इस बिजली को इरीगेशन के लिये इस्तेमाल किया जायेगा। हम चाहते हैं कि इस इलाका में ज़यादा से ज़यादा स्कीमें चलाई जायें जिस से पैदावार बढ़े। मगर अफसोस यह है कि जो इलाका नंगल से कीरतपुर के दरमियान नहर के साथ लगता है वहां के लोग जो इतनी देर से आस लगाये बैठे हैं उन को पानी नहीं मिला। उन्हें भी कोई न कोई फायदा होना चाहिए। सड़कों के मुताल्लिक मेरे इलाके के मुहतरिम मेम्बर

[श्री सुरेन्द्र नाथ गौतम]
बख्शी प्रताप सिंह जी ने भी कहा है, मैं ने भी इसी लिये अर्ज़ किया है कि इस इलाके का भी ज़रूर ख्याल रखा जाये। अगर आप मौका पर जाकर हमारे इलाका बीत का मुलाहज़ा करें तो आप देखेंगे कि हमारे साथ कोई जस्टिस नहीं हो रही है। हमारा इलाका अब भी बैकवर्ड और पिछड़ा हुआ है। जब तक इस बीत इलाका की तरफ कोई तवज्जा न दी जाये तब तक इस इलाका की तरक्की नहीं हो सकती है।

**ਸਰਦਾਰ ਕਰਤਾਰ ਸਿੰਘ ਢਿੱਲੋਂ** (ਬਿਆਸ) : ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਜਿਹੜੇ ਚੰਦ ਮਿੰਟ ਤੁਸੀਂ ਮੈਨੂੰ ਬੋਲਣ ਲਈ ਦਿੱਤੇ ਹਨ, ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲਈ ਤੁਹਾਡਾ ਧੰਨਵਾਦ ਕਰਦਾ ਹਾਂ। ਅਤੇ ਮੈਂ ਇਸੇ ਟਾਈਮ ਦੇ ਵਿਚ ਆਪਣੇ ਇਲਾਕੇ ਦੀਆਂ ਦੋ ਤਿੰਨ ਗੱਲਾਂ ਕਰਨੀਆਂ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ।

ਮੈਂ ਸਭ ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ਚੌਧਰੀ ਰਣਬੀਰ ਸਿੰਘ ਦੇ ਮਹਿਕਮੇ ਦੀ ਗੱਲ ਕਰਾਂਗਾ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਮੇਰੇ ਹਲਕੇ ਵਿਚ ਇਕ ਕਸੂਰ ਨਾਲੇ ਦੀ ਤਜਵੀਜ਼ ਕੀਤੀ। ਉਹ ਕੋਈ ਛੋਟਾ ਨਾਲਾ ਨਹੀਂ ਸੀ। ਉਸ ਤੇ ਇਕ ਕਰੋੜ ਰੁਪਿਆ ਖਰਚ ਹੋਣਾ ਸੀ। ਉਸਨੇ ਬਟਾਲੇ ਤੋਂ ਮਹਿਤਾ ਔਰ ਮਾਨਾਵਾਲਾ ਇਲਾਕੇ ਨੂੰ ਜਾਣਾ ਸੀ। ਜਦ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਮਹਿਤੇ ਤੋਂ ਦਰਿਆ ਬਿਆਸ ਤਕ ਪੁੱਟਣ ਦਾ ਯਤਨ ਕੀਤਾ ਤਾਂ ਮੈਂ ਲੋਕਾਂ ਦਾ ਡੈਲੀਗੇਸ਼ਨ ਲੈ ਕੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਮਿਲਿਆ ਔਰ ਦੱਸਿਆਂ ਕਿ ਤੁਹਾਡੀ ਇਹ ਸਕੀਮ ਬੇਕਾਰ ਜਾਏਗੀ ਤੇ ਸਿਰੇ ਨਹੀਂ ਚੜ੍ਹਨੀ। ਮਗਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਇਕ ਗੱਲ ਵੀ ਨਹੀਂ ਸੁਣੀ ਔਰ ਅਫਸਰਾਂ ਨੇ ਉਥੇ 200 ਫੁਟ ਚੌੜੀ ਅਤੇ 15 ਫੁਟ ਡੂੰਘੀ ਜ਼ਮੀਨ ਕਈ ਮੀਲ ਲੰਬੀ ਪੁਟਵਾ ਛੱਡੀ ਜਿਸ ਤੇ 10, 15 ਲੱਖ ਰੁਪਿਆ ਖਰਚ ਹੋ ਗਿਆ। ਹੁਣ ਇਹ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਇਹ ਸਕੀਮ ਕਾਮਯਾਬ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦੀ। ਮੈਂ ਚੌਧਰੀ ਸਾਹਿਬ ਕੋਲੋਂ ਪੁੱਛਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਦ ਅਸੀਂ ਕਿਹਾ ਸੀ ਉਸ ਵੇਲੇ ਕਿਉਂ ਨਹੀਂ ਮੰਨੇ ਔਰ ਕਿਉਂ 10—15 ਲੱਖ ਰੁਪਿਆ ਵੇਸਟ ਕਰ ਦਿੱਤਾ ? ਹੁਣ ਜਦ ਬੰਦ ਹੀ ਕਰ ਦਿੱਤੀ ਤਾਂ ਮੈਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਸੁਝਾਉ ਦੇਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿਹੜੀ 200 ਫੁਟ ਚੌੜੀ ਔਰ 15 ਫੁਟ ਡੂੰਘੀ ਜ਼ਮੀਨ ਪੁੱਟੀ ਹੋਈ ਹੈ, ਉਸ ਨੂੰ ਭਰਵਾ ਦੇਣ ਤਾਕਿ ਲੋਕ ਉਸ ਤੇ ਕੰਮ ਕਰਨ ਜੋਗੇ ਹੋ ਸਕਣ।

ਇਸ ਤੋਂ ਬਾਅਦ ਮੈਂ ਇਕ ਗੱਲ ਹੋਰ ਕਹਿਣੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿਹੜਾ ਮੇਰਾ ਇਲਾਕਾ ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਦਾ ਹੈ, ਉਹ ਹੜ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਮਾਰਿਆ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਦਰਿਆ ਬਿਆਸ ਦੇ ਕੰਢੇ ਦੇ ਇਲਾਕੇ ਫਲਡਜ਼ ਨਾਲ ਤਬਾਹ ਹੋ ਜਾਂਦੇ ਹਨ। ਮੈਂ ਇਸ ਸਰਕਾਰ ਦਾ ਧਿਆਨ ਇਸ ਗੱਲ ਵੱਲ ਦਿਵਾਉਂਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਫਲਡਜ਼ ਨੂੰ ਰੋਕਣ ਲਈ ਪ੍ਰਬੰਧ ਕੀਤਾ ਜਾਏ।

ਇਕ ਗੱਲ ਮੈਂ ਸਰਕਾਰ ਦੇ ਪਾਕਿਸਤਾਨ ਨਾਲ ਹੋਏ ਸਮਝੌਤੇ ਬਾਰੇ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਹ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕੀਤਾ ਹੈ ਗਿਆ ਕਿ ਸਾਉਣ ਭਾਦੋਂ ਵਿਚ ਤਾਂ ਪਾਣੀ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਨੂੰ ਦਿਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਜਦ ਕਿ ਇਥੇ ਬਰਖਾ ਹੁੰਦੀ ਰਹਿੰਦੀ ਹੈ ਤੇ ਸਿਆਲ ਦੇ ਵਿਚ ਜਦ ਪਾਣੀ ਦੀ ਲੋੜ ਹੁੰਦੀ ਹੈ ਤਾਂ ਪਾਣੀ ਪਾਕਿਸਤਾਨ ਨੂੰ ਦਿੱਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਇਸ ਸਮਝੌਤੇ ਨਾਲ ਸਾਡੇ ਇਲਾਕੇ ਵਿਚ ਫਸਲਾਂ ਤਬਾਹ ਹੋ ਰਹੀਆਂ ਹਨ ਔਰ ਇਹ ਖਾਮੋਸ਼ ਬੈਠੇ ਹਨ। ਚੌਧਰੀ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਇਕ ਮੇਹਰਬਾਨੀ ਜ਼ਰੂਰ ਕੀਤੀ ਕਿ ਮੇਰੇ ਰਿਪਰੈਜ਼ੈਂਟ ਕਰਨ ਤੇ 7 ਦਿਨ ਪਾਣੀ ਜ਼ਰੂਰ ਛੱਡਵਾਇਆ। ਲੇਕਿਨ ਇਹ ਜਿਹੜਾ ਸਮਝੌਤਾ ਹੈ ਜੇ ਇਸ ਵਿਚ ਤਬਦੀਲੀ ਕਰਕੇ ਗਰਮੀਆਂ ਦਾ ਪਾਣੀ ਗਰਮੀਆਂ ਵਿਚ ਔਰ ਸਿਆਲ ਦਾ ਪਾਣੀ ਸਿਆਲ ਵਿਚ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਨੂੰ ਮਿਲਿਆ ਕਰੇ ਤਾਂ ਲੋਕਾਂ ਦਾ ਹਿਤ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ।

ਜਿਥੋਂ ਤਕ ਇਸ ਬਜਟ ਦਾ ਤਅੱਲੁਕ ਹੈ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਗਰੀਬਾਂ ਦੀ ਭਲਾਈ ਲਈ ਇਸ ਵਿਚ ਕੋਈ ਚੀਜ਼ ਦਰਜ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ ਗਈ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ $11\frac{1}{2}$ ਕਰੋੜ ਰੁਪਿਆ ਪੁਲਿਸ ਤੇ ਔਰ 3 ਕਰੋੜ ਜਨਰਲ ਐਡਮਨਿਸਟਰੇਸ਼ਨ ਤੇ ਖਰਚ ਕਰਨ ਲਈ ਤਜਵੀਜ਼ ਕੀਤਾ ਹੈ ਔਰ ਐਡਮਨਿਸਟਰੇਸ਼ਨ ਆਫ ਜਸਟਿਸ ਤੇ 55 ਲੱਖ ਰੁਪਿਆ ਖਰਚ ਕਰਨਾ ਹੈ ਜਿਹੜਾ ਕਿ ਸਾਰਾ 16 ਕਰੋੜ ਦੇ ਲਗ ਭਗ ਬਣਦਾ ਹੈ।

ਮਗਰ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਭਲਾਈ ਦੇ ਕੰਮਾਂ ਜਿਵੇਂ ਕਿ ਮੈਡੀਕਲ ਹੈਲਥ ਅਤੇ ਇੰਡਸਟਰੀ ਉਤੇ ਬਹੁਤ ਘਟ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਹੈ ਜਦ ਕਿ ਇਕ ਵੈਲਫੇਅਰ ਸਟੇਟ ਵਿਚ ਬਜਟ ਇਸ ਤੋਂ ਉਲਟ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਸੀ——

**ਸਿੰਚਾਈ ਅਤੇ ਬਿਜਲੀ ਮੰਤਰੀ** : ਸਿਖਸ਼ਾ ਵਾਸਤੇ ਦੱਸ ਦਿਓ।

**ਸਰਦਾਰ ਕਰਤਾਰ ਸਿੰਘ ਢਿਲੋਂ** : ਮੈਨੂੰ ਪਤਾ ਹੈ ਕਿ 16 ਕਰੋੜ ਰਖਿਆ ਹੈ। ਮਗਰ ਮੈਂ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਸ਼ਿਖਸ਼ਾ ਦੇ ਖੇਤ੍ਰ ਵਿਚ ਕੁਆਂਟਿਟੀ ਤਾਂ ਵਧ ਗਈ ਲੇਕਿਨ ਕੁਆਲਿਟੀ ਨਹੀਂ ਰਹੀ । ਜੇ ਫਿਗਰਜ਼ ਵੇਖੀਆਂ ਜਾਣ ਤਾਂ ਪਤਾ ਚਲੇਗਾ ਕਿ ਪਿੰਡਾਂ ਦੇ ਮੁੰਡੇ ਕਾਲਜ ਵਿਚ ਚੰਗੀਆਂ ਡਿਵੀਜ਼ਨਾਂ ਹਾਸਿਲ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦੇ। ਜੇ ਇਹ ਗੱਲ ਹੈ ਤਾਲੀਮ ਦੀ ਤਾਂ ਇਸ ਨੂੰ ਵਧਾਉਣ ਦਾ ਕੀ ਫਾਇਦਾ ? ਇਸ ਕਰਕੇ ਮੈਂ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਕੁਆਲਿਟੀ ਨੂੰ ਵੀ ਮੇਨਟੇਨ ਕੀਤਾ ਜਾਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ।

ਇਕ ਗਲ ਪ੍ਰਿੰਸੀਪਲ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਕੋਏਜੂਕੇਸ਼ਨ ਬਾਰੇ ਦੱਸੀ ਸੀ। ਮੈਂ ਵੀ ਇਹ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਹਾਲੇ ਸਾਡੇ ਕੰਟ੍ਰੀ ਦਾ ਸਟੈਂਡਰਡ ਇਤਨਾ ਉੱਚਾ ਨਹੀਂ ਹੋਇਆ ਕਿ ਇਹ ਤਜਰਬਾ ਇਥੇ ਕੀਤਾ ਜਾਏ। ਮੁੱਖ ਮੰਤਰੀ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਇਕ ਗੱਲ ਕੀਤੀ ਹੈ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਨੇ ਐਮਰਜੈਂਸੀ ਦੇ ਵਿਚ ਡਿਫੈਂਸ ਲਈ ਬਹੁਤ ਬੜਾ ਹਿੱਸਾ ਪਾਇਆ ਹੈ ਇਹ ਠੀਕ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਮੈਂ ਇਹ ਦੱਸਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਾਡੇ ਬਿਆਸ ਦੇ ਇਲਾਕੇ ਵਿਚ ਇਤਨੇ ਸ਼ਹੀਦ ਹੋਏ ਹਨ ਜਿਨੇ ਕਿ ਸਾਰੇ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਨਹੀਂ ਹੋਏ ਹੋਣੇ। ਇਕ ਮੇਰੇ ਇਲਾਕੇ ਵਿਚ ਨੈਸ਼ਨਲ ਕਾਲੇਜ ਸਠਿਆਲਾ ਹੈ........

**ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ** : ਬਸ ਖਤਮ ਕਰੋ। ( The hon. Member should please resume his seat. )

**ਚੌਧਰੀ ਜਗਤ ਰਾਮ** (ਨਵਾਂ ਸ਼ਹਿਰ) : ਇਸ ਹਾਊਸ ਵਿਚ ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ ਜਿਹੜਾ ਬਜਟ ਪੇਸ਼ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਉਹ ਸੋਸ਼ਲਿਜ਼ਮ ਨੂੰ ਕਾਇਮ ਕਰਨ ਵਾਲਾ ਬਜਟ ਹੈ ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਮਨਿਸਟਰ ਫਾਰ ਫਾਇਨੈਂਸ ਨੂੰ ਵਧਾਈ ਦਿੰਦਾ ਹਾਂ। ਲੇਕਿਨ ਇਕ ਦੋ ਚੀਜਾਂ ਸੋਸ਼ਲਿਜ਼ਮ ਲਈ ਜਿਹੜੀਆਂ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹਨ ਉਹ ਵੀ ਦੇਖਣ ਵਾਲੀਆਂ ਹਨ।

ਜਿਥੋਂ ਤੱਕ ਬਜਟ ਨੂੰ ਕ੍ਰਿਟੀਸਾਈਜ਼ ਕਰਨ ਦਾ ਨਜ਼ਰੀਆ ਹੈ, ਉਹ ਸਾਰਿਆਂ ਦਾ ਵੱਖੋ ਵੱਖ ਹੈ, ਲੇਕਿਨ ਗਰੀਬ ਦੀ ਭਲਾਈ ਕਰਨ ਲਈ ਸਾਰੇ ਲੋਕ ਇਕ ਰਾਏ ਨਾਲ ਸਹਿਮਤ ਹਨ। ਇਹ ਵੇਖਿਆ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਕੁਝ ਕਰਮਚਾਰੀ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਬਦਨਾਮ ਕਰਨ ਲਈ ਚੰਗੇ ਨਿਯਮਾਂ ਨੂੰ ਅਪਣਾਉਣ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਨਹੀਂ ਕਰਦੇ—ਐਜੂਕੇਸ਼ਨ ਦਾ ਜਿਹੜਾ ਢੰਗ ਹੈ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਉਸ ਨੂੰ ਠੀਕ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਪਿੰਡਾਂ ਦੇ ਸਕੂਲ ਵਿਚ ਪੜ੍ਹਿਆ ਹੋਇਆ ਮੁੰਡਾ ਜਦੋਂ ਕਾਲਜ ਵਿਚ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਉਹ ਸ਼ਹਿਰ ਦੇ ਪੜ੍ਹੇ ਹੋਏ ਮੁੰਡਿਆਂ ਦਾ ਮੁਕਾਬਲਾ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦਾ। ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ ਦੇ ਸਕੂਲਾਂ ਦੇ ਪੰਜ ਜਮਾਤਾਂ ਪੜ੍ਹੇ ਹੋਏ ਬੱਚੇ ਪਿੰਡ ਦੇ ਸਕੂਲ ਦੇ ਮੈਟਰਿਕ ਪਾਸ ਦੇ ਕੰਨ ਕੁਤਰਦੇ ਹਨ। ਹੁਣ ਤੁਸੀਂ ਆਪ ਦੱਸੋ ਕਿ ਸੋਸ਼ਲਿਜ਼ਮ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਆ ਸਕਦਾ ਹੈ।

( Sardar Gurnam Singh, a member of the panel of Chairmen, in the Chair. )

ਮੈਂ ਇਹ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਜੇ ਸਹੀ ਮਾਨਿਆ ਵਿਚ ਸੋਸ਼ਲਿਜ਼ਮ ਲਿਆਉਣਾ ਹੈ ਤਾਂ ਪਿੰਡਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਤਾਲੀਮ ਦੇ ਮਿਆਰ ਨੂੰ ਉੱਚਾ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ ਤਾਕਿ ਉਥੋਂ ਦੇ ਬੱਚੇ ਵੀ ਸ਼ਹਿਰਾਂ ਦੇ ਬੱਚਿਆਂ ਦੇ ਬਰਾਬਰ ਖੜ੍ਹੇ ਹੋ ਸਕਣ।

ਇਸ ਤੋਂ ਬਾਅਦ ਮੈਂ ਅਗਲੇ ਪੁਆਇੰਟ ਤੇ ਆਉਂਦਾ ਹਾਂ। ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਇਹ ਮੰਨਿਆ ਹੈ ਕਿ ਗੁਰੂ ਰਵੀ ਦਾਸ ਜੀ ਸਿਰਫ ਹਰੀਜਨਾਂ ਦੇ ਹੀ ਗੁਰੂ ਨਹੀਂ ਸਨ ਬਲਕਿ ਉਹ ਇਕ ਮਹਾਨ ਅਵਤਾਰ ਸਨ, ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਸਾਰੇ ਹੀ ਸਤਿਕਾਰ ਕਰਦੇ ਹਨ। ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ 28 ਫਰਵਰੀ ਨੂੰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਤਿਹਵਾਰ ਮਨਾਇਆ ਜਾਣਾ ਸੀ ਔਰ 27 ਤਾਰੀਖ ਨੂੰ ਜਲੂਸ ਨਿਕਲਣਾ ਸੀ ਲੇਕਿਨ ਮੈਨੂੰ

[ਚੌਧਰੀ ਜਗਤ ਰਾਮ]

ਅਫਸੋਸ ਦੇ ਨਾਲ ਕਹਿਣਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਵੈਲਫੇਅਰ ਡੀਪਾਰਟਮੈਂਟ ਨੇ 27 ਔਰ 28 ਤਾਰੀਖ ਨੂੰ ਹਰੀਜਨਾਂ ਦੀ ਇੰਟਰਵਿਊ ਰਖ ਦਿੱਤੀ ਉਸ ਬੋਰਡ ਦੇ ਜਿਹੜੇ ਮੈਂਬਰ ਸਨ ਉਹ ਚੌਧਰੀ ਚਾਂਦ ਰਾਮ, ਮਾਸਟਰ ਗੁਰਬੰਤਾ ਸਿੰਘ ਅਤੇ ਮੈਂ ਸੀ। ਮੈਂਬਰ ਵੀ ਸਾਰੇ ਹਰੀਜਨ ਸਨ ਔਰ ਇੰਟਰਵਿਊ ਵੀ ਹਰੀਜਨਾਂ ਦੀ ਹੀ ਹੋਣੀ ਸੀ। ਹਰੀਜਨਾਂ ਨੂੰ ਤਹਿਵਾਰ ਮਨਾਉਣ ਲਈ ਵੀ ਟਾਈਮ ਨਹੀਂ ਦਿੱਤਾ ਜਾਂਦਾ। ਮੈਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਤਾਰੀਖ ਬਦਲਨ ਲਈ ਲਿਖਿਆ ਸੀ ਲੇਕਿਨ ਚੂੰਕਿ ਕਰਮਚਾਰੀਆਂ ਨੇ ਨਹੀਂ ਸੀ ਮੰਨਿਆ ਇਸ ਲਈ ਤਾਰੀਖ ਨਹੀਂ ਸੀ ਬਦਲੀ ਗਈ। ਜਦੋਂ ਮੈਂ ਇਹ ਗੱਲ ਗੌਰਮਿੰਟ ਦੇ ਨੋਟਿਸ ਵਿਚ ਲਿਆਂਦੀ ਤਾਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕਿਹਾ ਕਿ ਸਬੰਧਿਤ ਕਰਮਚਾਰੀਆਂ ਨੂੰ ਇਸ ਗੱਲ ਦਾ ਖਿਆਲ ਨਹੀਂ ਸੀ ਕਿ ਉਸ ਦਿਨ ਗੁਰੂ ਰਵੀਦਾਸ ਜੀ ਦਾ ਤਹਿਵਾਰ ਹੈ। ਹੁਣ ਤੁਸੀਂ ਦੱਸੋ ਕਿ ਸੋਸ਼ਲਿਜ਼ਮ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਆਵੇਗਾ ਜਦੋਂ ਕਿ ਇਕ ਪਾਸੇ ਇਹ ਸਾਨੂੰ ਤਹਿਵਾਰ ਵੀ ਨਹੀਂ ਮਨਾਉਣ ਦਿੰਦੇ ਔਰ ਦੂਸਰੇ ਪਾਸੇ ਤਾਲੀਮ ਵੀ ਪਿੰਡਾਂ ਦੇ ਬੱਚਿਆਂ ਨੂੰ ਉਸ ਲੈਵਲ ਦੀ ਨਹੀਂ ਦਿੰਦੇ ਜਿਸ ਲੈਵਲ ਦੀ ਸ਼ਹਿਰਾਂ ਦੇ ਬੱਚਿਆਂ ਨੂੰ ਦਿੰਦੇ ਹਨ। ( *Deputy Speaker in the Chair.* ) ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਐਲਾਨ ਕੀਤਾ ਸੀ ਕਿ ਪੈਦਾਵਾਰ ਦੁਗਣੀ ਕਰਨੀ ਹੈ। ਬੜੀ ਚੰਗੀ ਗੱਲ ਹੈ। ਲੇਕਿਨ ਪੈਦਾਵਾਰ ਤਾਂ ਦੁੱਗਣੀ ਹੋ ਸਕੇਗੀ ਜੇ ਕਿਸਾਨਾਂ ਦੀ ਹੌਸਲਾ ਅਫਜ਼ਾਈ ਕੀਤੀ ਜਾਵੇ। ਉਸ ਨੂੰ ਮੌਕੇ ਸਿਰ ਪਾਣੀ, ਖਾਦ ਅਤੇ ਬੀਜ ਵਗੈਰਾ ਮੁਹੱਈਆ ਕੀਤੇ ਜਾਣ। ਲੇਕਿਨ ਅਸੀਂ ਦੇਖਿਆ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਜਦੋਂ ਕਿਸੇ ਚੀਜ਼ ਦੀ ਲੋੜ ਨਾ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਇਹ ਮਗਰ ਲਈ ਫਿਰਦੇ ਹਨ ਔਰ ਜਦੋਂ ਲੋੜ ਹੋਵੇ ਉਦੋਂ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਸ਼ਾਰਟੇਜ ਹੈ, ਇਸ ਕਰਕੇ ਅਸੀਂ ਮਜਬੂਰ ਹਾਂ। ਇਸ ਕਰਕੇ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਇਸ ਪਾਸੇ ਵਲ ਤਵਜੋ ਦੇਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਵੇਲੇ ਸਿਰ ਕਿਸਾਨ ਨੂੰ ਸਾਰੀਆਂ ਸਹੂਲਤਾਂ ਦੇਣੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ ਹਨ। ਮੇਰਾ ਹਲਕਾ ਗਹੋਂ ਜੋ ਹੈ ਉਸ ਦੇ ਵਿਚ 500 ਏਕੜ ਜ਼ਮੀਨ ਪਾਣੀ ਥੱਲੇ ਆ ਚੁੱਕੀ ਹੈ। ਅਸੀਂ ਜਨਤਾ ਨੂੰ ਨਾਲ ਲੈ ਕੇ 6 ਮੀਲ ਦੇ ਕਰੀਬ ਡਰੇਨ ਪਟਵਾਈ ਸੀ ਲੇਕਿਨ ਇਕ ਮੀਲ ਦੇ ਟੋਟੇ ਵਿਚ ਪਾਣੀ ਖੜ੍ਹਾ ਹੋਣ ਕਰਕੇ ਮਸ਼ੀਨਰੀ ਤੋਂ ਬਿਨਾ ਨਾਲੀ ਅਗਾਹਾਂ ਨਹੀਂ ਪੁਟੀ ਜਾ ਸਕਦੀ, ਨਹੀਂ ਤਾਂ ਅਸੀਂ ਉਹ ਵੀ ਪੁਟਵਾ ਦਿੰਦੇ। ਜੇ ਸਰਕਾਰ ਇਕ ਮੀਲ ਦਾ ਟੋਟਾ ਪੁਟਵਾ ਦੇਵੇ ਤਾਂ ਉਹ 500 ਏਕੜ ਜ਼ਮੀਨ ਆਬਾਦ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ। ਇਸ ਕਰਕੇ ਉਸ ਪਾਸੇ ਵੱਲ ਜਲਦੀ ਧਿਆਨ ਦਿੱਤਾ ਜਾਵੇ।

ਇਸ ਤੋਂ ਬਾਅਦ ਮੈਂ ਮਿੱਤਲ ਸਾਹਿਬ ਦੇ ਨੋਟਿਸ ਵਿਚ ਲਿਆਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਹਰੀਜਨਾਂ ਦੇ 5, 10 ਮੁੰਡੇ ਜਿਹੜੇ ਟੈਕਸੇਸ਼ਨ ਅਫਸਰ ਲੱਗੇ ਹੋਏ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਹ ਬਹਾਨਾ ਲਾਕੇ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਰਿਪੋਰਟਾਂ ਠੀਕ ਨਹੀਂ, ਸਰਵਿਸ ਵਿਚੋਂ ਕਢਣ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕੀਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ। ਮੈਂ ਇਹ ਬੇਨਤੀ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਰਿਪੋਰਟਾਂ ਦਾ ਬਹਾਨਾ ਲਾ ਕੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਹਟਾਉਣ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਨਾ ਕੀਤੀ ਜਾਵੇ।

**Deputy Speaker** : Please wind up.

**ਚੌਧਰੀ ਜਗਤ ਰਾਮ** : ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਮੈਂ ਗੌਰਮਿੰਟ ਦਾ ਧਿਆਨ ਇਕ ਹੋਰ ਜ਼ਰੂਰੀ ਮਸਲੇ ਵੱਲ ਲਿਆਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ। ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਇਹ ਫੈਸਲਾ ਕੀਤਾ ਹੈ ਕਿ ਜਿਸ ਹਰੀਜਨ ਦੀ 1,800 ਰੁਪਿਆ ਸਾਲ ਦੀ ਆਮਦਨ ਹੋਵੇਗੀ ਉਸ ਦੇ ਮੁੰਡੇ ਦਾ ਵਜ਼ੀਫਾ ਵੀ ਬੰਦ ਕਰ ਦਿੱਤਾ ਜਾਵੇਗਾ ਅਤੇ ਫੀਸ ਵੀ ਲਗੇਗੀ। ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ ਦੇ ਵਿਚ ਕੋਈ ਜੇ 180 ਰੁਪਏ ਮਹੀਨਾ ਲੈਂਦਾ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਉਹ ਬੜੀ ਮੁਸ਼ਕਿਲ ਦੇ ਨਾਲ ਆਪਣੇ ਬਾਲ ਬੱਚੇ ਨੂੰ ਰੋਟੀ ਖਵਾਲ ਸਕਦਾ ਹੈ। ਇਸ ਕਰਕੇ 1,800 ਦੀ ਬਜਾਏ 3,600 ਦੀ ਇੰਕਮ ਵਾਲਿਆਂ ਤੇ ਇਹ ਪਾਬੰਦੀ ਲਗਾਈ ਜਾਵੇ। ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਮੈਂ ਦੋ ਵਾਰੀ ਐਮ. ਐਲ. ਏ. ਬਣ ਕੇ ਆ ਚੁਕਾ ਹਾਂ। ਮੈਂ ਦੇਖਦਾ ਰਿਹਾ ਹਾਂ ਕਿ ਗਹੋਂ

ਤੋਂ ਮਾਛੀਵਾੜਾ ਅਤੇ ਸਨ੍ਹਵਾਂ ਤੋਂ ਮਹਿਲਪੁਰ ਦੀਆਂ ਸੜਕਾਂ ਬਣਾਉਣ ਲਈ ਪ੍ਰੋਵੀਜ਼ਨ ਹੁੰਦੀ ਰਹੀ। ਲੇਕਿਨ ਉਹ ਸੜਕਾਂ ਹੁਣ ਤੱਕ ਨਹੀਂ ਬਣੀਆਂ ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਉਹ ਪੈਸਾ ਕਿੱਥੇ ਲਗਦਾ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਇਹ ਬਣਾਈਆਂ ਜਾਣ।

ਹੁਣ ਮੈਂ ਅਗਲੇ ਪੁਆਇੰਟ ਤੇ ਆਉਂਦਾ ਹਾਂ। ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਟੀ. ਬੀ. ਤੇ ਤਾਂ ਕੰਟਰੋਲ ਪਾ ਲਿਆ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਜਦੋਂ ਜਾਲੰਧਰ ਦੇ ਹਸਪਤਾਲ ਦੇ ਵਿਚ ਮਰੀਜ਼ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਬੈਡ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦੇ ਔਰ ਹਸਪਤਾਲ ਵਾਲੇ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਸਾਡੇ ਕੋਲ ਫੰਡਜ਼ ਨਹੀਂ ਹਨ ਹੋਰ ਮਰੀਜ਼ ਦਾਖਲ ਕਰਨ ਲਈ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਹਰੀਜਨਾਂ ਲਈ ਅਗਰ ਬੈਡਜ਼ ਵੀ ਰਿਜ਼ਰਵ ਕਰ ਦਿੱਤੇ ਜਾਣ ਤਾਂ ਚੰਗਾ ਹੈ। ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਆਪਦਾ ਸ਼ੁਕਰੀਆ ਕਰ ਕੇ ਮੈਂ ਬੈਠਦਾ ਹਾਂ।

**चौधरी मुख्तियार सिंह मलिक (सोनीपत)** : डिप्टी स्पीकर साहिबा, जो बजट वज़ीर खज़ाना ने इस हाउस के सामने पेश किया है और जिस बजट को देख कर हाउस के एक सैक्शन की तरफ से वधाई की आवाज़ें आ रही हैं मुझे तो उस देख कर बड़ी हैरानी और परेशानी हुई है। वज़ीर खज़ाना के अपने अंदाज़ा के मुताबिक यह बजट खसारे का है और यह खसारा 11 करोड़ रुपए तक पहुंचता है। लेकिन खिसारा होते हुए भी हमारे उधर बैठे दोस्त उन को वधाई दे रहे हैं और इस लिये दे रहे हैं कि खसारा होते हुए भी उन्होंने टैक्स कोई नहीं लगाया है। मैं आपकी तवज्जुह उनकी स्पीच की इस वर्डिंग की तरफ दिलाता हूं :—

1.00 p.m.

> "As a result, the deficit of Rs. 158 lakhs is likely to increase to about Rs. 11 crores. I am leaving this gap uncovered for the present in the hope of being able to borrow a substantial amount from the people, particularly for Flood Control Schemes"

डिप्टी स्पीकर साहिबा, मेरी समझ में नहीं आता कि इन दोस्तों को तो शायद वज़ीर खज़ाना बुद्धू समझते ही होंगे लेकिन हमें भी और पंजाब की जनता को भी अक्ल से खाली समझते हैं कि हम उन की इन बातों का अंदाज़ा नहीं लगा सकते कि वह क्या करने वाले हैं। मैं समझता हूं कि ऐसी बात कह कर वह पंजाब की जनता से फ्राड खेलना चाहते हैं और लोगों को हुडविंक करना चाहते हैं जो इस टेढ़े तरीके से यह बजट हमारे सामने रखा है।

**Deputy Speaker** : Please don't use such words like fraud and hoodwinking.

**चौधरी मुख्तियार सिंह मलिक** : अच्छा जी। इन्होंने इतना बड़ा खसारा अनकवर्ड दिखाया है और कहते हैं कि इसे पूरा करने के लिये बारो करेंगे। और इस बारो लफज़ के मायनी अगर लोग आक्सफोर्ड डिकशनरी में देखेंगे तो शायद वह मायने ठीक न बैठें। हां, अगर भार्गव डिकशनरी में इस के मायने देख कर इन्टरप्रेट करें तो मैं समझता हूं कि जिस तरह 1963 में 8 करोड़ रुपए का खसारा दिखाया था और उस वक्त कोई इशारा नहीं किया था कि उस खसारे को किस तरह मीट करेंगे और सैशन के खात्मे के मौका पर इन्होंने लोगों के सिर पर एक नागहानी मुसीबत खड़ी कर दी और पंजाब की गरीब जनता का रहा सहा खून टैक्सों के ज़रिये नचोड़ लिया उसी तरह अब यह सैशन

[चौधरी मुख्तियार सिंह मलिक]

के इख्तताम पर टैक्स लेकर आ जायेंगे । मैं कहता हूं कि हमारे इन वज़ीर खज़ाना को इस तरह टेढ़े तरीके से बजट करने और लोगों का कचूमर निकालने की आदत पड़ गई है और हर साल यह पंजाब की जनता की आंखों में धूल झौंकते हैं । लोन्ज़ की जो पुज़ीशन है वह भी आप देख लें । वह दिन बदिन डिटेरियोरेट होती जा रही है और हमारे ऊपर कर्ज़ साल बसाल बढ़ता जा रहा है और सूद दिन दुगनी रात चौगुनी रफतार से एक्युमुलेट होता जा रहा है, लेकिन हमारे वज़ीर खज़ाना ने कोई तरीका, कोई सजैशन, कोई प्रोपोज़ल इस को मीट करने के लिये हमारे सामने नहीं रखी है। इन हालात में हमें भी यह कहते हैं कि इस बधाई में शामिल हो जाओ। आप देखिए कि किस तरह यह जनता को उल्लू और बुद्धू बनाना चाहते हैं । ये तो बधाई की बात कहते हैं मगर मैं कहता हूं कि हमारे यह वज़ीर खज़ाना तो पंजाब की जनता को धोखादही के इलज़ाम की ग्रिफ्त में आते हैं । मैं और ज़्यादा कुछ उन्हें नहीं कहना चाहता कहीं उन को हार्ट और ब्लड प्रैशर की तकलीफ न हो जाए । इन वज़ीरों ने तो सोच रखा है कि एक दफा कुर्सी पर बैठ गए तो बस फिर शमशान भूमि को भी यहां से ही उठ कर जायेंगे (हंसी) अब हम बारोइंग का क्या मतलब समझें । क्या यह बारोइंग भीक मांग कर करेंगे (हंसी) या किसी को धोखा देंगे ? मैं तो समझता हूं कि यह धोखा देंगे और टेढे तरीके से लोगों पर टैक्स लगा कर उन की जेब काटेंगे । हमें पता है कि आखिर में यह हमारे ऊपर कहर नाज़ल करेंगे । कल चौधरी चांद राम बड़े तमतराक से लैकचर झाड़ रहे थे, शायद उनसे ही मांगने का इनका इरादा हो। मैं ने जब कुछ कह दिया तो कहने लगे कि कमा कर नहीं खाता आपकी तरह । हम तो पेशा करते हैं, वकील हैं और कमा कर खाते हैं मगर यह बगैर कमाए ही खा रहे हैं। कभी हरिजन होस्टल के नाम पर मांग लेते हैं, कभी और हरबा इस्तेमाल कर लेते हैं और कमा लेते होंगे लोगों को धोखा दे कर । उन्होंने क्या किया कि चीफ मिनिस्टर के नाम पर लोगों से 38 हज़ार रुपया बटोर लिया और उनके गले में माला डाल दी । उन्होंने भी कहा था कि देखो चांद राम ने तो लोगों को बहका कर रुपया इकट्ठा कर लिया होगा और यह माला आपसे ऐसे ही ले ली होगी, मगर मैं इस किस्म की बात नहीं करूंगा। इनको ऐसी बातें कहते हुए शर्म भी नहीं आई कि वह बगैर कमाए ही खाते हैं । हम तो कमा कर खाते हैं। खैर, इस बात को मैं छोड़ता हूं क्योंकि इनको ब्लड प्रैशर भी हो जाता है। मैं यह कहना चाहता हूं कि आज के मौजूदा दौर में जिस तरह पंजाब की जनता गुज़र रही है अगर आप शहरों और देहातों में जाकर देखें तो आंखों से आंसू टपकते हैं। शहर और देहात के गली कूचों से कराहट की आवाज़ें आ रही हैं लेकिन इन लोगों के पास उन की मुसीबतों का एहसास करने के लिये दिल ही नहीं है। इस पंजाब की जनता को, जो अपने खून पसीने से रोटी कमाना चाहती है, यह सोशलिज़म का झूठा नाहरा लगा कर और सोशलिज़्म की लोरी दे कर कुम्भकरण की नींद

लाना चाहते हैं। आखिर यह कौनसा सोशलिज़म है जिस का नाहरा यह लगाते फिरते हैं और लोगों की आंखों में धूल झोंकते फिरते हैं। मैं पूछना चाहता हूं :—

Is it not a malicious propaganda to exploit the masses and to gain cheap popularity ? Why do they want to confuse us ?

यह इस सोशलिज़म की लोरी देकर लोगों को धोखा देना चाहते हैं। अभी पंडित चिरंजी लाल जी ने आपके सामने कांग्रेस के प्रधान की स्पीच पढ़ कर सुनाई। यह सोशलिज़्म के दावेदार कारों और कोठियों के मालिक बन रहे हैं, सिनेमा और कोल्ड सटोर खड़े करते जा रहे हैं, multimillionaire बनते जा रहे हैं and they are amassing huge wealth मगर लोगों को सोशलिज़्म की लोरी दे कर सुला रहे हैं। मैं कहता हूं कि charity begins at home. अगर इसी का नाम सोशलिज़्म है तो यह लोगों के साथ बड़ा भारी धोखा है। आज पार्टी के एक एक फर्द को परमिट देकर, कोटे देकर और पता नहीं क्या २ देकर खरीदा जा रहा है और लूट में शामिल किया जा रहा है मगर लोगों की आंखों में सोशलिज़्म की धूल झोंकी जा रही है। This party has become a profit making concern and each of its member is getting rich dividends. फिर इन्होंने एक और सलोगन लगाया है। डिप्टी स्पीकर साहिबा, हमारे चीफ मिनिस्टर साहिब ने एग्रीकल्चर का महकमा अपने हाथ में ले लिया है। उन्होंने एग्रीकलचरल प्रोडक्शन को दो साल में दुगनी करने का नारा लगाया है। उस के बारे मैं अर्ज करना चाहता हूं कि सरदार गुरनाम सिंह ने इन से पूछा कि how can we tackle the problem. यह इस तरीके से करेंगे; इन्होंने फिगर्ज़ बढ़ा दी हैं। आप गवर्नमैंट आफ इंडिया के फिगर्ज़ मंगवा कर देख लें। आप को यकीन हो जाएगा कि फिगर्ज़ देते वक्त कितनी हेरा फेरी करते हैं। हमारी सरकार की लैंड रिकार्ड की फिगर्ज़ देखें और इन के दूसरे दफतर— स्टेटिस्टीकल डिपार्टमैंट और एग्रीकल्चर डिपार्टमैंट की फिगर्ज़ देख लें। आप को पता चलेगा कि इन की फिगर्ज़ आपस में नहीं मिलती हैं। इन की फिगर्ज़ बिलकुल डिफरेंट हैं। क्या इस तरह से तरक्की होगी ? मुझे पता नहीं चलता कि यह कहां से फिगर्ज़ लाते हैं, कहां से बैठ कर फिगर्ज़ तैयार करते हैं। क्या सैक्रेटेरियट के अन्दर बैठ कर एक आदमी की डिक्टेशन देने पर फिगर्ज़ तैयार की जाती हैं मैं समझता हूं कि यह फिगर्ज़ बिलकुल बोगस हैं। मैं अर्ज करना चाहता हूं कि अगर सरकार ने फिगर्ज़ देनी हों तो कुरप्शन की फिगर्ज़ दे कि अभी तक कितनी और कुरप्शन करनी है ताकि हम उस वक्त तक चुप कर के बैठ जाएं। मैं इस के बारे में पी. ए. सी. की रिपोर्ट के बारे में अर्ज़ करना चाहता हूं। उस में डबल प्रोडक्शन बढ़ाने के लिये बताया गया है। मेरे एक माननीय दोस्त ने कहा है कि पंजाब में फार्मज़ बनाए गए हैं। चौधरी चान्द राम ने भी इस की बहुत तारीफ की है। २०० से ज्यादा फार्मज़ सीड्ज़ चलाए गए हैं। पी. ए. सी. की रिपोर्ट में बताया गया है कि किस तरह से यह फार्मज़ घाटे में चल रहे हैं। मैं, पी. ए. सी. की इस विषय में जो रिपोर्ट

[कामरेड राम प्यारा]
इस से पता नहीं लगता कि यह जो डेढ़ परसैंट फीस है यह पंजाब नैश्नल बैंक को मिलनी है या कि गवर्नमैंट को मिलनी है। लेकिन मेरी इत्तलाह के मुताबिक आधा परसैंट पंजाब नैश्नल बैंक ने लेनी थी और एक परसैंट पंजाब गवर्नमैंट ने। जहां तक पंजाब नैश्नल बैंक का ताल्लुक है, मेरी इत्तलाह के मुताबिक, काफी अर्सा हुआ बैंक वह रुपया ले चुका हुआ है लेकिन, डिप्टी स्पीकर साहिबा, पंजाब गवर्नमैंट के कागजात से पता नहीं चलता कि एक परसैंट फीस जो कि इन्हों ने लेनी थी वह ले ली है या कि नहीं। इस सिलसिला में कई चिट्ठियां लिख कर पता करने की कोशिश की गई है लेकिन कोई जवाब नहीं। लेकिन मेरी इत्तलाह के मुताबिक चीफ मिनिस्टर की फैमिली ने इस पार्टी से अमरीका में यह रकम ले ली हुई है। मुझे जब मौका मिलेगा तो मैं साबित करने की भी कोशिश करूंगा।

डिप्टी स्पीकर साहिबा, यह जो नैपको बैवलगीयर कम्पनी है इसको 1,09,25,000 रुपए का लोन दिया गया है। गवर्नमैंट के रूल्ज़ के मुताबिक उस लोन पर 1,63,000 रुपए की स्टेम्प की ज़रूरत थी लेकिन उस के लिये जो स्टैम्प खरीदी गई वह सिर्फ 40,769 रुपए की थी। इतना ही नहीं इस पर यह लिखा गया था कि इस का तीन चौथाई हिस्सा गवर्नमैंट भरेगी। इस सम्बन्ध में जो ऐग्रीमैंट लिखा गया उसके सफा 17 पर लिखा हुआ है :
इस तरह से, डिप्टी स्पीकर साहिबा, 1,22,000 रुपया गवर्नमैंट के नाम पर डाला गया है जिस को भरने का कोई अख्तियार गवर्नमैंट को नहीं था। इस तरह की दुनिया में यह वाहिद मिसाल होगी जिसमें ऐसा किया गया है कि जो गारंटी स्टैंड करता है उसको 1,22,000 रुपए की रकम बतौर जुर्माना भरना पड़े। डिप्टी स्पीकर साहिबा, मेरी इत्तलाह के मुताबिक यह पैसा भी कैरों फैमिली ने अम्रीका में वसूल कर लिया है क्योंकि जो स्टैम्प चंडीगढ़ के खजाने में से 40,769 रुपए की खरीदी गई वह भी जसिंद्र सिंह कैरों के नाम से खरीदी गई जो कि चीफ मिनिस्टर का भतीजा है। जहां पर इस तरह की गड़बड़ चल रही हो वहां पर डेफिसिट बजट न होगा तो और क्या होगा ?

इसी तरह आप को यह बताना चाहता हू कि फरीदाबाद में एक प्लाट खरीद किया गया.... बेनामी। वह 2,53,000 रुपये पर खरीदा गया और बाद में चीफ मिनिस्टर साहिब के फरजंद के नाम ट्रांस्फर किया गया। यह प्लाट भी सिनेमा के लिये था। इस पर डिस्क्लेमर कम रीलिंक्विश डीड के लिये सिर्फ 15 रुपये की स्टैम्प लगाई गई।

**उपाध्यक्षा :** यह सभी बातें तो सब अखबारों के जरिए जानते हैं। आप कुछ कंस्ट्रक्टिव सुजैशंज़ दें। (These things come to the notice of the members through news papers. The hon. Members should give some constructive suggestions.

**कामरेड राम प्यारा :** यह बातें जो मैं बता रहा हूं अखबार वाली खबरों से बिल्कुल डिफरैंट हैं। इन के बारे में कोई ऐफीडैविट फाईल नहीं किया गया। मैं जब भी यहां आता हूं तो बिल्कुल नई चीजें पेश करता हूं पुरानी बातों का जिक्र नहीं करता। तो मैं बता रहा था कि उस पर सिर्फ 15 रुपये की स्टैम्प लगाई गई जब कि उसका बाकायदा तौर पर सेल डीड

बनना था और इस पर लग-भग 32,890 रुपये की स्टैम्प लगनी चाहिये थी। इसी तरह उस पर फीस 21 रुपये खर्च की गई जब कि वह 400 रुपये होनी चाहिये थी। इस तरह से गवर्नमैंट को इस कदर घाटे में डाला गया।

इसी तरह से चंडीगढ़ में सिनेमे के प्लाट में भी ऐसी बातें हुईं। वह भी दो दो रुपए का हलफिया ब्यान देकर नाज़र सिंह से सुरेन्द्र सिंह कैरों के नाम ट्रांस्फर कर दिया जब कि सेल डीड पर 18,890 रुपया खर्च आना था। दफतर वालों ने एतराज़ किया। कानून इसकी इजाज़त नहीं देता था लेकिन चूंकि सुरेन्द्र सिंह कैरों का काम था इस लिये हो गया।

इसी तरह से सेल्ज़ टैक्स के मामला में भी हेराफेरियां होती हैं। गवर्नमैंट के रूल्ज़ के मुताबिक हर तीन महीने में सेल्ज़ टैक्स की रक्म जमा करानी पड़ती है लेकिन नैश्नल मोटर्ज़ ने कई सालों से लगातार कोई रिटर्न नहीं दी कोई रुपया जमा नहीं कराया। इस सिलसिले में मैं ने कई चिट्ठियां लिखीं, फाइनैंस सैक्रेटरी को लिखीं, मनिस्टर मुताल्लिका को लिखीं, फाइनैंशल कमिश्नर को लिखीं, ऐक्साइज़ एंड टैक्सेशन डिपार्टमैंट को लिखीं लेकिन जवाब नदारद। अब ऐफीडैविट दिया गया है कि 3,44,360 रुपया चैक्स के ज़रिए और 84,000 रुपया कैश जमा करवाया गया है। लेकिन, डिप्टी स्पीकर साहिबा, जो गौर करने वाली बात है वह यह है कि यह डिपार्टमैंट डेढ़ सौ फीसदी जुर्माना लगाता है अगर वक्त पर इस की पेमैंट न की जाए। लेकिन कितनी हैरानी की बात है कि इस फर्म के सिलसिले में न इतने अर्सा में कोई असैसमैंट ही हुई और न हीं पेमैंट। रूल्ज़ के मुताबिक इस से 6,00,000 रुपए के लग-भग जुर्माना लिया जाना चाहिये था लेकिन वह नहीं लिया गया। रजिस्टर बोगस बनाए हुए हैं, अजीब अजीब बातें की गई हैं। क्या गवर्नमैंट एक भी इस तरह की मिसाल दे सकती है कि जहां पर किसी असैसी ने वक्त पर रिटर्न न भेजी हो, रुपया जमा न कराया हो और उस पर जुर्माना न किया गया हो? यह मिसाल एक वाहिद मिसाल है।

डिप्टी स्पीकर साहिबा, नीलम सिनेमा चंडीगढ़ के डीड से ही गवर्नमैंट को कोई 30,000 रुपए का नुक्सान हुआ। यह कनवेएंस डीड सरदार सुरेन्द्र सिंह कैरों वगैरा ने भरा। उसकी फोटोस्टेट कापी मेरे पास है। इस सिलसिले में रजिस्टर बोगस बनाए जाते हैं। किसी को उस वक्त इस बात की अकल न रही कि एतवार और सैकंड सैटरडे को भी एंटरीज़ की गई जो कि छुट्टियों के दिन होते हैं। उस वक्त यह सब कुछ किया गया। लेकिन अब काबू आ गए हैं और मैं वक्त पर इन बातों को साबत करूंगा। अगर ऐसी बातें न होतीं तो सरकार को इतना घाटा न होता। ऐसी हालत में लोग कहते हैं कि शराफत चीफ मिनिस्टर साहिब से पनाह मांगती है, ईमानदारी स्याह चादर ओढ़कर अन्धेरे में छिप चुकी है और यहां जुल्म की........तेग़ोतलवार के जरिए हकूमत हो रही है। मुख्य मन्त्री अपनी जगह पर बैठे नहीं वर्ना मैं अब भी उन से मुखातिब होकर कहता :—

काफिर है तो रखता है शमशीर पै भरोसा,
मोमिन है तो बिन तेग भी लड़ता है सिपाही।

उन्हें बेशक शमशीर पै भरोसा हो लेकिन मैं तो यहां बिना तेग के लड़ रहा हूं।

तो इस के अलावा एक बात मैं और अर्ज़ करना चाहता हूं। पुलिस के लिये मच्छरदानियां और वर्दियों के लिये कपड़े लेने के लिये इन के लिये दिल्ली में एक ही दुकान रह गई है जिन के पास यह जाते हैं और खरीद ले आते हैं। दुकान का नाम है मैसर्ज राम चन्द-तीरथ राम

[कामरेड राम प्यारा]

दिल्ली ग्रौर इस मामले में मैं इतना कह सकता हूं कि कोई टेन्डर नहीं काल किया गया ग्रौर न ही कोई एडवरटिज़मेंट ग्रखबारों में दी गई है ग्रौर सीधा कार या जीप में बैठ कर उन से मच्छरदानियां ग्रौर वरदियों का कपड़ा खरीद कर लाया गया है। इस तरह से सरकार के खजाने को 10 हज़ार रुपए का तो मच्छरदानियों में ग्रौर 5 लाख 90 हज़ार का वर्दियों के कपड़े में घाटा पड़ा है। इस तरह से 6 लाख रुपए का कुल घाटा हुग्रा है। (घंटी) ग्रभी डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं ने कुछ चीज़ें ग्रौर कहनी हैं।

**उपाध्यक्षा :** मेरी दिक्कत यह है कि मेरे पास जो टाइम की एलाटमेंट है मैं ने उसे पूर करना है। ग्रभी ग्राप की ही पार्टी के सरदार गुरदयाल सिंह ग्रौर दूसरे कई बोलना चाहते हैं। इस लिये ग्राप वाईण्ड-ग्रप करें। (But my difficulty is that time at my disposal is very short and many members want to speak. Some hon. Members from the Prajatantar Party like S. Gurdial Singh Dhillon also want to speak.)

**कामरेड राम प्यारा :** मैं जल्दी खत्म कर देता हूं।

एक ग्रर्ज़ मैं ग्रौर करना चाहता हूं कि एक ग्रानरेबल मेंबर ने, जिन्हों ने जार्ज पंजम की कस्म खाने की ज़लालत ग्रौर वह भी रज़ाकाराना बरदाश्त की हुई है उन्हों ने कहा कि Trader is traitor. मैं इन के इन लफ्ज़ों पर रिजैंट करता हूं। इन्हों ने ट्रेडर्ज़ को बतौर कम्युनिटी के कन्डेम किया है। हर क्लास में भले ग्रादमी भी होते हैं ग्रौर बुरे भी होते हैं लेकिन किसी के बुरे होने से सारी कम्युनिटी को बुरा कहना ठीक नहीं होता। जो बुरा होगा हम भी उसे बुरा कहेंगे। इन को यह बात भूलनी नहीं चाहिये कि देश की ग्राज़ादी की मूवमैंट में ट्रेडर्ज़ ने धन दिया ग्रौर इस के ग्रलावा ग्रौर बड़ी कुर्बानियां दीं थीं ग्रौर वह ग्रंग्रेज़ के खिलाफ लड़ते रहे थे। इस तरह से किसी कम्युनिटी को कंडेम करना ठीक नहीं।

इस तरह से करनाल में एक सरदार ग्रमरीक सिंह का कत्ल हो गया ग्रौर कत्ल करने वालों ने ऐसा गोल माल किया कि उस के कत्ल का नाम भी कोई नहीं लेता था ग्रौर लोग चुप हो गए ग्रौर यह इस लिये हुग्रा कि क्यों कि सरदार सुरेन्दर सिंह कैरों वहां जा कर ठहरता था। जब मुझे पता चला तो मैं ने करनाल में एक जलसा किया ग्रौर वहां इस बारे में ग्रावाज़ उठाई ग्रौर मैं ने यहां तक कहा कि ग्रगर कोई सब जुडिस बात कर रहा हूं तो मैं उस के लिये हर सज़ा भुगतने के लिये तैयार हूं क्योंकि मैं ने यह सोचा हुग्रा है :—

> ज़िंदगी ग्रा तुझे कातल के हवाले कर दूं,
> मुझ से ग्रब खूने तमन्ना देखा नहीं जाता।

मेरे कहने पर यहां से कुत्ते गए खून करने वाले का पता लगाने के लिये ग्रौर जब वह उस जगह पर जाने लगे ग्रौर मौके पर पहुंचने लगे तो यहां से एक बहुत बड़ा कुत्ता चला गया ग्रौर उन्हें रोक दिया गया। ग्रगर यह हमारे सूबा में ला एण्ड ग्रार्डर की हालत हो तो क्या यह इस के लिये फख्र कर सकते हैं ? हमारे ज़िला का जो डिप्टी कमिश्नर है उस ने भी डाक्टर प्रताप सिंह की तरह चीफ़ मिनिस्टर की ग्रावाज़ के टेप रिकार्ड भर लिये हुए हैं ग्रौर वह ज़रा नहीं डरता।

वह खुलमखुला कहता है कि उस ने जिला संगरूर में सुरेन्दर सिंह के रिश्तेदारों की ढ़ाणी में ज़मीन खाली कराने के सिलसिले में चीफ मिनिस्टर का रिकार्ड भर लिया हुआ है —

He is a First Class Womaniser. He is a First Class Drunkard. He is a First Class 'Jawaria'.

**उपाध्यक्षा :** जो अफसर यहां मौजूद नहीं और जो अपने आप को यहां डिफेण्ड नहीं कर सकता उस को डिस्कस न करें। (Please do not discuss the conduct of the officer who is not present here and cannot defend himself.) who is not

**Comrade Ram Piara :** I have not named him. Under the rules I can refer to an officer by designation.

**कामरेड राम प्यारा :** मैं ने उस का नाम नहीं लिया। आप यह सुन कर हैरान होंगे कि जब वह करनाल से पानीपत जाता है तो जाने से पहले वहां टेलीफोन कर देता है कि रातको शराब पीनी है इस लिये मजलस गरम हो या कहता है कि रात को जुआ खेलना है इस लिये मजलस गरम हो। डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं जो यह उस के बारे में कह रहा हूं यह मैं साबत कर सकता हूं।

**उपाध्यक्षा :** आप कितना टाइम और लेंगे ? (How much time the hon. Member will take more ? )

**कामरेड राम प्यारा** : दो तीन मिनट और लूंगा। आप मुझे कुछ कन्सेशन दिया करें क्योंकि मैं गवर्नमैंट के रेविन्यू बचाने में मदद करता हूं।

तो मैं अर्ज़ कर रहा था कि जो अफसर कुरप्ट हैं हम उन को कन्डेम करते हैं और जो अच्छे हैं उन की तारीफ करते हैं। जो कुरप्ट हैं जिन्हों ने लूट मचा रखी है उन को मैं वार्निंग देना चाहता हूं कि वे इस बात को ध्यान में रखें कि सारे हिन्दुस्तान में बाकी चीफ मिनिस्टरों से सब से ज्यादा मज़बूत है और सारी दुनिया के प्राइम मिनिस्टरों में से हमारा प्राइम मिनिस्टर मजबूत है और हमारे प्राइम मिनिस्टर की मजबूत तरीन मदद से भी मज़बूत तरीन चीफ मिनिस्टर भी कचहरी के कटहेरे में जाने से भी नहीं बचाया जा सका और वह आज इन्क्वायरी फेस कर रहा है और अब वह वक्त दूर नहीं जब यह कुरप्ट अफसर भी बच नहीं सकेंगे।

**Deputy Speaker :** The hon. Member should not be personal.

**कामरेड राम प्यारा :** डिप्टी स्पीकर साहिबा, मेरे पास कुटेशनज़ की किताब है और इस में बैंजमन फ्रैंकलिन ने लिखा है :

Rebellion to tyrants is obedience to God.

इस का मतलब है कि अगर ज़ालिम और जाबर के खिलाफ बग़ावत की जाती है तो यह परमात्मा की सब से पहली ताबेदारी है और मैं यह बग़ावत कर रहा हूं। और बात यह है कि जो कमज़ोर है उस के लिये चीफ मिनिस्टर ज़ालिम है और जो मज़बूत है उस के लिये चीफ मिनिस्टर कमज़ोर है।

**उपाध्यक्षा :** जितनी बातें आप ने की हैं वह या तो चीफ मिनिस्टर के बारे में की हैं या सुरेन्दर सिंह के बारे में कोई तीसरी बात तो की नहीं। (The target of

[उपाध्यक्षा]
criticism of the hon. Member has either been the Chief Minister or his son. He has not said anything beyond that.)

**कामरेड राम प्यारा** : आप ठीक फरमाते हैं। मैं तो इतनी बात कहना चाहता हूं कि अगर बजट बनाना मेरे हाथ में होता तो मैं करोड़ों रुपये बचा देता और 125 लाख रुपये एक तख्त के लिये मन्जूर कर देता जो सेक्रेटेरियट के सामने बनवाया जाता जिस पर महाराजा प्रताप सिंह बैठ कर यह हुक्म दिया करता कि इस को बरी कर दो इस को फांसी चढ़ा दो इसकी जायदाद छीन लो। अब भी तो यह कोई गवर्नमैंट चलाई जा रही है यह तो ज़मींदारा डेरा बना हुआ है जो इन्हें सलाम नहीं करता उसे फांसी चढ़ाने की कोशिश की जाती है। डिप्टी स्पीकर साहिबा, लोग मुझ से पूछते हैं कि प्रताप सिंह से क्यों लड़ते हो। उस से लड़ कर तुम ने क्या लेना है या क्या ले लिया है। तो इस बारे में मैं एक कोटेशन कोट करता हूं।

> "I live for those who love me, for those who know me true ;
> For the heaven that smiles above me, and awaits my spirit too.
> For the cause that lacks assistance, for the wrong that needs resistance ;
> For the future in the distance, and the good that I can do."

इस लिये डिप्टी स्पीकर साहिबा, हमें यह कहना पड़ता है और यह इस लिये भी कहना पड़ता है कि

> "you can befool some people all the time, and all the people some time, but you cannot befool all the people all the time".

फिर हमारे होम मिनिस्टर पंडित मोहन लाल की बात सुनिये। उन्हों ने अपने भांजे धर्म दत्त को एक भट्ठा अलाट करवा दिया था जो कोयला तो लगातार लेता रहा लेकिन भठ्ठा एक दिन नहीं चलाया और न ही सेलज़ टैक्स ही दिया लेकिन पिछले साल जब यहां शोरोंशर हुआ तो तब उस ने भट्ठा चलाया। इसी तरह से उन्हों ने उसको एक कोयले का डिपो भी अलाट किया है। यह सरकार इस तरह से चल रही है। मैं तो समझता हूं कि लोहार अब चीफ मिनिस्टर और होम मिनिस्टर के लिये लोहे के कंगन बना रहे हैं जो इन्हें पहनने पड़ेंगे।

**डाक्टर बाल कृष्ण** (होशियारपुर) : डिप्टी स्पीकर साहिबा, पिछले कुछ दिनों से बजट पर बहस चल रही है। हरेक आनरेबल मेम्बर ने जिस दृष्टिकोण से इसे देखा है उसी के मुताबिक अपने ख्यालात का इज़हार किया है। अगर इस को अनबायस्ड तरीका से जायज़ा लिया जाए तो मैं कहूंगा कि यह एक बैलन्सड बजट है, उन्नति का बजट है और तरक्की का बजट है और इसके लिये मैं अपने वित्त मन्त्री को और अपनी पंजाब सरकार को हार्दिक वधाई देता हूं। It may be formal to you. But it is a reality to me. क्योंकि मुझे वक्त थोड़ा मिला है इस लिये मैं थोड़े समय में ही इस बजट की डिटेल्ज़ में न जाता हुआ सिर्फ दो ही महकमों के मुताल्लिक कुछ अर्ज़ करूंगा और उन के कुछ सेलियंट फीचर्ज़ भी सदन के सामने रखूंगा। इन में से एक महकमा तो मैडिकल का है और दूसरा महकमा एग्रीकल्चर का है। अगर आप मैडिकल डिपार्टमैंट

की तरफ देखें तो आप को पता चलेगा कि जब पार्टीशन हुआ तो उस वक्त इस डिपार्टमेंट का 1947-48 में मैडिकल साइड का बजट 26.34 लाख था और पब्लिक हैल्थ साइड का बजट 19.43 लाख था। और टोटल बजट 45.77 लाख था लेकिन 1964-65 के बजट में मैडीकल साइड के लिए 4,49,25,400 रुपय रखे गए हैं और पब्लिक हैल्थ साइड में 23,85,194 रुपए रखे गए हैं और टोटल 6,87,81,340 रुपए की रकम रखी गई है। इस से आप अन्दाज़ा लगा सकते हैं कि इस गवर्नमेंट ने सेहते आमा के लिये कितनी दिलचस्पी ली है। अगर आप मैडिकल कालेज को देखें जहां युनाइटिड पंजाब में एक मैडिकल कालेज लाहौर में था और अमृतसर में महज़ एक मैडिकल स्कूल था और जिस वक्त यह अप-ग्रेड हुआ तो पार्टीशन के वक्त 1948 में इस से पहली क्लास निकली थी। उस के मुकाबले इस वक्त हमारे पास अमृतसर, पटियाला, रोहतक और लुधियाना में मैडिकल कालेज़ हैं और इन के अलावा लुधियाना में एक मैडिकल स्कूल भी है।

Over and above this, we have got the Post-graduate Medical Education and Research Institute at Chandigarh. This was inaugurated by the Prime Minister of India on the 7th of July, 1963. This institute is third of its kind in India, the first being the All-India Institute of Medical Sciences at Delhi and the second at Calcutta. इस इंस्टीट्यूट के मुताल्लिक इस सदन में बहुत कुछ कहा गया है। मैं कहना चाहता हूं कि जो लोग इसके खिलाफ कहते रहे हैं वह इस इंस्टीट्यूशन का महत्त्व नहीं समझते।

The very concept of post-graduate medical education and research has not perhaps been understood by my friends. In addition to curing various diseases, the institute aims at achieving many other objects. Its first object is to produce teachers for various medical colleges. What was the State of Affairs before this institute came into existence ? Only the rich could go abroad for advance education of practical training to better their future prospects, whereas the door was closed to the poor. Now, both the rich and the poor have got equal opportunities in this direction. Besides, it saves a lot of foreign exchange. The second object of this institute is to produce specialists for various specialist jobs (services) such as surgical specialists in regard to cardiavascular surgery, neuro surgery, orthopaedic surgery, chest surgery, open heart surgery, plastic surgery, etc. Only recently (a couple of months ago), an open heart surgery case was successfully operated upon in this institute which is probably the first of its kind in India. इस के अलावा दूसरे स्पैशलिस्ट्स भी हैं जो कि मैडिकल साइड के तैयार किए जा रहे हैं। मैडिकल साइड की भी आगे और सब-डिवीज़न्ज़ हैं। वहां हर सबडिवीजन में स्पैशलिस्ट है। मिसाल के तौर पर Cardiology Specialists Neurology Specialists, Gastro-Enterology Specialists etc. besides E.N.T. and Eye Specialists and various other Specialists in Pathology etc. The third object is to produce Research of National and International repute. With this object in view, the doctors employed in this institute were made whole time of men practising so that they could work whole-heartedly in a spirit of dedication and devotion to duty. फिर इन इन्सटियूशन्ज, के लिये योग्य स्टाफ का मिलना निहायत मुश्किल है। हमें कैसे डाक्टरों की जरूरत है? Doctors with brilliant academic career, doctors with highest post-graduate qualifications, doctors with research aptitude, doctors with missionary spirit and of national outlook. इन क्वालीफिकेशन्ज़ के कितने डाक्टर हैं हमारे मुल्क में जिन को कि हम इन इन्स्टीट्यूशन्ज़

[डा. बाल कृष्ण]

में लगा सकते हैं। इस इंस्टीट्यूशन में डाक्टरों का जो नम्बर लगाया जाना है वह पूरा नम्बर 200 है मगर इस वक्त तक सरकार सिर्फ 78 डाक्टरों को लगाने में कामयाब हुई है। इस इन्स्टीट्यूट के फाउंडर डाक्टर एक फरिश्ता सीरत डाक्टर हैं जिन का नाम है डाक्टर तुलसी दास। उन के मुतल्लिक एक सदस्य ने इसी सदन में कहा कि यह बूढ़े हो गए हैं, काम नहीं कर सकते इस लिये उन को ऐक्सटैंशन नहीं देनी चाहिये। डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं आपकी मारफत हाउस की वाक्फीयत के लिये बता दूं that he is as fit as any young doctor could be. मैं उन को जाती तौर पर जानता हूं कि उन के अन्दर कपैसिटी फार वर्क इस कद्र है जो कि बहुत कम आदमियों में होती है और खास तौर पर मैं इन सदस्य के अन्दर उतनी कपैसिटी नहीं देखता। यह सभी को मालूम है कि वह 15—20 हज़ार रुपए की प्रैक्टिस को लात मार कर यहां पर आए हैं और इस इंस्टीट्यूट के अन्दर नैशनल सर्विस कर रहे हैं और अगर वह आज भी इस इंस्टीट्यूट को छोड़ दें तो महज़ दो घंटे काम करके उस कलील तन्खाह से कहीं ज्यादा कमा सकते हैं जो कि उन को आज मिलती है। एक और बात जो कही गई वह मेरे लिये बड़ी शौकिंग न्यूज़ थी। वह यह थी कि वहां पर तीन सौ डाक्टर हैं और दो सौ मरीज। I went to the institute to find out the actual state of affairs and the real facts. आप को सुन कर ताज्जुब होगा कि हम इस हाउस में कितनी गैर-जिम्मेवारी से स्टेटमैंट्स देते हैं। मैं ने खुद वहां जा कर मालूम किया कि इस वक्त तक वहां पर सिर्फ 78 डाक्टर हैं और जहां तक मरीज़ों का ताल्लुक है, ढाई सौ बैड्ज़ तो फुल हैं और जिन मरीजों को अभी वेटिंग लिस्ट पर रखा गया है उन की तादाद सैंकड़ों में थी। इस तरह से गलतब्यानी नहीं करनी चाहिये। अगर किसी चीज़ को क्रिटीसाइज़ करना है तो फैक्ट्स की बिना पर करें यह नहीं कि आपोज़ीशन की खातिर ही आपोजीशन करें।

इस इंस्टीट्यूट के मुतल्लिक तीसरी चीज़ जो एक डाक्टर मेम्बर ने कही वह यह थी कि इस इंस्टीट्यूशन में लाखों रुपये का सामान बिना जरूरत के डम्प किया गया है। मिसाल देते हुए उन्हों ने बताया कि इस इंस्टीट्यूट के लिये दो तीन सौ चाकू, आंखें बनाने के नाइव्ज़ खरीदे गए। मैं यह सुन कर बड़ा हैरान हुआ। मैं ने सारी उम्र आंखों का काम किया है और करीब 97 हज़ार अपरेशन आंखों के मैं ने किए हैं और तजरुबे की बिना पर मैं जानता था कि ढाई सौ चाकू क्या माने रखते हैं। जबकि आंखों की कलीन सरजरी में एक चाकू महज़ चौदह आपरेशन्ज़ ही कर पाता है। इस तरह से ढाई सौ चाकुओं से तो सिर्फ 3,500 अपरेशन ही हो सकते हैं। मैं उस डाक्टर की काबलियत पर शक नहीं करता। but, I simply pity his ignorance about these facts.

फिर शार्टेज आफ डाक्टर्ज़ का जिक्र किया गया। इस में शक नहीं कि हमारे पास डाक्टरों की कमी है। आप को पता होगा कि मैं ने पिछले साल ऐस्टीमेट्स कमेटी की रिपोर्ट लिखते वक्त यह लिखा था कि हमारे पास डाक्टरों की कमी है और बहुत सारे हस्पताल खाली पड़े हैं। मेरी इनफरमेशन के मुताबिक इस वक्त 92 गजेटिड पोस्ट्स और 35 नान-गज़ेटिड पोस्टस डाक्टरों की खाली पड़ी हैं Medical Services in the State have expanded so enormously and with such

a rapid speed during the Second and Third Five-Year Plans, that it has become extremely difficult to provide desired personnel to man the expanding Projects. In order to make up this deficiency हमारी सरकार ने यह किया है कि हर कालेज में सीट्स बढ़ा दी हैं। अमृतसर के मैडिकल कालिज में जहां पहले 80 सीट्स थीं अब 150 कर दी गई हैं,, पटियाला मैडिकल कालिज में भी सीटस दुगनी कर दी हैं। रोहतक मैडिकल कालिज में 50 की बजाए 100 सीट्स कर दी गई हैं। इन के अलावा लुधियाना में भी 50 सीट्स हैं। इस तरह से यह 450 सीट्स होती हैं। इन से जो डाक्टर बनेंगे उन से डाक्टरों की कमी पूरी हो जाएगी। इस काम के लिये मैं इस सरकार को वधाई देता हूं।

इस के बाद मैडीसिन्ज़ की बात है। There is a lot of hue and cry for the short supply of medicines in the hospitals.

मैं ने अपनी रिपोर्ट में सफा 6 पर लिखा था :

> "The Committee, however feel that in hospitals the vocal, the rich and the high officials get undue advantage or benefit through their local influence at the cost of poor patients. This is an evil and its eradication should be tackled on a national basis."

यह मैं ने पिछले साल की रिपोर्ट में इस बारे बहुत कुछ लिखा था। टाइम कम होने की वजह से मैं इस की तफसील में जाना नहीं चाहता। लेकिन इस की तरफ मैं गवर्नमैंट की तवज्जुह जरूर दिलाना चाहता हूं कि हमें मैडीसिन्ज की कमी को पूरा करने के लिए हर मुमकिन कोशिश करनी चाहिये ताकि यह गरीबों को भी मिल सकें। इसके इफैक्टस क्या हैं

(*Interruptions*)

I would request the Honourable Members not to disturb me. They should listen to me quietly, as I have never interrupted anybody.

SPECIAL ACHIEVEMENT OF HEALTH DEPARTMENT

1. *Health.*—I may mention that various yard-sticks available for measuring the health conditions of the inhabitants in Punjab State, lead us to the conclusion that we are drifting towards the goal of positive health. वह यह कि डैथ रेट पहले जो 16 पर थाउजैंड था वह अब घट कर 11 पर थाउजैंड रह गया है। According to the latest estimates made by the Registrar General, Government of India, the expectation of life in the entire country as a whole 42 है, लेकिन पंजाब में average life 47 है। इस तरह से (ii) Communicable diseases जैसे कि हैजा, चेचक और मलेरिया वगैरा इनकी रोकथाम के लिये भी हमारी सरकार ने कदम उठाये हैं। इस की जीती जागती मिसाल आज हमारे सामने है कि पहले चेचक इतनी ज्यादा होती थी कि इस से निजात हासिल करना कोई आसान नहीं समझा जाता था और कोई ही घर ऐसा था जो इस के पंजे में न आया हो मगर आज कहीं कहीं रूरल एरिया के सिवाये यह तकरीबन

खत्म ही हो चुकी है। इस तरह से ट्रैकोमा जो कि एक टरापीकल डिज़ीज़ है इस की रोक-थाम के लिये पिछले साल यानी 1963-64 के लिये 10 लाख रुपया खर्च कर के एक स्पेशल प्राजैक्ट कायम किया जो कि स्कूल गोइंग बच्चों पर काम आ रहा है। इसी तरह से ब्लड ट्रांसफियूज़न की बात है। The activity of blood transfusion received an increasing momentum especially during the 1st two or three months of the declaration of emergency in the State. इस वक्त तक डायरैकटर जनरल Armed Forces, Medical Services, New Delhi को पंजाब सरकार की तरफ से 1,180 बोतलें ब्लड का Dry plasma (260 bottles) हमारे हैल्थ मिनिस्टर साहिब की तरफ से दिये गये हैं। यह हमारी कुछ achievements हैं जो हमारे हैल्थ डीपार्टमैंट की तरफ से पिछले साल में की गई हैं। अब मैं कुछ Agriculture के बारे में अर्ज़ करूंगा। Emergency में एक front तो हमारी सीमा पर ही जहां हमारे नौजवान बरफानी चोटियों पर जाकर मुल्क की रक्षा कर रहे हैं हमारा दूसरा फरंट खेतों में है यहां हम ने ज्यादा से ज्यादा अनाज पैदा करना और ज्यादा से ज्यादा कच्चा माल फैक्टरियों में पहुंचाना है so that we keep the wheel moving in the factories. इस बात की इम्पार्टैंस को महसूस करते हुए कि हमने ज्यादा से ज्यादा प्रोडक्शन बढ़ानी है, इस महकमा को ही हमारे मुख्य मन्त्री ने अपने पास ले लिया और जब से यह इन्होंने संभाला है इस में काफी तरक्की नज़र आई है जिस के नतीजा के तौर पर हम कह सकते हैं कि पंजाब की काफी से ज्यादा पैदावार बढ़ी है। हम इस की तरक्की के लिये भी बड़ा कुछ रुपया खर्च करने जा रहे हैं। पहले साल जहां इरीगेशन पर जो पंजाब सरकार ने खर्च करने का और इस से लाभ प्राप्त करने का जो निशाना बनाया था उस से कहीं ज्यादा टारगेट हासिल किया गया।

इरीगेशन में गवर्नमेंट ने 9.4 लाख एकड़ को सैराब करने टारगैट 1962-63 के लिये किया था यह 1963-64 में बढ़ कर 10.7 लाख एकड़ हो गया था। माइनर इरीगेशन पर हमारी सरकार 196.55 लाख 1964-65 में खर्च करने जा रही है। मैं इस की सारी डिटेलज़ में तो टाईम न होने की वजह से जा नहीं सकूंगा मैं इस की मोटी मोटी आइटमज़ का ही जिकर करके अपनी स्पीच खत्म करूंगा। हम इस से 769 के करीब टियूब-वैल्ज़, 3,186 पर्कोलेशन वैल्ज़, 760 पंपिग सेट्स लगाये जायेंगे, गुड़गांव बंध पर और कूहलों की मुरम्मत पर भी 9.74 लाख रुपए लगायेंगे इस के इलावा 20 लाख रुपया हम एडीशनल पैकेज प्रोगाम जो हमारे लुध्याने में है उस पर भी खर्च कर रहे हैं। 27.92 लाख रुपया हम कंस्ट्रक्शन्ज़ पर महेंद्रगढ़, गुड़गांव, करनाल और अम्बाला में जो बन्द है उस पर लगा रहे हैं, इस से निहायत अच्छे रिज़ल्ट्स निकलने की उम्मीद है। मैं इस बात की गवर्नमैंट को बधाई देता हूं कि इस तरफ जो इन्होंने स्टैप्स उठाये हैं। दूसरी बात मैं फरटेलाईज़र के बारे में कहना चाहता हूं इस से बड़े ही क्विक रिज़ल्ट्स निकलने की उमीद है। इस के साथ ही मैं यह भी कहूंगा कि हमारी सरकार को इस की कीमतों की तरफ भी ख्याल करना चाहिये। यह इतनी ज्यादा है कि अगर कैल्कुलेशन की जाये तो ज़ाहिर होता है कि कास्ट आफ

प्रोडक्शन ज्यादा है वह बहुत कम होनी चाहिये। इतनी इकनामीकल नहीं है। इस से आगे जो कि निहायत जरूरी आइटम है वह इम्परूवड सीड का है। हमें खुशी है कि हमारी सरकार ने एग्रीकल्चरल यूनिवर्सिटी लुधियाना में न्यूक्लियस सीड्ज का प्रबन्ध किया है। वह सरकारी फार्मों में जाता है और वहां से फाउंडेशन सीड पैदा किया जाता है जो रजिस्टर्ड ग्रोअर्ज़ को भेजा जाता है और इस के बाद आम जमींदारों को भी दिया जाता है। यह एक सराहनीय काम है जिस के लिये मैं इस सरकार को बधाई देता हूं। एक बात मैं गवर्नमेंट से जो अर्ज करना चाहता हूं वह यह है कि जो नीम पहाड़ी इलाके हैं वहां फ्रौस्ट रिज़िस्टेंस वैरायटी जो है वहां उसी किसम का अनाज बोने के लिये हमारी सरकार को देना चाहिए और जहां पर बारिश ज्यादा होती है यानी मौयस्ट होती है वहां पर हमारी सरकार को rust resistant बीज देने चाहिएं। कोई वैरायटी जब कि एक बैल्ट में सूट नहीं करतीं इस के लिए हमारी सरकार को बदल देनी चाहिये मेरा मतलब है कि यह काम रिसर्च के महकमे को दिया जाना चाहिए ।

एक बात जो मैं और कहनी चाहता हूं वह यह है कि अमरीका की इतनी बड़ी पापुलेशन है वहां 8 per cent population एग्रीकल्चर करते हैं, लेकिन वह इतना अनाज पैदा करते हैं कि जो उन की अपनी जरूरियात से ज्यादा होता है वह उसे बाहर के मुलकों को बेचते हैं और कई दफा इतना होता है कि भाव को सही रखने के लिये उन को अनाज चलाना पड़ता है। मैं समझता हूं कि हम भी अपने मुलक की पैदावार बढ़ाने के लिये कुछ करना चाहिये। सवाल पैदा होता है कि हमारी सरकार कैसे स्टैप्स उठाये कि यह मुलक मैकेनाइज़्ड ढंग से ऊंचा उठे। अभी मेरे एक दोस्त ने यहां पर कहा था कि हम इस मुल्क को किसी भी ढंग से मैकेनाइज़्ड नहीं कर सकते। मगर इस का एक तरीका यह है कि अगर बैलों की बजाये ट्रैक्टर्ज़ को जगह दे दी जाये तो यह मुलक तरक्की कर सकता है because, this bullock will make the man starve. अगर आप no profit no loss के बेसिज़ पर ज़मींदार को मैकेनाइज़्ड फार्मिंग का सामान दें तो हम अवश्य पैदावार में तरक्की करेंगे। अमरीका वालों का यह तजरुबा है कि जितने फारम्ज़ घटते हैं उन की पैदावार बढ़ती है। मुझे शक है कि यहां की पैदावार नहीं बढ़ सकती क्योंकि हिन्दुस्तान में डिवीज़न खेती के लिहाज से बहुत ज्यादा है।

4.00 p.m.

मैं दो तीन रिकमैंडेशन्ज़ जल्दी जल्दी ही चेयरमैन साहिब, आपके जरिए हाउस को और खास तौर पर इस गवर्नमेंट को करना चाहता हूं। चूंकि टाइम थोड़ा है इस लिये मैं डिटेल में नहीं जाऊंगा। एक तो यह कि कल्टीवेशन मेकनाइज्ड होना चाहिए। और जब मैकेनाइज्ड फार्मिंग हो तो उस के मशीनों को ठीकर बनाए रखने के लिये हर डिस्ट्रक्ट में और ईज़ीली ऐप्रोचेबल प्लैसिज़ में एक एक वर्कशाप हो। ताकि कोई मशीन आइडल न हो सके। इस के बाद हर एक हल्के में सायल टैस्टिंग का प्रबन्ध हो ताकि यह पता चल सके कि कहां कितना और किस प्रकार का फर्टीलाइज़र चाहिए। साथ ही रिसर्च लैबौरेटरीज भी ऐस्टैबलिश होना चाहिए जिनसे यह पता चल सके कि कौन सी जिन्स कहां और किस मिकदार में पैदा की जा सकती है। फिर मूविंग इलैक्ट्रिकल डिपार्टमेंट होना चाहिए विच नीड्ज़ कोआरडीनेशन विद इरीगेशन एंड पावर। इस के अलावा जहां तक फियूल का सवाल

डाक्टर बाल किशन]
है वह ट्रैक्टर्स के लिये फ्री होना चाहिए। (घंटी) आखिर में मैं अपनी कांस्टीचुएंसी के मुताल्लिक कहना चाहता हूं। एक रोड मेरे हल्के में शामचुरासी–हरयाना रोड है जितनी जल्दी हो सके पक्की कराना चाहिए। पहले वह 10 मील कच्ची है और 8 मील पक्की है।

नसराला पुल के बारे में होशियारपुर के 10 मैम्बरों ने लिख कर memorandum दिया कि इसको बनाना चाहिए लेकिन बावजूद डैपूटेशंज़ के वह अभी तक नहीं बनाया गया। होशियारपुर रेनी सीज़न में बिलकुल कट आफ हो जाता है। (घंटी) इसी तरह चोओं की जो तकलीफ है वह दूर होना चाहिए (घंटी) बस इन अल्फाज़ से धन्यवाद करता हुआ अपनी सीट लेता हूं।

**श्री यश :** आज, चेयरमैन साहब, पट्टी में वोटों की गिनती हो चुकी है। मैं समझता हूं कि अगर रिजल्ट निकल आया है तो वह हाउस का हक है, बता दिया जाए। (इंटरप्शंज़)

**ਕਾਮਰੇਡ ਸ਼ਮਸ਼ੇਰ ਸਿੰਘ ਜੋਸ਼** (ਰੋਪੜ) : ਜਨਾਬ ਚੇਅਰਮੈਨ ਸਾਹਿਬ, ਇਹ ਜਿਹੜਾ ਬਜਟ ਇਸ ਹਾਊਸ ਵਿਚ ਪੇਸ਼ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ, ਉਸ ਵਿਚ ਆਮ ਆਦਮੀ ਲਈ ਕੋਈ ਗੱਲ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ ਗਈ ਹੈ। ( *interruptions* )

**ਸ੍ਰੀ ਚੇਅਰਮੈਨ:** ਮਾਸਟਰ ਜੀ ਇੰਟਰਪਟ ਨਾ ਕਰੋ। You are a responsible Minister (Master Jee you are a responsible Minister. You shoud not interrupt.)

**ਸਥਾਨਕ ਸ਼ਾਸਨ ਅਤੇ ਭਲਾਈ ਮੰਤਰੀ** : ਮੈਂ ਜੀ ਕੁਛ ਨਹੀਂ ਕਹਿੰਦਾ, ਸਿਰਫ ਇਹੋ ਹੀ ਕਿਹਾ ਕਿ ਇਸ ਦੇ ਕੈਂਡੀਡੇਟ ਦੀ ਜ਼ਮਾਨਤ ਜ਼ਬਤ ਹੋ ਗਈ।

**ਕਾਮਰੇਡ ਸ਼ਮਸ਼ੇਰ ਸਿੰਘ ਜੋਸ਼** : ਅੱਜ ਚੇਅਰਮੈਨ ਸਾਹਿਬ ਇਹ ਸਰਕਾਰ ਪੰਚਾਇਤੀ ਰਾਜ ਦਾ ਢਿੰਡੋਰਾ ਪਿੱਟਦੀ ਹੈ। ਮੈਂ ਇਕ ਬਲਾਕ ਸਮਿਤੀ ਦਾ ਚੇਅਰਮੈਨ ਭੀ ਰਿਹਾ ਹਾਂ ਅਤੇ ਇਸ ਦੇ ਤਜਰਬੇ ਦੀ ਬਿਨਾ ਤੇ ਇਹ ਕਹਿ ਸਕਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਅਵਾਮੀ ਨੁਮਾਇੰਦਿਆਂ ਨੂੰ ਸਰਕਾਰੀ ਕਰਮਚਾਰੀ ਬਣਾ ਲਿਆ ਹੈ। ਇਹ ਉਨ੍ਹਾਂ ਕੋਲੋਂ ਖੁਸ਼ਾਮਦ ਕਰਵਾਉਂਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਉਹ ਡਿਪਟੀ ਮਨਿਸਟਰਾਂ ਨੂੰ ਸਲਾਮ ਕਰਦੇ ਰਹਿੰਦੇ ਹਨ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਵੋਟਾਂ ਸਿਕਿਓਰ ਕਰਨ ਲਈ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਆਪਣਾ ਟੂਲ ਬਣਾਇਆ ਹੋਇਆ ਹੈ। ਚੋਣਾ ਵਿਚ ਬੀ. ਡੀ. ਓਜ਼. ਨੂੰ ਖੁਲ੍ਹੇ ਅਖਤਿਆਰ ਦਿੱਤੇ ਹੋਏ ਹਨ। ਇਹ ਡੈਮਾਕ੍ਰੇਸੀ ਵਿਚ ਬੜੇ ਅਫਸੋਸ ਦੀ ਗਲ ਹੈ। ਡਿਪਟੀ ਕਮਿਸ਼ਨਰ ਜਦ ਚਾਹੇ ਮਾਮੂਲੀ ਗਲਤੀ ਫੜਕੇ ਮੈਂਬਰ ਪੰਚਾਇਤ ਤੇ ਮੈਂਬਰ ਸਮਤੀ ਨੂੰ ਆਪਣੇ ਉਹਦੇ ਤੋਂ ਹਟਵਾ ਸਕਦਾ ਹੈ। ਸਾਡੀ ਬਲਾਕ ਸਮਤੀ ਵਿਚ ਇਹ ਕੁਝ ਹੋ ਚੁਕਾ ਹੈ। ਜਦ ਸਾਡਾ ਮੁਲਕ ਅਜ਼ਾਦ ਹੋਇਆ ਤਾਂ ਇਸੇ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਕਿਹਾ ਸੀ ਜ਼ੈਲਦਾਰੀ ਕਿ ਅਬਾਲਿਸ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਅੱਜ ਇਹੋ ਹੀ ਸਰਕਾਰ ਜ਼ੈਲਦਾਰੀ ਨੂੰ ਬਰਕਰਾਰ ਕਰਨ ਤੇ ਤੁਲੀ ਹੋਈ ਹੈ। ਇਸ ਦੇ ਪਿੱਛੇ ਇੱਕੋ ਹੀ ਗੱਲ ਛਿਪੀ ਹੋਈ ਹੈ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਕਿਸੇ ਨਾ ਕਿਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਇਲੈਕਸ਼ਨਾਂ ਵਿਚ ਵੋਟਾਂ ਲੈ ਸਕੇ। ਅਪਣੀ ਡਿਗ ਰਹੀ ਸ਼ਾਖ ਨੂੰ ਖੜੀ ਕਰਨ ਲਈ ਹੁਣ ਉਸ ਜ਼ੈਲਦਾਰੀ ਇੰਸਟੀਚਿਊਸ਼ਨ ਦਾ ਸਹਾਰਾ ਲੈਣ ਲਗੀ ਹੈ ਜਿਸ ਨੂੰ ਮੁਲਕ ਦੀ ਅਜ਼ਾਦੀ ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ਇਹ ਆਪ ਭੰਡਦੇ ਰਹੇ ਹਨ।

ਫੇਰ ਇਹ ਸਰਕਾਰ ਸੋਸ਼ਲਿਜ਼ਮ ਦੀ ਦਾਵੇਦਾਰ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਇਸ ਨੇ ਜ਼ਿਮੀਦਾਰਾਂ ਤੇ ਤਾਂ ਹਦ ਸੀਲਿੰਗ ਲਾ ਦਿੱਤੀ, ਹੋਰ ਕੁਛ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕੀ। ਸ਼ਹਿਰਾਂ ਵਿਚ ਕਿਸੇ ਦੀ ਇਨਕਮ ਤੇ ਹਦ ਨਹੀਂ। ਇਹ

ਲੁਧਿਆਨਾ ਵਿਚ ਅਸੀਂ ਰੋਜ਼ ਦੇਖਦੇ ਹਾਂ ਕਿ ਕਾਰਖਾਨਿਆਂ ਵਾਲਿਆਂ ਨੇ ਬੜੇ ਬੜੇ ਮਹਿਲ ਖੜ੍ਹੇ ਕੀਤੇ ਹੋਏ ਹਨ। ਸਾਲਾਂ ਵਿਚ ਹੀ ਜਿਸਦੇ ਕੋਲ ਇਕ ਖਾਰਖਾਨਾ ਸੀ ਉਸਦੇ ਕੋਲ ਹੁਣ ਚਾਰ ਚਾਰ ਪੰਜ ਪੰਜ ਕਾਰਖਾਨੇ ਹਨ। ਅੱਵਲ ਤਾਂ ਉਹ ਕੋਟੇ ਬਲੈਕ ਵਿਚ ਵੇਚ ਦੇ ਹਨ, ਦੂਸਰੇ ਇਹਨਾਂ ਦੇ ਮੁਨਾਫੇ ਦਾ ਮਾਰਜਨ ਬਹੁਤ ਜ਼ਿਆਦਾ ਹੈ ਇਹ ਟੈਕਸ ਚੁਰਾਂਦੇ ਹਨ, ਮਜਦੂਰ ਭੁਖੇ ਮਰਦੇ ਹਨ, ਤੇ ਕਾਰਖਾਨੇਦਾਰ ਬਲੈਕ ਦੀ ਕਮਾਈ ਅਇਆਸ਼ੀ ਵਿਚ ਉੜਾਂਦੇ ਹਨ ਤੇ ਸਮਾਜ ਵਿਚ ਗੰਦ ਪਾਂਦੇ ਹਨ।

ਇਹ ਅੱਜ ਸੋਸ਼ਲਿਜ਼ਮ ਦੀ ਗੱਲ ਕਰਦੇ ਹਨ, ਪਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਆਪਣੇ ਬੱਚੇ ਤਾਂ ਪਬਲਿਕ ਸਕੂਲਾਂ ਵਿਚ ਪੜ੍ਹਦੇ ਹਨ ਔਰ ਲੋਕਾਂ—ਮੇਰਾ ਮਤਲਬ ਆਮ ਲੋਕਾਂ ਨਾਲ ਹੈ—ਦੇ ਬੱਚਿਆਂ ਨੂੰ ਗੌਰਮਿੰਟ ਸਕੂਲਾਂ ਵਿਚ ਵੀ ਦਾਖਿਲ ਹੋਣ ਨੂੰ ਥਾਂ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦੀ। ਫੇਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਵਜ਼ੀਰਾਂ ਵਿਚੋਂ ਕੋਈ ਵੀ ਅਜਿਹਾ ਨਹੀਂ ਜਿਸਦਾ ਇਥੇ ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ ਵਿਚ ਮਹਿਲ ਨਾ ਖੜਾ ਹੋਵੇ, ਜਦ ਕਿ ਇਕ ਆਮ ਆਦਮੀ ਦੇ ਕੋਲ ਇਕ ਝੁੱਗੀ ਵੀ ਨਹੀਂ ਹੈ।

ਚੇਅਰਮੈਨ ਸਾਹਿਬ ਅਸੀਂ ਪਿਛਲੇ ਸੈਸ਼ਨ ਵਿਚ ਸ਼ੈਡਿਊਲਡ ਰੋਡਜ਼ ਦਾ ਇਕ ਕਾਨੂੰਨ ਪਾਸ ਕੀਤਾ ਹੈ ਜਿਸ ਨਾਲ ਸੜਕਾਂ ਦੇ ਇਰਦ ਗਿਰਦ 100, 100 ਫੁਟ ਕੋਈ ਬਿਲਡਿੰਗ ਬਣਾਉਣੀ ਮਨਾ ਕਰ ਦਿਤੀ ਹੈ। ਇਹ ਹੋਈ ਹੋਈ ਡਿਵੈਲਪਮੈਂਟ ਤੋਂ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਫੈਦਾ ਉਠਾਉਣ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਸੀ ਕਿ 20 ਜਾਂ 30 ਫੁਟ ਥਾਂ ਛਡਵਾ ਲੈਂਦੇ ਤੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਬਣੀਆਂ ਸੜਕਾਂ ਦਾ ਫਾਇਦਾ ਉਠਾਣ ਦਿੰਦੇ। ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਜ਼ਮੀਨ ਖਰਾਬ ਕੀਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ। ਕੋਠੀਆਂ ਇਨੀ ਦੂਰੀ ਤੇ ਬਣਾਈਆਂ ਜਾ ਰਹੀਆਂ ਹਨ ਕਿ ਜਿਥੇ ਇਕ ਬੰਦਾ ਦੂਜੇ ਨੂੰ ਵੇਖ ਵੀ ਨਹੀਂ ਸਕਦਾ। ਅਸਲੀ ਗੱਲ ਤਾਂ ਇਹ ਹੈ ਚੇਅਰਮੈਨ ਸਾਹਿਬ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਆਦਮ ਬੋ ਆਉਂਦੀ ਹੈ।

ਚੇਅਰਮੈਨ ਸਾਹਿਬ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਕਾਰਨਾਮਿਆਂ ਦੀ ਇਥੇ ਹੀ ਬਸ ਨਹੀਂ ਮਜਿਸਟਰੇਟਾਂ ਦੇ ਕੰਮਾਂ ਵਿਚ ਡਿਪਟੀ ਕਮਿਸ਼ਨਰ ਜ਼ਰਾ ਜ਼ਰਾ ਦੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਵਿਚ ਦਖਲ ਦਿੰਦੇ ਹਨ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਜੁਡੀਸ਼ਰੀ ਦੀ ਮਜਿਸਟਰੇਟਾਂ ਦੀ ਮਿੱਟੀ ਪਲੀਦ ਕਰਕੇ ਰਖੀ ਹੋਈ ਹੈ। ਆਮ ਆਦਮੀ ਨੂੰ ਇਨਸਾਫ 20 ਫੀ ਸਦੀ ਮਿਲਦਾ ਤਾਂ ਇਹਨਾਂ ਦੇ ਹਵਾਰੀ ਜੋ ਜੀ ਆਵੇ ਕਰਵਾਂਦੇ ਹਨ ਤੇ ਮੈਜਿਸਟਰੇਸੀ ਮਜ਼ਬੂਰ ਹੈ। ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਬਹੁਤ ਸਾਰੇ ਮੁਕਦਮਿਆਂ ਦੇ ਫੈਸਲੇ ਦਾ ਪਹਿਲਾਂ ਹੀ ਪਤਾ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਇਹ ਗਲ ਬੜੀ ਖਤਰਨਾਕ ਹੈ?

ਲਾ ਐਂਡ ਆਰਡਰ ਦੀ ਇਹ ਹਾਲਤ ਹੈ ਕਿ ਕੋਈ ਬੰਦਾ ਆਪਣੀ ਜਾਨ ਨੂੰ ਸੇਫ ਨਹੀਂ ਸਮਝਦਾ।

ਚੇਅਰਮੈਨ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਇਕ ਗੱਲ ਬੜੇ ਅਫਸੋਸ ਨਾਲ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਜਿਹੜੀ ਇਸ ਸਟੇਟ ਵਿਚ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ ਔਰ ਉਹ ਇਹ ਕਿ ਲੋਕਾਂ ਨੇ ਬੱਚੇ ਚੁੱਕਣ ਦਾ ਇਕ ਨਵਾਂ ਵਿਪਾਰ ਹੀ ਕੱਢ ਲਿਆ ਹੈ। ਇਕ ਪਿੰਡ ਵਿਚ ਜਿਹੜੇ ਸਾਡੇ ਪਿੰਡ ਦੇ ਲਾਗੇ ਹੈ, ਉਥੇ ਇਕ 10-11 ਸਾਲ ਦੀ ਲੜਕੀ ਚੁੱਕੀ ਗਈ, ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ ਉਸ ਲੜਕੀ ਚੁਕਣ ਵਾਲਿਆਂ ਦਾ ਕਲੂ ਮਿਲ ਗਿਆ। ਲੜਕੀ ਦਾ ਫਰਾਕ ਉਹਨਾਂ ਕੋਲੋ ਬਰਾਮਦ ਹੋ ਗਿਆ ਲੇਕਿਨ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਦੀ ਪੁਲਿਸ ਲੜਕੀ ਬਰਾਮਦ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕੀ। ਉਸ ਬੱਚੀ ਦੇ ਮਾਪਿਆਂ ਦਾ ਦਿਲ ਹੀ ਇਸ ਦੁਖ ਨੂੰ ਮਹਿਸੂਸ ਕਰ ਸਕਦਾ ਹੈ। ਉਹ ਵੀ ਇਹ ਪੁਲਿਸ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕੀ।

ਕਿਸੇ ਦਾ ਬੱਚਾ ਦੇਰ ਨਾਲ ਘਰ ਨੂੰ ਮੁੜੇ ਤਾਂ ਮਾਪੇ ਘਬਰਾ ਉਠਦੇ ਹਨ ਕਿ ਕਿਤੇ ਕੋਈ ਬੱਚੇ ਨੂੰ ਚੁਕ ਕੇ ਨਾਂ ਲੈ ਗਿਆ ਹੋਵੇ?

ਅੱਜ ਸਮੱਗਲਿੰਗ ਇਕ ਨੈਸ਼ਨਲ ਟ੍ਰੇਡ ਬਣ ਗਿਆ ਹੋਇਆ ਹੈ। ਔਰ ਜੇ ਇਹੋ ਹਾਲ ਰਿਹਾ ਤਾਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਸਰਕਾਰੀ ਬੈਂਚਾਂ ਤੇ ਅਗਲੇ ਅਲੈਕਸ਼ਨ ਵਿਚ ਸਿਰਫ ਸਮੱਗਲਰ ਹੀ ਰਹਿ ਜਾਣਗੇ।

[ਕਾਮਰੇਡ ਸ਼ਮਸ਼ੇਰ ਸਿੰਘ ਜੋਸ਼]

ਫਿਰ ਇਹ ਹਰੀ ਜਨਾਂ ਦੀ ਭਲਾਈ ਦੀ ਚਰਚਾ ਕਰਦੇ ਹਨ ਲੇਕਿਨ ਲੋਦੋਵਾਲ ਦੇ ਵਿਚ ਇਕ over-bridge ਬਣ ਰਿਹਾ ਹੈ, ਉਥੇ ਠੇਕੇਦਾਰ ਨੂੰ ਤਾਂ ਇਕ ਲੱਖ 80 ਹਜ਼ਾਰ ਦਾ ਠੇਕਾ ਦਿੱਤਾ ਹੋਇਆ ਹੈ ਔਰ ਕੋਆਪਰੇਟਿਵ ਲੇਬਰ construction ਸੋਸਾਇਟੀ ਜਿਹੜੀ ਹਰੀਜਨਾਂ ਦੀ ਹੈ ਉਸ ਨੂੰ ਸਿਰਫ 1 ਲੱਖ 20 ਹਜ਼ਾਰ ਦਾ। ਕੰਮ ਇਕੋ ਜਿਹਾ ਹੈ। ਇਹ ਹੈ ਮਦਦ ਜਿਹੜੀ ਇਹ ਹਰੀਜਨਾਂ ਦੀ ਕਰਦੇ ਪਏ ਹਨ। ਸਾਡਾ ਜ਼ਰਈ ਮੁਲਕ ਹੈ। ਲੇਕਿਨ ਕਿੰਨੇ ਅਫਸੋਸ ਦੀ ਗਲ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ ਹਾਲੇ ਤਕ ਵੀ ਅਮਰੀਕਾ ਵਿਚੋਂ ਕਣਕ ਮੰਗਾ ਕੇ ਖਾਂਦੇ ਹਾਂ ਔਰ ਦੁਧ ਵੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਦਾਨ ਦਿੱਤਾ ਹੋਇਆ ਬਚਿਆਂ ਨੂੰ ਪਲਾਉਂਦੇ ਹਾਂ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਸਾਡੀ ਡਿਫੈਕਟਿਵ ਹੋਣ ਦਾ ਨਤੀਜਾ ਹੈ ਵਰਨਾ ਕੋਈ ਵਜਾਹ ਨਹੀਂ ਸੀ ਕਿ 17 ਸਾਲਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਅਸੀਂ ਖਾਣ ਜੋਗਾ ਅਨਾਜ ਵੀ ਨਾ ਪੈਦਾ ਕਰ ਸਕਦੇ। ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਬੋਗਸ ਗੱਲਾਂ ਨੂੰ ਛਡ ਕੇ ਜਾਂ ਤੇ ਜ਼ਮੀਨ ਨੂੰ ਨੈਸ਼ਨੇਲਾਈਜ਼ ਕਰ ਕੇ ਰੂਸ ਅਤੇ ਚੀਨ ਦੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਪੈਦਾਵਾਰ ਵਧਾਏ ਔਰ ਅਗਰ ਐਸਾ ਨਹੀਂ ਕਰਨਾ ਤਾਂ ਸੀਲਿੰਗ ਜਿਹੜੀ ਹੈ ਉਸ ਨੂੰ ਇਕਨਾਮਿਕ ਹੋਲਡਿੰਗ ਤਕ ਰਖਿਆ ਜਾਵੇ ਤਾਕਿ ਲੋਕ ਪੈਦਾਵਾਰ ਵਧਾ ਸਕਣ। ਜਿਹੜੀ ਦੋਰੰਗੀ ਪਾਲੇਸੀ ਹੈ ਇਹ ਠੀਕ ਨਹੀਂ। ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਤਾਂ ਦਰਅਸਲ ਇਹ ਫਿਕਰ ਹੈ ਕਿ ਜੇ ਜ਼ਮੀਨ ਨੂੰ ਨੈਸ਼ਨੇਲਾਈਜ਼ ਕੀਤਾ ਤਾਂ ਫੇਰ ਇੰਡਸਟਰੀ ਨੂੰ ਵੀ ਹਥ ਪਾਉਣਾ ਪਏਗਾ ਜਿਸਨੂੰ ਇਹ ਛੇੜਨਾ ਨਹੀਂ ਚਾਹੁੰਦੇ ਕਿਉਂਕਿ ਉਥੋਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਲੈਕਸ਼ਨਜ਼ ਲਈ ਪੈਸੇ ਮਿਲਦੇ ਹਨ। ਅੱਜ ਜਦੋਂ ਅਸੀਂ ਕਿਸੇ ਦੇ ਕੋਲ ਜਾਂਦੇ ਹਾਂ ਤਾਂ ਉਹ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਤੁਸੀਂ ਸਾਡੇ ਲਈ ਕੀ ਕਰਨਾ ਹੈ। ਅਜ ਲੋਕਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਇਤਨੀ ਮਾਯੂਸੀ ਭਰੀ ਹੋਈ ਹੈ ਕਿ ਕੌਮੀ ਜਜ਼ਬਾ ਵੀ ਖਤਮ ਹੁੰਦਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ ਜਿਹੜਾ ਕਿ ਸਾਡੇ ਲਈ ਹਾਨੀਕਾਰਕ ਹੈ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਦੀਆਂ ਗਲਤ ਪਾਲੇਸੀਆਂ ਦਾ ਨਤੀਜਾ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਲੋਕਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਕੌਮੀ ਜਜ਼ਬਾ ਪੈਦਾ ਕਰਨ ਵਿਚ ਫੇਲ ਹੋਈ ਹੈ। ਅਜ 17 ਸਾਲਾਂ ਦੇ ਬਾਅਦ, ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਮਹਾਤਮਾ ਗਾਂਧੀ ਜੀ ਦੀ ਮੌਤ ਦੇ ਅਸਰਾਤ ਬੜੀ ਸ਼ਿਦਤ ਨਾਲ ਮਹਿਸੂਸ ਹੋ ਰਹੇ ਹਨ। ਉਸਦੀ ਵਜਹ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਮਹਾਤਮਾ ਗਾਂਧੀ ਦਾ ਨਾਮ ਤਾਂ ਵੋਟਾਂ ਲੈਣ ਲਈ ਲਿਆ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਬਾਕੀ ਪਬਲਿਕ ਦੇ ਭਲੇ ਲਈ ਇਹ ਲੀਡਰ ਕੁਝ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕੇ। ਜਿਉਂ ਜਿਉਂ ਰਾਮ ਰਾਜ ਲਿਆਉਣ ਦੇ ਦਾਵੇਦਾਰਾਂ ਦੀ ਹਕੂਮਤ ਦਾ ਸਮਾ ਲੰਘਿਆ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ, ਤਿਓ ਤਿਓ ਹੀ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਹਾਲਤ ਖਰਾਬ ਹੁੰਦੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ। ਚੰਦ ਸਰਮਾਏਦਾਰ ਰੋਜ ਅਮੀਰ ਹੋ ਰਹੇ ਹਨ ਤੇ ਆਮ ਲੋਕ ਗਰੀਬ ਹੁੰਦੇ ਜਾ ਰਹੇ ਹਨ। ਕਿੰਨੇ ਟੱਬਰ ਦੋ ਵਕਤ ਦੀ ਰੋਟੀ ਨੂੰ ਵੀ ਤਰਸਦੇ ਹਨ।

ਮਹਾਤਮਾ ਜੀ ਨੂੰ ਮੁਖਾਤਬ ਕਰਕੇ ਅੱਜ ਆਮ ਲੋਕ ਇਹ ਕਹਿੰਦੇ ਸੁਣੀਦੇ ਹਨ :

"ਬਿਕਤਾ ਹੈ ਤੇਰਾ ਨਾਮ ਸਿਆਸਤ ਕੀ ਦੁਕਾਨ ਪਰ,
ਯਾਰੋਂ ਨੇ ਬੜਾ ਕਾਮ ਚਲਾਇਆ ਤੇਰੇ ਬਾਦ"

ਬਸ, ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਮੈਂ ਇਤਨਾ ਕਹਿ ਕੇ ਬੈਠਦਾ ਹਾਂ।

**श्रीमती ओम प्रभा जैन (कैथल) :** डिप्टी स्पीकर साहिबा 1964-65 का बजट जो हमारे सामने है उस में रैविन्यू इनकम एक अर्ब 12 करोड़ के करीब दी गई है और बजट स्पीच के अन्दर में वित्त मन्त्री साहिब ने इस बात का अंदेशा जाहिर किया है कि 198 लाख के घाटे में यह बजट जाएगा। आज कल की इकानोमी को देखते हुए मैं घाटे के बजट को ज्यादा अच्छा नहीं समझती और खा तौर से इन हालात में जब कि तीसरी पांच साला प्लैन में स्टेट गवर्नमेंट के रूप भारत सरकार ने 100 करोड़ का बोझ डाला था। उस के बारे में हमें नहीं बताया गया कि कितने रुपए टैक्स के ज़रिए वसूल

हो चुके हैं और कितने आगे वसूल करना चाहते हैं इस लिये यह बड़ा बोझ है स्टेट की इकानोमी पर जब कि हम ने 100 करोड़ रुपया तीसरी पांच-साला प्लैन के लिए भी देना है । इन हालात में घाटे का बजट होना अच्छी बात नहीं । डिप्टी स्पीकर साहिबा, इस साल रैविनयू एकस्पडीचर का 23.6 प्रतिशत हिस्सा डैट लाइबिलिटी और उस के इन्ट्रस्ट को पे करने के लिये रखा गया है और हम यह भी देखते हैं कि जो हिस्सा हम 26 करोड़ का डाल ते हैं उस के इलावा 3 अरब से भी अधिक रुपया पंजाब के ऊपर कर्ज का रहता है इस रकम का इंट्रेस्ट भी पूरा नहीं हो रहा है और वह रकम बढ़ती जा रही है। पहले 1960-61 में 6 करोड़ के करीब इंट्रेस्ट था, वह अब 26 करोड़ हो गया है । इसी तरह जो मूल की रकम है वह भी बढ़ती जा रही है। तो यह काफी फिक्र की बात है। इस लिये मैं रिक्वेस्ट करूंगी कि पंजाब सरकार अपने फिनांसिज़ के मामले में काफी ध्यान रखे। डिप्टी स्पीकर साहिबा, जो फिगर्ज़ हम को दिये गए हैं उन से पता चलता है कि पंजाब सरकार ने पर कैपिटा इन्कम 401 रुपए सालाना कर दी है। मैं इन फिगर्ज़ से पढ़ कर बताना चाहती हूं कि पंजाब सरकार जो पर कैपिटा इन्कम करती है वह 85.25 रुपये है जब कि हमारा खर्च सिर्फ 87 रुपए पर हैड है। इस का मतलब है कि आज 2 रुपए पर कैपिटा सरकार ज्यादा खर्च करती है। लेकिन 1960-61 में पर कैपिटा एकस्पडीचर एन्ड रसीट्स में 12 रुपए का फर्क हुआ करता था। 1964-65 में जो अब खर्च किया जा रहा है वह सिर्फ 2 रुपए ज्यादा है तो इस बात की तरफ तवज्जो देने की जरूरत है कि हमारे फिनांसिज किस तरफ जा रहे हैं। इसी तरह 1960-61 में डाइरेक्ट टैक्स 4.49 पर कैपिटा था और इनडाइरेक्ट टेक्स 12.59 पर कैपिटा था । कुल पर कैपिटा टैक्स 17.08 बनता था । मगर अब 1964-65 में हमें 25.66 रूपए टैक्स देना पड़ता है जो कि पहले से 8.50 से ज्यादा है। इस के साथ ही प्राइसिज़ जो हैं वह भी बहुत ज्यादा राइज़ कर गई हैं। मैं अपनी सरकार से निवेदन करना चाहती हूं कि वह एक फिनांस कमीशन बैठाए जो इस बात की जांच करे कि कितने फिनान्सिज़ बढ़े हैं और कितना लोगों का खर्चा बढ़ा है और कितना टेक्सिज़ का बोझ लोगों पर पड़ रहा है in respect to the rise in prices of essential commodities इन सारी बातों को स्टडी करने के बाद अगर पंजाब सरकार बजट बनाए तो मैं उस को बैलेंस्ड बजट कहूंगी।

इस के बाद मैं अगला प्वायंट लेती हूं। अपोज़ीशन के बहुत से मेम्बरान ने बहुत दफा पहले भी कहा है और इस सेशन में सरदार लछमन सिंह गिल ने भी इस बात पर बहुत ज़ोर दिया था कि रूरल पापुलेशन पर खर्चा बहुत कम किया जाता है और उन की निसबत शहरों पर ज्यादा खर्च किया जाता है। मैं इस सम्बन्ध में कुछ आंकड़े पेश करना चाहती हूं ताकि गलतफहमी न रहे। हमारे टेक्सिज़ के जो फिगर्ज़ हैं उन का बोझ जो एग्रीकल्चरिस्ट्स पर पड़ता है वह दो तरीके का होता है—एक तो लैंड रैविन्यू का और दूसरा मल्टी पर्पज़ इरीगेशन के taxes के ज़रिये वसूल होता है। रैविन्यु जो वसूल होता है वह 4.50 करोड़ है और मल्टी पर्पज़ इरीगेशन के ज़रिए 9.36 करोड़ वसूल किया जाता है जो कि बजट का 12 प्रतिशत बैठता है । लेकिन इस के मुकाबले में जो उन पर खर्चा किया जाता है वह बजट का 21 प्रतिशत है। यह एक्सक्लूसिवली एग्रीकल्चर एन्ड रूरल डिवेलपमैंट और मल्टी

[श्रीमती ओम प्रभा जैन]

पर्पज प्रोजेक्टस के लिये खर्च किया जाता है । इस के इलावा ऐनीमल हस्बैंडरी रूरल सैनीटेशन, एजूकेशन एन्ड अदर सोशल सरविसिज के लिए जो है वह तो है ही । इस लिये गलत फहमी पैदा करने के लिये उन भाइयों को बातें नहीं कहनी चाहिएं ।

**बाबू बचन सिंह :** सेल्ज़ टैक्स के बारे में भी बता दें ।

**श्रीमती ओम प्रभा जैन :** जी हां, मैं उस के बारे में भी बताती हूं । मुझे यह बात कहने में ज़रा भी हैज़ीटेशन नहीं कि सेल्ज़ टैक्स का ज्यादा बोझ चाहे वह अनाज पर हो, चाहे कपड़ा या दूसरी चीजें हों अर्बन पापुलेशन पर पड़ता है और मैं यह भी बता दूं कि लैंड रैविनयू तो सन 1961-62 में यदि 4.25 करोड़ आता था तो अब 4.50 करोड़ आता है यानी सिर्फ 25 लाख का इजाफा हुआ है । प्रन्तु स्टेट्स टैक्स 1960-61 मे 7.46 करोड़ से बढ़ कर अब 14.67 करोड़ हो गया है ।

**बाबू बचन सिंह :** एकसाइज़ के बारे भी बता दें । (विघ्न)

**Deputy Speaker :** No interruptions please.

**श्रीमती ओम प्रभा जैन :** मैं, डिप्टी स्पीकर साहिबा, किसी तरीके से भी रूरल पापूलेशन को अन्डरमाइन नहीं करना चाहती और न ऐसा कोई मतलब था । मेरे अपने हलके में 60 फीसदी से ज्यादा वोटर्ज गांव के हैं । मैं तो सिर्फ यह कहना चाहती थी और आंकड़ों से प्रूव करना चाहती थी कि आपोज़ीशन वाले लोगों को यह बातें करके गुमराह करना चाहते हैं कि सरकार ज्यादा खर्च अरबन पापूलेशन पर करती है । मैं यह प्रूव करना चाहती थी कि सरकार पापूलेशन के वीकर सैक्शन को जो गांव में रहते हैं जिनकी कोई एप्रोच नहीं है उन पर खर्च करती है । इस बजट से साफ मालूम होता है कि सरकार का इरादा समाजवाद की तरफ जाने का है । इस बजट के देखने से पता चलता है कि एजूकेशन, एग्रीकल्चर, एनीमल हस्बेंडरी ,डेरी, इरीगेशन, बिजली वगैरा पर जितना खर्च कर रही है उतना पिछले सालों में कभी नहीं किया गया । इस से यह भी जाहर होता है कि सरकार का इरादा है कि वह पांच सात सालों में जो छोटी क्लासिज़ के लोग हैं जिन की आमदनी 100 रुपए से कम है उनकी आमदनी दुगनी कर देगी, ऐग्रीकलचर प्रोडकशन भी दुगनी कर देगी । अपोज़ीशन वालों ने तो इस बात का मज़ाक भी उड़ाया लेकिन मैं अर्ज़ करती हूं कि सरकार ने इस सम्बन्ध में काफी प्रैक्टीकल स्टैप्स भी लिये हैं कि प्रोडक्शन बढ़े । अगर बजट को देखें तो सौ से ऊपर स्कीमें इस सम्बन्ध में रखी गई हैं । इस के अलावा जो ज़मीनें कल्लर हैं, यहां चोज हैं और अनरिकलेमड ज़मीनें हैं उन को रीक्लेम करने का भी सरकार ने इरादा ज़ाहर किया है । शामलात देह को भी सरकार बसाना चाहती है । सायल ईरोज़न को रोकने के लिये लाखों वृक्ष अगले आठ साल में पंजाब में लगाए जाएंगे । गांव में जो लोग बेरोज़गार हैं उन को काम देने के लिये भी गांव में दस्तकारियों का इन्तजाम किया है । पिग्गरी और पोल्ट्री पर तो बहुत ही जोर दिया गया है और इन सम्बन्ध में काफी लोनज़ वगैरा लोगों को दिए जाँएंगे हैं । लेकिन इस सिलसिले में मैं हिन्दी रीजन का ज़िकर करना चाहती हूं कि हमारे अलाके ऐसे हैं कि वहां पर लोग सैंटीमैंटल होने की वजह और धार्मिक फीलिंग्ज़ की वजह से इस सनअत को अपनाना नहीं चाहते हैं । ऐसे अलाकों में मैं सरकार से अर्ज़ करूंगी लोगों को काम देने के लिये शीप ब्रीडिंग और डेरी का काम करने के लिये लोगों

को सहूलतें दें । इस में इन्डस्ट्री का भी ज़िकर किया गया है और पंजाब सरकार मुबारिक बाद की मुस्तहिक है कि इंडस्ट्री में बहुत तरक्की की है और अब 50 हज़ार से ज्यादा लोगों को काम देने का वाइदा भी किया गया है । इस बारे में कुछ बातें मैं हिन्दी रिजन की तरफ से कहना चाहती हूं । मैं पंजाब को दो वाटरटाइट कम्पार्टमेंट्स में बांटना नहीं चाहती और न ही रीजन्ज़ को सैपरेट रखना चाहती हूं लेकिन हिन्दी रीजन के लोगों की आवाज़ का ज़रूर इजहार करना चाहती हूं क्योंकि वह लोग बेरोज़गार बैठे हैं और उन के लिए रोज़गार के कोई एवीन्यूज़ नहीं । अगर आप इन्डस्ट्री के स्टैटिस्टिक्स को देखें तो पंजाबी रीजन में 3,526 फैक्ट्रीज़ हैं लेकिन हिन्दी रीजन में सिर्फ 959 हैं । हिन्दी रीजन में यह फैक्टरियां भी सोनीपत और फरीदाबाद में ज्यादा हैं जो कि बाहर से आए हुए लोगों ने लगाई हैं । सरकार को चाहिए था कि वह इस बारे में आदादोशुमार देती । हमारे यहां जो थोड़ी बहुत इन्डस्टरीज़ लोगों ने लगा रखी हैं उनको कौपर, ज़िंक, टिन, हार्ड कोक वगैरा दूसरे रा मैटीरीयल हासल करने में बड़ी दिक्कत हैं । मुझे पता है कि जब मैं इस महकमा में जाती हूं और पूछती हूं तो जवाब मिलता है कि जो बड़े २ यूनिट्स वाले हैं जिनकी इतने साल की स्टैंडिंग है उन को ही देंगे छोटों को नहीं देंगे । सरकार को इस तरह छोटे और बड़े में फर्क नहीं करना चाहिए । जो छोटे आदमी हैं और काम करना चाहते हैं उन को एन्करेज करें । आज बड़े २ इन्डस्टरियल टाउनज़ बटाला, लुधियाना वगैरा बस गए हैं और इस में शुभा नहीं कि वहां सरकार ने बहुत तरक्की की है लेकिन जी. टी. रोड से परे जो अलाके हैं वहां लोग इन्डस्ट्री का नाम तक नहीं जानते, वहां पर ध्यान देने की ज़रूरत है । वह लोग पैसा लगा सकते हैं और लोन्ज़ भी ले सकते हैं लेकिन उन को टैक्नीकल गाइडैंस देने वाला कोई नहीं है । बाज ज़िलों में डी. आई. ओज़ ऐसे लगे होते हैं जो या तो तहसीलदार रहे होते हैं या जिन ने किसी दूसरे महकमे में काम किया होता है लेकिन उन को इन्डस्ट्रीज़ के बारे में कोई इल्म नहीं होता ; किस तरह लोगों को इन में इनीशियेट किया जा सकता है । मैं अर्ज़ करती हूं कि ऐसे आदमी भेजे जाएं जो लोगों को इस बारे में पूरी टैक्नीकल गाइडैंस दे सकें । इस बजट में बताया गया है कि 7 हज़ार क्राफ्ट्समैन को ट्रेनिंग दी जाएगी और ज़रायती औज़ार बनाने के लिए गांव के कुछ लोगों को ट्रेनिंग देने के लिए लुध्याना भेजा जाएगा । मैं अर्ज़ करती हूं कि पिछड़े हुए अलाकों के लोगों को जिन के पास ज़मीनें कम हैं रोज़गार के और कोई साधन नहीं उनको ट्रेनिंग के लिए भेजा जाए । ताकि वह छोटी २ दस्तकारियां अपने गांव में जा कर लगा सकें और उनको काम मिल जाए । जो आदादोशुमार हमें मिले हैं उनसे पता लगता है कि करनाल के ज़िला के 4,410 और संगरूर के ज़िला के 2,665 आदमी फैक्टरियों में काम करते हैं । इस के साथ लुध्याना में 12 और 14 हज़ार आदमी हैं और जालन्धर में तो इस से भी ज्यादा हैं । मैं अर्ज करती हूं कि पिछड़े ज़िलों का खास ख्याल रखा जाए । यह ठीक है कि भारत सरकार ने हमें बड़े २ इन्डस्ट्रियल यूनिट्स दिए हैं जो करोड़ों रुपये की लागत से भारत सरकार, पंजाब सरकार और प्राइवेट लोगों के इनीशियेटिव के साथ लगेंगे । पहले पिंजौर में मशीन टूल फैक्टरी और चंडीगढ़ में केबल फैक्टरी लगी है इस के अलावा और भी अब टैक्सटाइल के कारखाने लगेंगे । मेरा सुझाव है कि ऐसी जगहों में उन लोगों को रोज़गार पर लगाया जाए जिनकी

[श्रीमती ओम प्रभा जैन]

पर कैपीटा इन्कम कम है और जिन लोगों को रोजगार कम मिला हुआ है और पिछड़े अलाकों के हैं । बजट में इस चीज़ का भी ज़िकर है कि मालेरकोटला और पालमपुर में दो पायलट प्राजैक्टस खोले गए और उन से वहां की अनऐम्पलायेमैंट दूर की गई है और लोगों को इनसे रोज़गार के साधन ढूंडे गए । लेकिन दुख है कि यह नहीं बताया गया कि इन के क्या और कैसे नतायज निकले और न ही हाउस को यह बताया गया कि अगर यह कामयाब रहे हैं तो क्या और भी ऐसी स्कीमें चालू करनी हैं और ऐसे प्राजैक्टस खोलने हैं या नहीं ।

**श्री ओम प्रकाश अग्निहोत्री :** आन ए प्वायंट आफ आडर । वक्त पर कोई पाबन्दी है या नहीं मैं यह पूछना चाहता हूं ?

(*Interruptions*)

**Deputy Speaker :** Order please.

**श्री ओम प्रकाश अग्निहोत्री :** यह तो मुनासब नहीं कि हमें वक्त ही न मिले और बाकी बोलते जाएं । हम कई दफा उठ चुके हैं मगर हमें वक्त ही नहीं दिया जाता लेकिन जो आप के पास पहुंच कर लेते हैं उन को आप वक्त दे देती हैं । जिन मैम्बरान को टाइम नहीं मिला है क्या उन को टाइम मिलेगा ।

**Deputy Speaker :** Yes please. Definitely. Please wind up now.

**श्रीमती ओम प्रभा जैन :** मैं अब खत्म करने वाली हूं । मैं अर्ज़ करती हूं कि अगर इन पायलट प्राजैक्टस में कामयाबी मिली है तो और जगह भी यह खोले जाएं । मैं इस बात की सरकार को वधाई देना चाहती हूं कि उस ने एलान कर दिया है कि अगले 5 साल में गांव में बिजली पहुंचा दी जाएगी । इस सम्बन्ध में मैं यह कहना चाहती हूं कि इस वक्त यह पुज़ीशन है कि हिन्दी रीजन में 1,472 गांव में बिजली मिली है लेकिन पंजाबी रीजन में 3,184 गांव में बिजली पहुंचा दी गई है । इस साल भी कहा गया है कि 1,500 गांव में बिजली दी जाएगी । बिजली के मंत्री तो बैठे नहीं लेकिन मैं उमीद करती हूं कि अब उन इलाकों को बिजली दी जाएगी जहां 20/20 मील तक रौशनी नहीं है और जहां लोग दस्तकारी के लिये बिजली लेने के लिए तड़प रहे हैं । कैथल की बाबत मैं बताना चाहती हूं कि वहां 5 मील के एरिया में ट्यूब-वैलज़ लगे हैं और वहां कहते हैं बिजली दे देंगे । कुछ को मिली भी है लेकिन बहुत को नहीं मिली है । मैं कहती हूं कि वहां लोगों ने दरखास्तें दी हुई हैं लेकिन ऐस. डी. ओ. कहता है कि लाइन्ज़ नहीं हैं, केबलज़ नहीं हैं इस लिये बिजली नहीं लग सकती । मैं कहती हूं कि जिन अलाकों में इरीगेशन की परसैंटेज कम है जहां लोगों ने खुद बगैर किसी इमदाद ट्यूबवैलज़ लगाए हैं उन को पावर देने में टौप प्रायरटी दी जाए ।

**Deputy Speaker :** Is this the last point?

**श्रीमती ओम प्रभा जैन :** डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं कहना तो काफी चाहती हूं लेकिन वक्त कम होने के कारण मैं एक बात कह कर ही बैठ जाती हूं । डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं रोड्ज़ के बारे में अर्ज़ करना चाहती हूं । सरकार ने सड़कों के बारे में 12 करोड़ रुपया इस योजना में रखा । पिछले से पिछले वर्ष इस के बारे में ढाई करोड़ रुपया रखा गया था लेकिन ऐमर्जैंसी की वजह से काट कर 60 लाख रुपया रखा गया है । बाद में उस में कुछ रुपया बढ़ाया गया । इस साल में 288 लाख रुपया रखा गया है । हमारी सरकार

सड़कों के बनाने की बजाए इमारतें बनाने में ही लगी हुई है। रोहतक के मैडिकल कालिज चंडीगढ़ के मैडिकल रिसर्च इस्टीच्यूट की इमारत में करोड़ों रुपये ख़र्च कर रही है। असैम्बली की बिल्डिंग पर भी काफ़ी रुपया खर्च किया है। लेकिन सड़कों की तरफ़ कोई ध्यान नहीं दे रही है। एग्रीकल्चर, एजुकेशन और दूसरी चीज़ों पर काफी रुपया रखा गया है लेकिन सड़कों पर कोई ध्यान नहीं दिया जाता। जहां गांवों में मीलों मील में सड़कों का कोई नामोनिशान नहीं है। इस से एग्रीकल्चरल प्रोड्यूस लड़कों की पढ़ाई पर काफी बुरा असर पड़ता है। इस लिये मैं सरकार से प्रार्थना करूंगी कि सरकार इस चीज़ की सर्वे करे। जहां पर लोगों के पास जाने के लिये कोई साधन नहीं हैं वहां पर जल्दी ही सड़कें तैयार की जानी चाहियें। अगर वहां पर ट्रांस्पोर्ट की सुविधाएं होंगी तो इस से सरकार की आमदनी ही बढ़ेगी। मैं अर्ज़ करना चाहती हूं कि सरकार ने सड़कों के लिये 288 लाख रुपए रखे हैं उन में से 108 लाख रुपए हिल्ली एरिया के लिये आलरेडी रखा गया है। मैदानी इलाके के लिए 180 लाख रुपया ही बाकी रह जाता है। इस लिये मैं चाहती हूं कि सरकार को सड़कें बनाने के लिये और रुपये प्रोवाइड करने चाहिएं ताकि लोगों को आने जाने में सुविधा हो जाए। डिप्टी स्पीकर साहिबा, आप का धन्यवाद कह कर अपनी सीट रिज़्यूम करती हूं।

**उपाध्यक्षा :** सरदार गुरनाम सिंह।

**ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਨਾਮ ਸਿੰਘ (ਰਾਏਕੋਟ) :** ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ .....

**सरदार प्रीतम सिंह साहोके :** आन ए प्वायंट आफ़ आर्डर, मैडम।

**Deputy Speaker :** Order, please, resume your seat, I have already called upon Sardar Gurnam Singh.

**सरदार प्रीतम सिंह साहोके :** आन ए प्वायंट आफ़ आर्डर, मैडम।

**उपाध्यक्षा :** आप का प्वायंट आफ़ आर्डर क्या है। जब मैं ने लीडर आफ दी आपोजीशन को स्पीच देने के लिये काल अपौन कर दिया है तो आप प्वायंट आफ आर्डर्ज़ रेज़ करना शुरू कर देते हैं। रूलिंग पार्टी को क्या हो गया है। क्या आप कल वाला सीन फिर दोहराना चाहते हैं ? आप बैठ जायें। (What is the hon. Member's point of order ? I have called upon the Leader of the Opposition to speak and now the hon. Member has started raising points of order. I wonder what has happened to the ruling party. Does the hon. Member want to create the yesterday's scene. He may please resume his seat.)

**ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਨਾਮ ਸਿੰਘ :** ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ ਅਗਰ ਆਪ ਸ਼੍ਰੀਮਤੀ ਓਮ ਪ੍ਰਭਾ ਜੈਨ ਨੂੰ ਬੋਲਣ ਲਈ ਵਕਤ ਨਾ ਦਿੰਦੇ ਤਾਂ ਨਜ਼ਰ ਆਉਂਦਾ ਸੀ ਕਿ ਇਸ ਹਾਊਸ ਵਿਚ ਸੀਰੀਅਸਨੈਸ ਬਿਲਕੁਲ ਖਤਮ ਹੋ ਚੁਕੀ ਸੀ। ਇਸ ਬਜਟ ਉਤੇ ਜਿੰਨੀ ਬਹਿਸ ਹੋਈ ਟਰੇਜ਼ਰੀ ਬੈਂਚਾਂ ਵਲੋਂ ਇਸ ਬਜਟ ਪੇਸ਼ ਕਰਨ ਉਤੇ ਮੁਬਾਰਕਬਾਦ ਹੀ ਦਿੱਤੀ ਗਈ, ਅਗਰ ਸ਼੍ਰੀਮਤੀ ਓਮ ਪ੍ਰਭਾ ਜੈਨ ਸਪੀਚ ਨਾ ਕਰਦੀ ਤਾਂ ਹੋ ਸਕਦਾ ਸੀ ਕਿ ਮੈਂ ਵੀ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਅਜਿਹੇ ਬਜਟ ਪੇਸ਼ ਕਰਨ ਉਤੇ ਮੁਬਾਰਕਬਾਦ ਦੇ ਦਿੰਦਾ, ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿਹੜੀ ਮੁਬਾਰਕਬਾਦ ਸ਼੍ਰੀਮਤੀ ਓਮ ਪ੍ਰਭਾ ਜੈਨ ਨੇ ਦਿੱਤੀ ਹੈ ਉਹ ਰਿਵਾਜ ਦੇ ਤੌਰ ਤੇ ਦਿੱਤੀ ਹੈ। ਇਸ ਬਜਟ ਉੱਤੇ ਮੇਰੇ ਕਈ ਮਾਨਯੋਗ ਮੈਂਬਰਾਂ ਨੇ ਵਧਾਈ ਦਿੱਤੀ ਹੈ ਪਰ ਵਧਾਈ ਦੇਣ ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ਸਵਾਲ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਵਧਾਈ ਕਿਸ ਚੀਜ ਦੀ ਦਿੱਤੀ ਜਾਵੇ। ਮੈਨੂੰ ਇਸ ਬਜਟ ਵਿਚ ਵਧਾਈ ਦੇਣ ਦੀ ਕੋਈ ਗਲ ਨਜ਼ਰ ਨਹੀਂ ਆਈ। ਮੈਂ ਕਿਹੜੀ ਗਲ ਦੀ ਵਧਾਈ ਦੇਵਾਂ।

[ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਨਾਮ ਸਿੰਘ]

ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਮੈਨੂੰ ਬੜੇ ਅਫਸੋਸ ਨਾਲ ਕਹਿਣਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਅਸੂਲਾਂ ਤੇ ਜਮਹੂਰੀਅਤ ਚਲਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਅਸੂਲਾਂ ਨੂੰ ਇਹ ਸਰਕਾਰ ਇਗਨੋਰ ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਤਰੀਕਿਆਂ ਨੂੰ ਇਸਤੇਮਾਲ ਨਹੀਂ ਕਰਦੀ। ਅਸੀਂ ਵਧਾਈ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇਈਏ। ਕੀ ਇਸ ਲਈ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਟੈਕਸ ਨਹੀਂ ਲਾਏ ? ਮੈਨੂੰ ਬੜੇ ਅਫਸੋਸ ਨਾਲ ਕਹਿਣਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਸਰਕਾਰ ਹਰ ਸਾਲ ਡੈਫੀਸਿਟ ਬਜਟ ਤਿਆਰ ਕਰਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਆਖੀਰ ਵਿਚ ਸਰਪਲਸ ਸ਼ੋ ਕਰ ਦਿੰਦੀ ਹੈ। ਮੇਰੇ ਪਾਸ ਫਿਗਰਜ਼ ਹਨ ਉਹ ਮੈਂ ਹਾਊਸ ਵਿਚ ਦਸਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ। 1960-61 ਵਿਚ 4,88,00,000 ਰੁਪਏ, 1961-62 ਵਿਚ 10,63,00,000 ਰੁਪਏ, 1962-63 ਵਿਚ 9,46,00,000 ਰੁਪਏ ਅਤੇ 1963-64 ਵਿਚ 3,41,00,000 ਰੁਪਏ ਸਰਪਲਸ ਸ਼ੋ ਕੀਤੇ ਹਨ। ਇਸ ਦਾ ਕਾਰਨ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਪਹਿਲਾਂ ਡੈਫਿਸਿਟ ਬਜਟ ਸ਼ੋ ਕਰਕੇ ਟੈਕਸ ਛਡਣਾ ਨਹੀਂ ਚਾਹੁੰਦੀ। ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਗਰੀਬਾਂ ਦੀ ਹਾਲਤ ਬਹੁਤ ਬਦਤਰ ਹੈ ਅਤੇ ਬੁਰੀ ਹੁੰਦੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ। ਗਰੀਬ ਤਬਾਹ ਹੋ ਰਹੇ ਹਨ। ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਕਰਜ ਲੈ ਰਹੀ ਹੈ। ਸਰਕਾਰ ਉਤੇ ਇੰਟਰੈਸਟ ਵਧ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਸਟੇਟ ਦਾ ਦਵਾਲਾ ਨਿਕਲ ਰਿਹਾ ਹੈ, ਦੂਜੇ ਪਾਸੇ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਹਾਲਤ ਟੈਕਸਾਂ ਦੇ ਭਾਰ ਨਾਲ ਬਦਤਰ ਹੋ ਚੁਕੀ ਹੈ। ਜਿਹੜੇ ਪਹਿਲਾਂ ਟੈਕਸ ਲੱਗੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਗਰੀਬ ਜਨਤਾ ਨਹੀਂ ਦੇ ਸਕਦੀ। ਉਹ ਟੈਕਸ ਦੇਣ ਦੇ ਕਾਬਿਲ ਨਹੀਂ ਹਨ। ਜਿਹੜੇ ਅਮੀਰ ਹਨ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਆਗੂ ਫਾਲੋਅਰਜ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਟੈਕਸਾਂ ਤੋਂ ਬਚਾਉਣ ਲਈ ਸਰਕਾਰ ਯਤਨ ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਫਾਇਦਾ ਪਹੁੰਚਾ ਰਹੀ ਹੈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਕੋਲੋਂ ਕਈ ਕਿਸਮਾਂ ਦੀਆਂ ਕਿਤਾਬਾਂ ਖੁਲ੍ਹਾ ਕੇ ਟੈਕਸ ਬਚਵਾਉਂਦੀ ਹੈ।

ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਟੈਕਸ ਤਾਂ ਗਰੀਬ ਆਦਮੀ ਦੇ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਇਥੇ ਮੌਜੂਦ ਨਹੀਂ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਕਿ ਮੈਂ ਲੋਕਾਂ ਦੀਆਂ ਤਕਲੀਫਾਂ ਰਖਦਾ। ਲੋਕ ਭਾਰੀ ਟੈਕਸਾਂ ਦੇ ਕਾਰਨ ਪਿਸਦੇ ਜਾ ਰਹੇ ਹਨ। ਉਹ ਟੈਕਸ ਪੇ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦੇ, ਮੈਂ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਕਿਸ ਗੱਲ ਦੀ ਮੁਬਾਰਕਬਾਦ ਦੇਵਾਂ। ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਕਿਸੇ ਨੂੰ ਕੋਈ ਰਿਲੀਫ ਭੀ ਦਿੱਤਾ ਹੈ ? ਕੀ ਲੋ ਪੇਡ ਐਮਪਲਾਈਜ਼ ਨੂੰ ਕੋਈ ਰਿਲੀਫ ਦਿੱਤਾ ਹੈ। ਜਿਹੜੇ ਟੈਕਸ ਅਦਾ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦੇ ਕੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਟੈਕਸ ਦੇਣ ਤੋਂ ਬਚਾਇਆ ਹੈ ? ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਹੋਰ ਟੈਕਸ ਲਾਏਗੀ। ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਤਰੀਕਾ ਇਖਤਿਆਰ ਕੀਤਾ ਹੋਇਆ ਹੈ ਕਿ ਬਜਟ ਪੇਸ਼ ਕਰਨ ਵੇਲੇ ਟੈਕਸ ਨਾ ਲਾਉ ਬਾਅਦ ਵਿਚ ਟੈਕਸ ਲਾ ਲਾਉ। ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਲਾਰੀਆਂ ਉਤੇ ਐਸੇ ਟੈਕਸ ਲਗਾ ਦਿੱਤੇ ਹਨ, ਕਿਰਾਏ ਇੰਨੇ ਵਧਾ ਦਿੱਤੇ ਹਨ। ਜਿਹੜੇ ਇਨਡਾਇ-ਰੈਕਟ ਟੈਕਸ ਲਗਦੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਬੋਝ ਕੰਜ਼ਿਊਮਰ ਉਤੇ ਪੈਂਦਾ ਹੈ, ਇਨਡਾਏਰੈਕਟ ਟੈਕਸ ਗਰੀਬਾਂ ਉਤੇ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ਜਿਹੜੇ ਪਹਿਲਾਂ ਹੀ ਟੈਕਸਾਂ ਦੇ ਭਾਰ ਨਾਲ ਦਬੇ ਹੋਏ ਹਨ ਅਤੇ ਟੈਕਸ ਪੇ ਕਰਕੇ ਤਬਾਹ ਹੋ ਗਏ ਹਨ। ਟੈਕਸ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਉਤੇ ਲਾਉਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ ਜਿਹੜੇ ਕਿ ਪੇ ਕਰ ਸਕਦੇ ਹਨ, ਗਰੀਬ ਲੋਕ ਤਾਂ ਐਨੇ ਦਬੇ ਹੋਏ ਹਨ ਕਿ ਉਹ ਕੁਝ ਵੀ ਬਚਤ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦੇ। ਅਗਰ ਬੱਚਤ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦੀ ਤਾਂ ਉਹ ਕਿਤੇ ਭੀ ਇਨਵੈਸਟਮੈਂਟ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦੇ। ਅਗਰ ਕੋਈ ਆਦਮੀ ਇਨਵੈਸਟਮੈਂਟ ਨਹੀਂ ਕਰੇਗਾ ਤਾਂ ਇਕਾਨੋਮੀ ਦਾ ਕੋਈ ਫਾਇਦਾ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕੇਗਾ। ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਅਸਲ ਗਲ ਤਾਂ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਕਿਸੇ ਮਨਿਸਟਰ ਦਾ ਕੋਈ ਇਖਤਿਆਰ ਨਹੀਂ ਹੈ। ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਕਿੰਨੇ ਅਫਸੋਸ ਦੀ ਗਲ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ ਸਰਕਾਰ ਦੀਆਂ ਗਲਤ ਨੀਤੀਆਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਰਖਦੇ ਹਾਂ ਪਰ ਇਥੇ ਸ੍ਰੀ ਰਾਮ ਸਰਨ ਚੰਦ ਮਿਤਲ ਦੇ ਸਿਵਾਏ ਕੋਈ ਵਜ਼ੀਰ ਨਹੀਂ ਬੈਠਾ। ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲਈ ਕੋਈ ਸਖਤ ਲਫਜ਼ ਨਹੀਂ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ। ਮੈਂ ਸ੍ਰੀ ਮਿੱਤਲ ਸਾਹਿਬ ਦੀ ਇਜ਼ਤ ਕਰਦਾ ਹਾਂ, ਉਹ ਬਹੁਤ ਸਿਆਣੇ ਅਤੇ ਸ਼ਰੀਫ ਹਨ।

**Chaudhri Hardwari Lal** Sir, he is a responsible Member and is making the statement on the floor of the House.

**Mr. Speaker** I say he can c me and see me in my Chamber. I do not know anything more except the call attention motion. He can convince me what he has stated.

**Chaudhri Hardwari Lal** Can we do it today ?

**Mr. Speaker** He can certainly see me today.

**Chaudhri Hardwari Lal** : Mr. Speaker, I may point out that he placed the F.I.R. on the floor of the House.

**Mr. Speaker** : I will have to check it up from the record. The hon. Member cannot expect me to keep it ready with me.

**Chaudhri Hardwari Lal** : Yes, Sir, we do not expect that. I think we will now have it on Monday or Tuesday.

**Mr. Speaker** : Again there is a call attention notice given by Chaudhri Inder Singh Malik.

**चौधरी इन्द्र सिंह मलिक** : स्पीकर साहब, गुजारिश यह है कि. . .

**Mr. Speaker** : The hon. Member has given a very inflated account of these figures.

**चौधरी इन्द्र सिंह मलिक** : स्पीकर साहब, 5,400 से लेकर 5,700 तक तमाम की तमाम बसें पैप्सू रोडवेज़ की हैं and have gone very defective.

**श्री अध्यक्ष** : सरदार गुलाब सिंह जी, आप इस को देख लें। (I request the Chief Parliamentary Secretary to look to it.)

**चौधरी इन्द्र सिंह मलिक** : स्पीकर साहिब, यह बसें बिल्कुल निकम्मी यानी नाकारा हो चुकी हैं। आप चौधरी अमर सिंह और चौधरी नेत राम जी से भी पूछ सकते हैं कि जब यह आए तो सब के सब डिले हुए। इस लिए मैं कहता हूं कि यह पुरानी बसें कण्डम की जाएं और इन की जगह नई खरीदी जाएं. . . .

(*Interruptions* by *Shri* Jagan Nath.)

**Mr. Speaker** : Mr. Jagan Nath, you always put me into difficulty.

**श्री जगन्नाथ** : स्पीकर साहिब, हमें रास्ते में धक्के लगाने पड़े थे। इस लिए मैं कह रहा हूं। यह गवर्नमेंट भी धक्कों से चल रही है और इस की बसें भी धक्कों से चलती हैं।

**श्री अध्यक्ष** : कोई बात नहीं आप की सेहत ठीक हो जाएगी। (The hon. Member should not mind it as it would help him in keeping good health.)

**चौधरी इन्द्र सिंह मलिक** : स्पीकर साहिब, आप को इन के साथ की बसें और कहीं नहीं मिलेंगी. . . . . .

**Mr. Speaker** : I say, the hon. Minister will look into the matter

---

## BILL

### THE PUNJAB STATE LEGISLATURE (Prevention of Disqualification) Amendment Bill, 1964.

**Sardar Lakhi Singh Chaudhri** (Kapurthala) : Sir, I beg to move for leave to introduce the Punjab State Legislature (Prevention of Disqualification) Amendment Bill.

**Mr. Speaker** : Motion moved—

That leave be granted to introduce the Punjab State Legislature (Prevention of Disqualification) Amendment Bill.

**माल मंत्री** (सरदार अजमेर सिंह) : स्पीकर साहिब, मैं ने इस बारे में इतनी अर्ज करनी है कि मैं गवर्नमेंट की तरफ से इस को आपोज़ करता हूं। (*loud noise*)

**Sardar Lakhi Singh Chaudhri :** Sir, I beg to withdraw my motion.

**Mr. Speaker :** Has the hon. Member the leave of the House to withdraw his motion ?

**Voices :** Yes.

**Voices :** No.

**Mr. Speaker :** Since objection has been taken to the leave being granted, I will put the motion to the vote of the House.

**Mr. Speaker :** Question is—

That leave be granted to introduce the Punjab State Legislature (Prevention of Disqualification) Amendment Bill.

*(After ascertaining the votes of the Members present by voices, Mr. Speaker gave an opinion. the opinion was challenged. Mr. Speaker after calling upon those Members who were for "Aye" and those who were for "No" respectively, to rise in their places declared that the motion was lost.)*

*The motion was lost*

## *RESOLUTION RE. ESTABLISHMENT OF SOCIALISM IN THE SOCIETY (RESUMPTION OF CONSIDERATION) (NOT CONCLD.)

**श्री राम किशन** ( जालंधर उत्तर पूर्व ) : स्पीकर साहिब, 20 फवरी को सोशलिज़म के सम्बन्ध में एक नान अफीशल प्रस्ताव पर बहस हो रही थी। मैं ने उस की ताईद करते हुए और साथ ही एक एमेंडमैंट पेश करते हुए कुछ बातें कहीं थीं। मैं ने हाउस की तवज्जुह इस बात की तरफ दिलाई थी कि पिछले 13 सालों की प्लैनिंग के बाद जब हम सारे देश के अन्दर तमाम राज्यों की सरकारों और देश की बड़ी राष्ट्रीय सरकार सारे देश के अन्दर 20 हज़ार करोड़ के करीब इनवेस्टमेंट की गई है और इस के साथ ही साथ करीबन 2100 करोड़ रुपए के एडीशनल टेक्स लगाए हैं और मैं ने अर्ज़ किया था कि इस सारी चीज़ का नतीजा क्या हुआ ? आज हमारा राज्य और हमारा देश किस जगह पर पहुंचा है अगर हम इस तरफ एक तायरानी नज़र डालें तो हमें पता चलता है कि जब से हमारी प्लैनिंग शुरू हुई है इस प्लेनिंग के डिकेड में हमारे सारे देश के अन्दर 51 फीसदी नैशनल इन्कम बढ़ी है और इस के साथ पर कैपिटा इन्कम जो है वह 19 फीसदी बढ़ी है लेकिन अगर हम इस चीज़ को ज़रा और आगे देखें तो हमें पता चलता है कि तीसरे प्लैन के चौथे साल के अन्दर क्या हालत रही है। गवर्नमैंट आफ इण्डिया के स्टेटिस्टीकल आर्गनाइज़ेशन ने इस तीसरे प्लैन के पहले दो सालों की जो रिपोर्ट शाया की है उस से पता चलता है कि सारे देश के अंदर पांच फीसदी इन्कम इन दो सालों में बढ़ी है हालांकि हमारा टारगेट पांच फीसदी फी साल बढ़ाने का था।

**[Deputy Speaker in the Chair]**

डिप्टी स्पीकर साहिबा, अगर इस को और विस्तार के साथ देखा जाए तो हमें पता चलता है कि पर कैपिटा इन्कम सिर्फ 5 फीसदी बढ़ी है। डिप्टी स्पीकर साहिबा, अगर हम इस सारी चीज़ को देखें तो पता चलता है कि पहले प्लैन के अन्दर एग्रीकल्चरल प्रोडक्शन

*Note For Previous discussion on this Resolution please refer to P.V.S. Debates Vol. 1 No. 3 dated the 20th February, 1964.

को बढ़ाने की तरफ सब से ज़्यादा ज़ोर दिया था लेकिन आज जब हम सारे हालात देखते हैं तो उन से पता चलता है कि इस प्लैन के अन्दर एग्रीकल्चर के लिहाज से हमारी तीन फीसदी पैदावार कम हुई है। इस वक्त हमारे सामने सिर्फ नैशनल इन्कम का ही सवाल नहीं है बल्कि अगर हम इसको और विस्तार से देखें तो पता चलता है कि पार्टीशन के बाद जब से हिन्दुस्तान आजाद हुआ है उस वक्त से सरकार ने सारे देशको ललकार दी थी कि जहां तक एग्रीकल्चरल प्रोडक्शन का सम्बन्ध है और खास तौर पर जहां तक फूड ग्रैनज़ की प्रोडक्शन का सम्बन्ध है यह सारे देश को सेल्फ सफीशेंट करना चाहती है। उस लिहाज़ से हम कहां तक पहुंचे हैं अगर हम इस सारी चीज़ को देखें तो पता चलता है कि जब से यह प्लैन शुरू हुई है 1963 तक 8.4 फीसदी पराइसिज़ में राइज़ हुआ है। मगर, डिप्टी स्पीकर साहिबा, अगर हम इस को और विस्तार के साथ देखें तो पता चलता है कि अगस्त, 1963 से लेकर 8 फरबरी 1964 तक जो हमारे सामने फिगर्ज़ हैं उन से पता चलता है कि 30 पर्सेंट पराईसिज़ राईज़ हुई हैं फूड ग्रेनज के अन्दर। जहां तक हमारी प्रचेजिंग पावर का सम्बन्ध है इन प्राइसिज़ के राईज़ होने की वजह से एक रुपए की सिर्फ 45 फीसदी पर्चेज़िग पावर रह गई है और फूडग्रेन्ज के प्वायंट आव व्यू से यह 58 फीसदी रह गई है। आखिर यह सब क्यों हुआ है? ज़ाहिर है कि या तो यह बैड प्लेनिंग की वजह से हुआ है या इस में कुछ खामियां और कमज़ोरियां होने की वजह से हुई है और इस के नतीजे के तौर पर हम अपने टारगेट पर नहीं पहुंचे हैं। अभी २ रिजर्व बैंक आफ इंडिया ने नैशनल सेम्पल सर्वे की रपोर्ट शाया की है। उस से यह पता चलता है कि जहां तक रूरल इलाके में हाउस होल्ड असैटस का सम्बन्ध है यह सारे हिन्दुस्तान में पंजाब में सब से ज्यादा है। यह भी पता चलता है कि जो पंजाब का एक रुरल इलाके का आदमी है उस पर 664 रुपया फीकस डैट है। नैशनल ऐप्लाइड रिसर्च कौंसिल जो कि प्लैनिंग कमिशन की एक कमेटी है उस की एक रिपोर्ट हाल ही में शाया हुई है। उस में से पता चलता है कि एग्रीकल्चरल प्रोडक्शन पंजाब में फी एकड़ से इन्कम 184 रुपए है जबकि दूसरे मुल्कों में 412 रुपए है। फिर कनसैंट्रेशन आफ वैल्थ जो कि हमारे पिछले 12–13 साल की प्लैनिंग के दौरान हुई है के बारे में प्लैनिंग कमीशन की एक कमेटी की रिपोर्ट आ रही है और चन्द दिनों में ही पार्लयामेंट को पेश की जायगी। मैं उस की डीटेल में नहीं जाना चाहता केवल दो बातें आप के नोटिस में लाना चाहता हूं। उस में यह बात आई है कि सारे मुल्क में 50 लाख रुपए से ऊपर के जितने मुस्तलिफ लाइसैंसिज़ इशू हुए हैं उन की गिनती 115 है और इन में से 84 लाइसैंसिज सिर्फ एक ही इन्डस्ट्रियल हाउस को इशू हुए हैं। यह हालत है कनसैंट्रेशन आफ वैल्थ की। दूसरी बात उस से यह पता चलती है कि पिछले 12 सालों में सिर्फ एक परसैंट आदमियों की इतनी आमदनी बढ़ी है जितनी कि पापुलेशन के बौटम के तबके की 23 परसैंट लोगों की (आपोज़ीशन की तरफ से शेम शेम) हमारे देश ने कहां पहुंचना है और कहां हम पहुंचे हैं। यही नहीं, जहां तक बैंकों का ताल्लुक है, स्टेट बैंक को छोड़ कर जितने भी बड़े बड़े बैंक हैं वह प्राइवेट ऐंटरप्राइज़ यानी इन्डस्ट्रियलिस्ट्स और मैनुफेक्चरर्ज के हाथ में हैं और उन्हों ने इन में 16,00 करोड़ रुपया लगा रखा है। फिर आगे इस बात में जाने से पता चलता है कि सारे हिंदुस्तान में इन की कुल ब्रांचे 5,111 हैं जिन में सिर्फ 997 रुरल इलाके में हैं। इस से पता चलता है कि इन लोगों के लिये क्रैडिट

[श्री राम किशन]

की फैसिलिटीज़ कितनी कम हैं। यह सारी बातें हमें अपने सामने रखनी हैं । अभी भुवनेश्वर में समाजवाद लाने का ऐतिहासिक प्रस्ताव पास किया गया। उस में सैंट्रल और सूबाई सरकारों को हिदायत की गई कि इस प्रकार से प्लैनिंग करें, बजट बनाएं कि जिस से कनसैंट्रेशन आफ वैल्थ जल्द से जल्द रूक सके। अवाम को ज्यादा से ज्यादा रीलीफ दिया जा सके। इसी सिलसिले में डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं आप की विसातत से चार पांच सुझाव देना चाहता हूं और मंत्रिमण्डल का इस तरफ ध्यान दिलाना चाहता हूं।

पहली बात तो है टैक्सेशन के मुताल्लिक। जैसा कि मैं ने पहले ही शुरू में कहा है कि इतनी ज्यादा टैक्सेशन के बावजूद कीमतों को हम रोक नहीं पाए हैं। नैशनल ग्रोथ उतनी नहीं हुई है जितनी कि हम चाहते थे। मैं समझता हूं कि न सिर्फ पंजाब में बल्कि सारे देश में ही जो हमारा टैक्सेशन स्ट्रक्चर है वह तबदील होना चाहिए बल्कि ओवर हाल होना चाहिए। इस बारे में सिर्फ दो मिनट में कुछ अर्ज़ करना चाहता हूं। इस वक्त सारे देश में सिर्फ एक परसैंट लोग इन्कम टैक्स की ज़द में आते हैं। अभी हाल ही में रिसर्च कौंसिल आफ दी नैशनल ऐपलाइड कौंसिल ने एक रिपोर्ट शाया की है जो कि प्लैनिंग कमीशन को गई है सारी मिनिस्ट्रीज़ को गई है। मैं इस वक्त उस की सारी डीटेल्ज़ में नहीं जाना चाहता। मगर उन्होंने फिगर्ज़ देते हुए कहा है सारे संसार में सिवाए सीलोन के वैस्टर्न, कम्युनिसट लेटिन, अमरीका के देशों, अफरीका और एशिया के सारे मुल्कों से भारत में सब से ज्यादा इन्कम टैक्स और दूसरी टैक्सेशन है। उन्होंने कहा है कि इसी वजह से यहां पर इनवैस्टमैंट में कमी रही है । मैं अर्ज़ करना चाहूंगा कि इस बारे में पंजाब और दूसरे राज्यों में क्या हालत है, कितनी इनवैस्टमैंट हुई है मगर इस समय मैं इन्वैस्टमैंट की बात नहीं करूंगा। मगर टैक्सेशन का थोड़ा ज़िक्र करूंगा। प्रापर्टी टैक्स के लिहाज से पंजाब सारे दूसरे राज्यों से सब से हायैस्ट है, सेल्ज़ टैक्स भी यहां पर सारे दूसरे राज्यों से हायैस्ट है, ऐक्साइज़ ऐंड अदर डयूटीज़ के लिहाज़ से पंजाब सारे हिन्दुस्तान में महाराष्ट्र, मद्रास और वैसट बंगाल के बाद चौथे नम्बर पर है। लैंड रैवेनयू के सम्बन्ध में आप को मालूम है कि टैक्सेशन ऐन्क्वायरी कमेटी ने जितनी इकनामिक होल्डिंग्ज़ हैं उनको रीलीफ देने के लिये कहा था। जहां तक लैंड रैवेन्यु की असैसमैंट का सम्बन्ध है वक्त आ गया है कि इस पर एक कमेटी गौर करे और लैंड रिफार्म्ज़ की तवज्जुह दे। अगर हम चाहते हैं कि रूरल लोग इन्डस्ट्रियालाइज़ेशन में हिस्सा लें, वह इन्वैस्टमैंट करें तो यह ज़रूरी है कि हम उन को इस के लिये इन्सैंटिव दें। इस के लिए सब से पहले चीज़ जो होनी चाहिए वह यह है कि पंजाब में टैक्सेशन के स्ट्रक्चर की तरफ फौरी तवज्जुह दी जानी चाहिए। अभी हाल ही में श्री कृष्णामचारी ने पार्लियामेंट में ऐलान किया था कि इस तरफ उन को कुछ न कुछ तवज्जुह देनी होगी।

दूसरी जो बात है वह यह है कि जब तक यहां पर ज्यादा से ज्यादा नैशनल इकानमिक ग्रोथ नहीं होगी तब तक हम हाउसिंग का मसला, लोगों का सटैंडर्ड आफ लिविंग ऊंचा करने का मसला, यहां पर बिजली और पानी लाने का मसला हल नहीं कर पाएंगे। डिप्टी स्पीकर साहिबा, प्लैनिंग कमिशन की टैक्नो इकनामिक सर्वे कमेटी ने जो ऐन्क्वायरी की थी उस की बिना पर अपनी रिपोर्ट में कहा है कि यहां पर 1971-72 तक 11,000 करोड़

रुपया इन्वैस्ट करना होगा। यह कैसे होगा। जहां तक सारे देश का ताल्लुक है सिर्फ 7 फीसदी इन्वैस्टमैंट हो पाई है। अन्दाजा यह था कि तीसरी प्लैन जब शुरू होगी तो हम इस को 11 परसैंट तक ले जाएंगे मगर नहीं ले जा सकें। अगर हम पोस्ट वार वर्ल्ड या उस के पहले की हिस्टरी को देखें तो हमें पता चलता है कि हमें कहां पहुंचना है।

मैं इस सम्बन्ध में तीन मुल्कों की तरफ तवज्जुह दिलाना चाहता हूं। मैं आप के जरिए मन्त्रिमंडल का ध्यान इस तरफ दिलाना चाहता हूं कि जापान, जर्मनी और योगोस्लाविया, तीन ऐसे मुल्क हैं जो वर्ल्डवार सैकिंड के बाद पिस गए थे, तबाह हो गए थे लेकिन आज इन मुल्कों की क्या हालत है। अगर आप वैस्ट जर्मनी की हालत को, डिप्टी स्पीकर साहिबा देखें तो पता चलता है कि उन्होंने अपनी स्किल से, नैशनल इकनामिक ग्रोथ की वहज से और टेक्नोलोजी की वजह से सारे मुल्क के अन्दर ट्रेड बढ़ाई है। दुनिया की ट्रेड के 9 प्रतिशत पर इनका कब्जा है। वर्ल्डवार सैकड के बाद इन की ट्रेड 15-18 प्रतिशत से बढ़ कर 20-25 प्रतिशत तक पहुंच गई है। सिर्फ यही नहीं, डिप्टी स्पीकर साहिबा, जापान की तरफ देखें, जापान ने तरक्की की है, ग्रोथ की है, यह ग्रोथ हैरतनाक है। यह वही देश है जिस को बुरी तरह से अमरीकी सरकार की तरफ से तबाह किया गया था। हाइड्रोजन बम्ब नागासाकी और हिरौशिमा पर गिराए गए और बड़े बड़े शहरों को राख कर दिया गया, इस देश पर अमरीकी इकानोमी का कब्जा था अमरीकी पालेटिक्स ने उस मुल्क की इंडस्डट्री को दबाया था लेकिन आज यह क्या हालत है कि. . . .
(घंटी)

जनाब यह तो इम्पार्टैंट बातें हैं जो मैं आप के ध्यान में लाना चाहता हूं मुझे और वक्त मिलना चाहिए। मैं अर्ज कर रहा था कि जापान ने हैरत अंगेज तरक्की अपनी एंटर प्राइजिंग स्पिरिट की वजह से की है। जितनी वहां पर इंडस्ट्री है खाह वह समाल सकेल की है खाह लार्ज स्केल इंडस्टरी है, काटेज है या विलेज इंडस्ट्री है इस सब को अगर देखें तो पता चलता है कि 98 प्रतिशत इंडस्ट्री समाल स्केल इंडस्टरी है। आदमियों से ले कर 98 आदमी तक को एम्पलायमेंट दी है सारी की सारी पापुलेशन का 56 प्रतिशत इंडस्टरी में एम्पलायड है।

यहां पर ही बस नहीं, डिप्टी स्पीकर साहिबा, जापान की नैशनल आउटपुट भी बढ़ी है। आज जापान को नैशनल इनवेस्टमेन्ट 67 प्रतिशत छोटे लोगों की तरफ से होती है। और यह जितनी भी बढ़ी है सब सैलरीड ग्रुप की तरफ से बढ़ी है, वर्किंग क्लास की वजह से बढ़ी है। मैं आप की तवज्जुह और आप के जरिये मंत्रिमंडल की तवज्जुह आज इस बात की तरफ दिलाना चाहता हूं कि वहां पर ऊपर से नीचे तक कितना फर्क है। वहां पर टेक्सटाइल के सम्बन्ध में एफीशेंसी हुई है, बढ़ोतरी हुई है, जापान का आज जो मजदूर है और टेक्सटाइल का मैनेजर है टेक्सटाइल मिल का मालिक है उन की आमदनी में कितना फर्क है। एक और 6 का, एक और 10 का फर्क है। और यही वहां की तरक्की का राज है। वहां पर ज्यादा से ज्यादा तनखाह 1,500 रुपया माहवार है, यह तनखाह मैनेजर लेता है और छोटा मुलाजम 150-200 रुपया माहवार लेता है। इस लिहाज से उस ने तरक्की की है। सैलरीड ग्रुप में एक और 10 की निसबत से ज्यादा फर्क नहीं।

[श्री राम किशन]

फिर उनकी नैशनल आउटपुट और नैशनल ग्रोथ 4.1 प्रतिशत सालाना बढ़ी है। वह अनाज बाहर के देशों से हमारी तरह नहीं मंगवाते बल्कि एक्सपोर्ट करते हैं। मैं ज्यादा वक्त नहीं लूंगा। मैं ने इस प्रस्ताव में जो अमेंडमेंट्स दी हैं उन पर एक एक मिनट के लिये अर्ज करूंगा। पहली बात पीने के पानी की आती है। मैं, डिप्टी स्पीकर साहिबा, आप के ज़रिये रूलिंग पार्टी तक यह बात पहुंचाना चाहता हूं कि तीसरी प्लान के शुरू में रूलिंग पार्टी ने यह मैनिफैस्टो जारी किया था कि तीसरी प्लान के अन्दर हम देश में हर गांव के अन्दर देश के हर कोने के अन्दर पीने के पानी की सुविधाएं देंगे। पीने के पानी का प्रबन्ध करेंगे। लेकिन आज क्या हालत है कि पंजाब राज्य के अन्दर 1,289 गांव ऐसे हैं जहां पर पीने के पानी की सप्लाई नहीं की गई है। अगर आप चाहें तो ऐसे एक, एक गांव का नाम बता सकता हूं। लेकिन मैं हाउस का वक्त ज़ाया नहीं करना चाहता।

होशयारपुर, गुड़गांव, शिमला, करनाल, रोहतक, महेन्द्रगढ़, संगरूर और फीरोजपुर के ज़िलों के 1,289 गांव हैं जिनमें पीने का पानी नहीं दिया गया है। गवर्नमेण्ट आफ इंडिया ने इस सम्बन्ध में हदायात जारी की थी कि एक सैल बनाना चाहिए जो इस बात के लिये डैटा इकट्ठा करे कि पीने के पानी की सप्लाई की कहां कहां जरूरत है ताकि उन्हें नैशनल वाटर सप्लाई स्कीम के तहत सुविधाएं दी जा सकें। उन्होंने यह भी कहा था कि गवर्नमेंट आफ इंडिया 50 प्रतिशत ग्रान्ट देगी और 38 प्रतिशत स्टेट्स की सरकारें देंगी। 5 प्रतिशत कैश गांव वाले इकट्ठा करें और 7 प्रतिशत खर्च लैंड और लेबर की शक्ल में गांव वाले देंगे। इस स्कीम के मुताबिक पंजाब सरकार ने अपनी स्कीम बनाई है। उस के मुताबिक इस बजट में 7 लाख 77 हजार रुपया पंजाब सरकार ने केवल 31 गांव के लिये रखा है। अगर 31 गांव में ही ड्रिंकिंग फैसिलिटीज़ के एक साल में दिये जाने का सम्बन्ध हो तो इस तरह 40 साल के बाद ही पंजाब राज्य के 1,289 दिहातों में पानी पीने के लिये जा सकेगा। इस सम्बन्ध में 877 गांव का डैटा इकट्ठा किया गया है। इस के बारे में मैं अर्ज करूंगा कि वर्ल्ड हैल्थ आर्गेनाइज़ेशन से सरकार मदद ले क्योंकि इस सारे काम के लिये 9 करोड़ 95 लाख रुपये की ज़रूरत है जिस को जल्दी से जल्दी पूरा करके इस काम को पूरा करने की कोशिश की जानी चाहिए।

इस के साथ ही साथ, डिप्टी स्पीकर साहिबा, राजस्थान में माथुर कमेटी बनाई गई थी जिस की रिपोर्ट आ गई है। उस को भी सरकार स्टडी करे कि पंजाब राज्य के साथ के इलाके में क्या किया जा रहा है और पंजाब राज्य की रूरल वाटर सप्लाई के साथ उस का कहां तक सम्बन्ध है। (घंटी)

जहां तक, डिप्टी स्पीकर साहिबा, डिस्पैरिटी का सम्बन्ध है क्लास IV और क्लास I और II में आज तनखाहों में 1-58 का और 1--45 का फर्क है इस को जितना जल्दी हो सके कम से कम करने की कोशिश की जानी चाहिए।

हाउसिंग के अन्दर और स्लम्ज क्लीयरेंस की स्कीमों का जहां तक सम्बन्ध है इन पर अमल चौथी और पांचवीं फाइव-इयर प्लैन में होने जा रहा है। लेकिन इस के लिए ज्यादा से ज्यादा रुपया खर्च करने की ज़रूरत है, यह अहम मसला है। वर्किंग ग्रुप्स

और स्टडी ग्रुप्स हरेक स्टेट के अन्दर इस सम्बन्ध में काम कर रहे हैं इसलिये यहां पर भी ज्यादा से ज्यादा सुविधाएं दी जानी चाहिएं। जहां तक हाऊसिंग का सम्बन्ध है ज्यादा से ज्यादा रुपया रखा जाना चाहिए ।

आप के जरिए, डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं मंत्रिमंडल से यह कहना चाहता हूं कि अर्बन लैंड का जहां तक सम्बन्ध है उस के मुताल्लिक कीमतों का चैकअप होना चाहिए। वहां पर बहुत स्पैकुलेशन्ज़ की जाती हैं। आखिर में मैं यह कहना चाहता हूं कि फाइव इयर प्लैन के अन्दर जो डाटा इकट्ठा कर के दिया है इस का जहां तक इस मुल्क की प्रोडक्शन का सम्बन्ध है हम उस के मुताल्लिक सारा डाटा इकट्ठा कर रहे हैं। इस के बाद इस की डिस्ट्रीब्यूशन के मुताल्लिक भी फिगर्ज़ नोट करें। तो हम इस नतीजा पर पहुंच सकते हैं कि चौथी पांच साला योजना के बाद पंजाब राज्य को इतना मिलेगा। जब पंजाब के रिसोरसिज़ बढ़ेंगे या पंजाब की अनएम्पलायमेंट दूर होगी तो तभी स्टेट की पालसी ऊंची हो सकेगी और इस तरह से हमें ज्यादा सुविधाएं प्राप्त हो सकेंगी। अगर हम यह कर पाये तभी हम सोशलिस्टिक पैटर्न आफ सोसाइटी के लिये कोई काम कर पायेंगे। मैं चाहता हूं कि पंजाब सरकार एक इस किस्म की स्कीम की इम्पलीमैंटेशन करे जिस का असर इस समाज के ढांचे पर पड़े। आखिर में मैं इस प्रस्ताव की हिमायत करता हुआ बैठता हूं।

**उपाध्यक्षा** : मैं इस हाउस के मेम्बर साहिबान से दरखास्त करती हूं कि आप बोलते वक्त हमेशा इस बात का ख्याल रखें कि कम से कम वक्त में ज्यादा से ज्यादा आप कह सकें ताकि जो वक्त दिया जाये उसी में अपनी स्पीच खत्म करें। मेरा खयाल है कि टाइम पाबन्दी की आप मेरी ज़रूर इमदाद करेंगे। (I may request the hon. Members that while speaking they should keep this thing in mind that they may be able to express maximum points in the minimum time so that they may finish their speeches in the time given to them. I hope, the hon. members will extend their co-operation to me by adhering to the time limit.)

**पंडित मोहन लाल दत्त** : (अंब) : उपाध्यक्षा महोदया, मुझे इस बात की खुशी है कि आज हुकमरान पार्टी को इस बात का दिल से अहसास हो गया है कि इस देश में समाजवाद के बगैर और कोई निज़ाम कायम रखना असम्भव हो गया है। मगर यह बात मैं निवेदन करना चाहता हूं कि यह बात महज़ प्रस्तावों से या लैक्चरों से पूरी होने वाली नहीं है। समाजवाद को लाने के लिये हमें ठोस कदम उठाने होंगे। भुवनेश्वर के कांग्रेस के इजलास के बाद लोगों को यह यकीन आ गया कि अब जो बजट इजलास आयेगा इस में बड़े बड़े प्रोग्राम समाजवाद के हमारे सामने आयेंगे। मगर मुझे यहां आकर बड़ी मायूसी हुई यह देख कर कि जो बजट इस सरकार ने पेश किया और जो भी तजवीजें हमारे सामने रखी गईं वह सारी की सारी ऐसी थीं जिन में समाजवाद का एक अंश भी नहीं था। समाजवाद एक ऐसी तसवीर है जिस की इंटरप्रटेशन कुछ और ही है। इस के चंद एक बुनियादी असूलों पर मैं अपने विचार रखूंगा। सोशलिज़म एक मगरबी तहज़ीब का लफज़ है, यह अंग्रेजी

[पंडित मोहन लाल दत्त]

तालीम का असर है जो हमारे मुल्क में अपनाया गया, वैसे यह मग़रबी ज़बान है। हम चाहते हैं कि बग़ैर किसी ज़ात-पात के भेद-भाव की बिना पर हमारी पैदावार जो है, हमारी दौलत जो है वह सारी की सारी छोटे बड़े सब में यक्सां तक्सीम हो जानी चाहिये। अगर हम ऐसा करना चाहते हैं तो इस के लिये हमें इन तीन बुनियादी सिद्धांतों को सामने रखना होगा। यह बुनियादी सिद्धांत हैं लिबर्टी, फ्रैटर्निट और इक्वैलिटी। यह इंकलाबी नज़रिया है, एक नैतिक विचार हैं जो हमारे समाजवाद के नक्शे के लिये निहायत ही जरूरी है। अगर हम इन बुनियादों को किसी ढंग से पक्का करने में कामयाब हो जाते हैं तो यकीनी बात है कि जो समाजवाद का ढांचा हम बनाने जा रहे हैं इस में भी जरूर कामयाब होंगे।

आज इस समाजवाद के लिये हम ने इनसान में उन चीज़ों का विकास करना है जिस से इखलाक ऊंचा हो। मगर मैं इस सरकार से यह बात पूछना चाहता हूं कि आया हम इखलाक बढ़ाने वाली चीज़ों के विकास की तरफ जा रहे हैं या और किसी चीज़ की तरफ। क्या यह सरकार इस बात की जुर्रत नहीं कर सकती कि यह कहे कि हम प्रोहिबशन पर पाबन्द रहेंगे और शराब पीना बन्द कर देंगे। आज सरकार धड़ा धड़ शराब सस्ती करके फरोखत करने में दिलचस्पी दिखा रही है और दिन ब दिन इस बात को ज्यादा से ज्यादा बढ़ावा दिया जा रहा है। इस में छोटे बड़े का इमत्याज करते हुए लोगों में डिस्पैरिटी इनइक्वैलिटी और मैं क्या क्या कहूं द्वैत भावनाओं के इलावा जो भी बातें यह करते हैं वह इस तरह की बातें हैं जो नकद नहीं होती बल्कि उधार ही उधार की बातें होती हैं। मुझे तो इस के लिये एक शेअर याद आ गया है किसी शायर ने यह बात बड़ी खूब कही कि :—

यह इलम यह हिकमत यह तदबुर यह हकूमत
पीते हैं लहू देते हैं तालीम

यहां पर बातें तो मसावात की इक्वैलिटी की, और लिबर्टी की होती हैं मगर अमल में कोई भी एक बात नज़र नहीं आती। मंत्री साहिबान खुद ही देखें कि आज के समाजवाद में उन का कितना हाथ है। और की तो आप बात छोड़ें आया मासिज़ का ग़लबा पड़ता जा रहा है या इस पर सरमायेदार ही काबज़ होते चले जा रहे हैं। मैं क्या कहूं कि यह इतनी मल्टी पर्पज़ सोसायटी होती जा रही है कि जिस का कुछ कहा नहीं जा सकता अगर यही हालत रही तो हम इस सोसायटी से आखिर उम्मीद क्या रख सकते हैं। मैं तो हालात की बिना पर कहूंगा कि एक इनकलाब आने को तैयार है और अगर मौजूदा नज़ाम में कोई रपिड चेंज नहीं आती तो समझ लो कि एक खूनी इनकलाब आगे को बढ़ता चला आ रहा है। यह एक ऐसी सम्भावना है जिस से यह हकूमत किसी हालत में बच नहीं सकती। इस लिये मैं मंत्री साहिबान की सेवा में अर्ज़ करूंगा कि आप इस कौम के ना खुदा हैं और जिस उद्देश्य के लिये हमारे नेता महातमा गांधी जी आगे बढ़े थे, आज जिन की कदे आदम तसवीर यहां पर भी लटकाये हुए हैं आप इन की शिक्षाओं की तरफ ध्यान दे कि

वह क्या कहते हैं। वह कहते हैं कि मैं किसी इज़्म में जाना नहीं चाहता । बुनियादी चीज़ें जो जो समाजवाद की जो शुरू होंगी वह ऐसे होंगी कि सोशलिज़्म जो आयेगा:—

'Socialism begins with the first convert.'

मैं मुअज़िज़ मंत्री साहिबान से कहूंगा कि वह महात्मा गांधी का नाम लेकर यहां पर राज्य करते हैं और कहते हैं कि socialism begins with the first convert. हम तो खुद कहते हैं कि जो समाजवाद आप लाना चाहते हैं वह ज़रूर लायें। मगर हो क्या रहा है कि आप तो चंडीगढ़ की स्वर्ग भूमि में पड़े हुए हैं। अगर कुछ देखना हो तो देहातों में जाकर देखें लोगों की हालत क्या है। लोगों के मकानों पर छतों की जगह छप्पर तक डले हुए हैं। अगर वह पंचायतों से जगह लेते हैं मकानों के लिये तो उन के पास इस के लिये पैसा नहीं है। एक वह हैं जो यहां पानी की तरह पैसा बहाते हैं और ऐश करते हैं। मगर बेचारे ग़रीबों को अपना मयारे जिंदगी ऊंचा करने के लिये पैसा तक नहीं है। मुझे इस समय एक शेयर याद आया है वह यह है कि :—

हम को तो मयस्सर नहीं मिट्टी का दिया भी
घर पीर का बिजली के चरागों से है रोशन ।

अगर आप लोगों की सही तसवीर लेना चाहते हैं तो मैं कहूंगा कि आप कारों में चलने की बजाये पद यात्रा करके पहले लोगों से सम्पर्क प्राप्त करें तभी आप को सही हालात का पता लग सकता है। जब एक बार कुछ सोशलिस्ट्स महात्मा गांधी के पास आए तो उन्होंने कहा कि आप सोशलिज़्म की बात क्यों नहीं करते तो महात्मा जी ने जवाब दिया कि मैं यही तो कहता हूं और करता हूं कि अपने हाथ से किया जाए। और मैं तो वह जीवन व्यतीत कर रहा हूं जो आप चाहते हैं। उन्होंने कहा था—

"Now tell me how many of you have servants in your homes ? They said a servant in each home. And you call yourselves socialists while you make others slave for you, I cannot understand.............."

लेकिन अगर आप गांधी जी की बात मानते हैं तो क्या इस बात की जुर्रत कर सकते हैं कि अपने जीवन को वैसा ढालें और कोई ऐसा कांक्रीट लैजिस्लेशन लाएं जो भूमि के सम्बन्ध में हो जिनके बारे में गांधी जी बहुत सोचा करते थे।

अब मैं एक फारैनर जिसने यहां आकर इंडिया में लैंड प्राब्लम को स्टडी किया है उसने जो कुछ लिखा है उस में से आपके सामने कोट करता हूं।

> "If you will pardon an obvious simplification, one may say that the same sort of thing has been happening in one form or another all over India: in essence the bigger people have held on to a lot of land, and they are getting others to cultivate it for them. In many States, in fact, tenancy continues to be in open, blatant and flagrant (Punjab, Andhra, Madras, Mysore, etc.) terms of their announced aims, the land reforms of India since 1947 have, by and large, failed........."

यह एक अमेरिकन की राय है और अगर आप इंट्रैस्टिड हों तो ऐच. डी. मालवीय की "लैंड रिफार्म आफ इंडिया" देखें। अब मैं कुछ आंकड़े ज़मीन के सम्बन्ध में बताना चाहता हूं। यह 10वीं सर्वे रिपोर्ट है जिसमें लिखा है कि यहां के 1/8 परिवारों के पास 10 एकड़

[पंडित मोहन लाल दत्त]

से ज्यादा ज़मीन नहीं है। कुछ मिला कर इनके पास दो बटे तीन हिस्सा ज़मीन है। और कुछ ऐसे परिवार हैं देहात के कि जिनके पास या तो ज़मीन है ही नहीं या है तो एक एकड़ से कम है। एक ओर तो यह हालत है और दूसरी यह कि चन्द परिवार हज़ारों एकड़ ज़मीनों के मालिक हैं और कांग्रेस का राज है। यह दम भरते हैं कि हम ग़रीबों को तरक्की देने के लिये बहुत कुछ कर रहे हैं लेकिन ग़रीबों की तो तरक्की होती नहीं इन बड़े बड़ों की तरक्की दिन ब दिन होती चली जाती है, और बिगड़ता कुछ नहीं। और छोटे छोटे ज़मीन वालों के लिए इन्होंने ऐसे कानून बना दिए कि वे लड़ लड़ कर मरे जा रहे हैं। मुझे सन्देह है कि इस पार्लियामेंट्री डैमोक्रेसी में जहां पर वोटें लेकर सत्तारूढ़ रहना ही उद्देश्य है, समाजवाद जैसी अच्छी चीज़ हो नहीं सकती। वैसे दुनिया का इतिहास बतलाता है कि डैमोक्रेसी के द्वारा कोई समाजवाद नहीं आया। अब मैं एक विचार तामस पैन का रखना चाहता हूं—

> "It is a market place where every man has his price and where corruption is a common traffic at the expense of deluded people............."

यह पढ़ कर और पंजाब का नक्शा देख कर मुझे बड़ा अफसोस होता है। और यह विश्वास होता है कि यह तुम्हारी डैमोक्रेसी अधिक देर चलने वाली नहीं है। वह महापुरुष जिनकी तस्वीर आपने यहां लटकाई हुई है उन का कहना था कि पोलीटीकल और इकनामिक पावर की डिसैंट्रेलाइज़ेशन करो और सत्ता का विकेन्द्रीयकरण करो। लेकिन आप उनके कहने पर तो चलने की बात करते नहीं, और न ही कोई काम अमली तौर पर आप करते हैं जैसा कि पंचायती राज्य से जाहिर है। अगर ग़ौर किया जाए तो उसमें बड़े भारी नुकायस हैं। वह लोग सैंट्रलाइज्ड हकूमत जो चंडीगढ़ में बैठी है, उसके एजेंट जैसे बन के रह गए हैं।

यहां एक बात और बड़े ज़ोर से कही जाती है कि हम लोगों का मियारे ज़िन्दगी ऊंचा करेंगे। मैं पूछता हूं कि इस के लिये पैसा कहां से लाओगे? आपने यहां पर फिज़ूल के खर्च खड़े किये हुए हैं। जैसे लैजिस्लेटिव काउंसिल है, हिन्दी और पंजाबी रीजनल कमेटीज़ हैं, और भी बेशुमार कमेटियां आपने बनाई हुई हैं। बड़ा बेशुमार रुपया ग़रीब लोगों का इन्हीं के मेन्टेन करने में खर्च हो जाता है। और फिर यह सरकार है ही इतनी दिवालिया कि इस से कैसे उम्मीद की जा सकती है कि यह मियारे ज़िन्दगी ऊंचा करेगी। यह कहते हैं कि हम 11 करोड़ रुपया बारो करेंगे। ठीक है कि यह बारो कर लेंगे लेकिन इसका बोझ तो ग़रीबों के ऊपर ही पड़ेगा। यह जो पैसे की समस्या है, इसका यह इलाज नहीं कि ज़रूरत पड़े तो बारो कर लिया जाए बल्कि एक इलाज जो इफैक्टिव और फायदेमन्द इलाज है वह यह है कि अपने खर्च घटाओ। और कुछ तपस्या करो। और जो कारखानेदारों के साथ याराना है और जो उनके साथ अनहोली एलाइंसिज़ हैं उन को तोड़ो। यह सरकार मिल मालिकों से पैसे लेती है, उस के एवज़ में उन को रियायतें देती है। मैं एक मिसाल देना चाहता हूं कि मेरे इलाके में बग्गड़ घास होती है। वह जिस एरिया में होती है उस को जमनानगर के एक बड़े कैपिटलिस्ट थापर को दिया हुआ है और

किस लिए ? सिर्फ दोस्ती पालने के लिये । आप के बयानों की वजह से लाखों रुपए का नुकसान हो रहा है। इस सदन में बहुत सी बातें आती रही हैं कि किस तरह बड़े बड़े मिल मालकों को नाजायज रियायतें दे कर गरीबों के खजाने को लुटाया जा रहा है। आप जरा अपने दिल को टटोलें कि आया हम समाजवाद की राह पर जा रहे हैं। इस तरीके से समाजवाद कैसे आएगा । इस लिए आप सब उन बुरी बातों को छोड़ो बस मैं इतना कह कर आप का शुक्रिया अदा करता हूं ।

11 A.M.

**ਸਰਦਾਰ ਜਗੀਰ ਸਿੰਘ ਦਰਦ** (ਖੰਨਾ ਐਸ. ਸੀ.): ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਜਿਹੜਾ ਯਸ਼ ਪਾਲ ਹੋਰਾਂ ਨੇ ਸੋਸ਼ਲਿਜ਼ਮ ਦੇ ਬਾਰੇ ਰੈਜ਼ੋਲਿਊਸ਼ਨ ਰਖਿਆ ਹੈ ਮੈਂ ਇਸ ਦੀ ਤਾਈਦ ਕਰਦਾ ਹਾਂ । ਜਦੋਂ ਦੀ ਇਨਸਾਨੀਅਤ ਵਜੂਦ ਦੇ ਵਿਚ ਆਈ ਇਸ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਦੋ ਤਿੰਨ ਸਵਾਲ ਸਨ। ਇਕ ਤਾਂ ਇਹ ਸੀ ਕਿ ਧਰਤੀ ਅਤੇ ਇਸ ਦੀ ਪੈਦਾਵਾਰ ਤੇ ਸਭ ਇਨਸਾਨਾਂ ਦਾ ਇਕੋ ਜਿਹਾ ਹਕ ਹੈ ਜਾਂ ਨਹੀਂ । ਦੂਸਰਾ ਸਵਾਲ ਇਹ ਸੀ ਕਿ ਇਨਸਾਨ ਔਰ ਇਨਸਾਨ ਬਰਾਬਰ ਹਨ ਕਿ ਨਹੀਂ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੋਹਾਂ ਸਵਾਲਾਂ ਤੇ ਇਨਸਾਨੀਅਤ ਦੋ ਧੜਿਆਂ ਦੇ ਵਿਚ ਵੰਡੀ ਗਈ ਔਰ ਇਕ ਧੜੇ ਨੇ ਇਹ ਗੱਲਾਂ ਮੰਨਣ ਤੋਂ ਇਨਕਾਰ ਕਰ ਦਿੱਤਾ ਕਿ ਪੈਦਾਵਾਰ ਤੇ ਸਭ ਦਾ ਇਕੋ ਜਿਹਾ ਹਕ ਹੈ। ਨਤੀਜਾ ਇਹ ਹੋਇਆ ਕਿ ਆਪਸ ਵਿਚ ਲੜਾਈ ਹੁੰਦੀ ਰਹੀ ਤੇ ਇਹ ਸਵਾਲ ਹਲ ਨਾ ਹੋ ਸਕਿਆ ਤੇ ਗਰੀਬ ਮਾਰ ਖਾਂਦਾ ਰਿਹਾ। ਸਾਡੇ ਦੇਸ਼ ਦੇ ਆਗੂ ਬੁਰੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਫੇਲ੍ਹ ਹੋ ਗਏ। ਫੇਰ ਮੁਗਲਾਂ ਦਾ ਦੌਰ ਆਇਆ ਤਾਂ ਉਹ ਰੋਜ਼ਾ ਤਾਜ ਮਹਿਲ ਵਰਗੀਆਂ ਇਮਾਰਤਾਂ ਬਣਾਉਂਦੇ ਰਹੇ ਔਰ ਗ਼ਰੀਬ ਇਹ ਕਹਿ ਕੇ ਗੁਜ਼ਰ ਗਏ ਕਿ "ਕਿਸੀ ਸ਼ਹਿਨਸ਼ਾਹ ਨੇ ਲੇ ਕੇ ਦੌਲਤ ਦਾ ਸਹਾਰਾ ਹਮ ਗਰੀਬੋਂ ਕੀ ਮੁਹੱਬਤ ਕਾ ਉੜਾਇਆ ਹੈ ਮਜ਼ਾਕ"। ਤਕੜੇ ਆਦਮੀ ਜਿਹੜੇ ਸਨ ਉਹ ਆਪਣੇ ਹਥ ਵਿਚ ਤਾਕਤ ਰਖਦੇ ਰਹੇ ਔਰ ਗਰੀਬ ਵਿਚਾਰੇ ਦਾ ਬੁਰਾ ਹਾਲ ਹੁੰਦਾ ਰਿਹਾ। ਉਸ ਤੋਂ ਬਾਅਦ, ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਜਦੋਂ ਅੰਗਰੇਜ਼ ਦਾ ਰਾਜ ਆਇਆ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਵੀ ਰਾਜਿਆਂ ਅਤੇ ਮਹ ਰਾਜਿਆਂ ਦੇ ਹੱਥਾਂ ਵਿਚ ਹੀ ਤਾਕਤ ਦਿੱਤੀ ਔਰ ਉਹ ਵੀ ਮੁਗਲਾਂ ਵਾਲੀਆਂ ਲੀਹਾਂ ਤੇ ਹੀ ਚੱਲੇ। ਨਿਜ਼ਾਮ ਹੈਦਰਾਬਾਦ ਜੈਸੇ ਅਰਬਾਂ ਰੁਪਿਆਂ ਦੇ ਵਿਚ ਖੇਡਣ ਵਾਲੇ ਉਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਗਰੀਬਾਂ ਦਾ ਗਲ੍ਹ ਘੁਟਦੇ ਰਹੇ। ਉਦੋਂ ਵੀ ਇਹ ਹਾਲਤ ਸੀ ਕਿ ਇਕ ਪਾਸੇ ਤਾਂ ਅਮੀਰ ਲੋਕ ਚੂਰਨ ਖਾ ਖਾ ਕੇ ਭੁਖ ਨੂੰ ਵਧਾਉਂਦੇ ਸਨ ਔਰ ਗਰੀਬ ਵਿਚਾਰੇ ਗਮ ਖਾਕੇ ਭੁਖ ਦੇ ਨਾਲ ਲੜ ਕੇ ਮਰਦੇ ਸਨ। ਅਜ ਕਾਂਗਰਸ ਦੇ ਰਾਜ ਵਿਚ ਹਰਗਿਜ਼ ਇਹ ਗਲ ਬਰਦਾਸ਼ਤ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ ਜਾ ਸਕਦੀ ਕਿ ਜਿਹੜਾ ਆਦਮੀ ਸਾਰਾ ਦਿਨ ਹਥ ਨਾ ਹਿਲਾਏ ਉਹ ਲਖਾਂ ਰੁਪਿਆਂ ਦੇ ਵਿਚ ਖੇਡਦਾ ਰਹੇ ਔਰ ਜਿਹੜਾ ਸਵੇਰ ਤੋਂ ਸ਼ਾਮ ਤਕ ਜਾਨ ਮਾਰਕੇ ਕੰਮ ਕਰੇ ਉਸ ਨੂੰ ਰੋਟੀ ਤਕ ਵੀ ਨਸੀਬ ਨਾ ਹੋਵੇ। ਜਿਹੜੇ ਜਿਹੜੇ ਦੇਸ਼ ਵਿਚ ਸੋਸ਼ਲਿਜ਼ਮ ਆਇਆ ਉਥੇ ਇਹ ਦੇਖਣ ਵਿਚ ਆਇਆ ਹੈ ਕਿ ਸਾਰੇ ਚਰਚ ਇਕਠੇ ਹੋ ਕੇ ਉਸ ਦੀ ਮੁਖਾਲਫਿਤ ਕਰਦੇ ਰਹ ਹਨ। ਅਜ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਦੇ ਵਿਚ ਵੀ ਜਦੋਂ ਕਿ ਇਸ ਪਾਸੇ ਵਲ ਜਾਣ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ ਤਾਂ ਜਨ ਸੰਗ, ਅਕਾਲੀ ਪਾਰਟੀ ਅਤੇ ਸਵਤੰਤਰ ਪਾਰਟੀ ਤਿੰਨੇ ਇਕੱਠੇ ਹੋ ਕੇ ਇਸ ਦੇ ਵਿਚ ਰੁਕਾਵਟਾਂ ਪਾਉਣ ਦਾ ਜਤਨ ਕਰਦੇ ਹਨ। ਇਹ ਤਿੰਨੇ ਪਾਰਟੀਆਂ ਜਿਹੜੀਆਂ ਹਨ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਰੂਪ ਤਾਂ ਅਲਗ ਅਲਗ ਹਨ ਮਗਰ ਅੰਦਰੋਂ ਇਹ ਇਕੋ ਹੀ ਚੀਜ਼ ਹਨ। (ਸ਼ੋਰ)। ਮੇਰਾ ਕਹਿਣ ਦਾ ਭਾਵ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਦੇ ਵਿਚ ਵੀ ਸੋਸ਼ਲਿਜ਼ਮ ਅਤੇ ਦੂਸਰੀਆਂ ਤਾਕਤਾਂ ਦੀ ਆਪਸ ਦੇ ਵਿਚ ਲੜਾਈ ਹੈ। ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਅਗਰ ਸੋਸ਼ਲਿਜ਼ਮ ਲਿਆਉਣਾ ਹੈ ਤਾਂ ਇਕ ਹਾਈ ਪਾਵਰ ਲਾ ਕਮਿਸ਼ਨ ਮੁਕੱਰਰ

[ਸਰਦਾਰ ਜਗੀਰ ਸਿੰਘ ਦਰਦ]

ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਜਿਹੜਾ ਇਸ ਚੀਜ਼ ਦੀ ਸਟਡੀ ਕਰੇ ਕਿ ਕਿਹੜੀਆਂ ਕਿਹੜੀਆਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਸੋਸ਼ਲਿਜ਼ਮ ਦੇ ਵਿਚ ਰੁਕਾਵਟਾਂ ਪਾਉਂਦੀਆਂ ਹਨ ਔਰ ਜਿਹੜੀ ਇਹ ਕਮੇਟੀ ਰਿਕਮੈਂਡੇਸ਼ਨਾਂ ਕਰੇ ਉਹ ਮੰਨ ਲੈਣੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ ਹਨ। ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਸਾਡੀ ਐਡਮਨਿਸਟਰੇਸ਼ਨ ਬੜੀ ਹੈਵੀ ਹੋ ਗਈ ਹੈ ਇਸ ਕਰਕੇ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਰੇ ਉਸੇ ਪਾਸੇ ਵਲ ਹੀ ਲਗੇ ਰਹਿੰਦੇ ਹਨ। ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਵਜ਼ੀਰਾਂ ਨੂੰ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਸਮਾਂ ਕਢ ਕੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਗੱਲਾਂ ਵਲ ਬਹੁਤਾ ਧਿਆਨ ਦੇਣ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਨਾਲ ਸੋਸ਼ਲਿਜ਼ਮ ਜਲਦੀ ਆ ਸਕੇ। ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਅਸੀਂ ਇਹ ਦੇਖਿਆ ਹੈ ਕਿ ਥੋੜੀ ਜਿਹੀ ਟਰਾਂਸਪੋਰਟ ਨੂੰ ਨੈਸ਼ਨੇਲਾਈਜ਼ ਕੀਤਾ ਸੀ ਤਾਂ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਦੋ ਕਰੋੜ ਰੁਪਏ ਦੀ ਬਚਤ ਹੋਈ ਹੈ, ਇਸ ਕਰਕੇ ਜੇਕਰ ਸਾਰੀ ਟਰਾਂਸਪੋਰਟ ਨੂੰ ਨੈਸ਼ਨੇਲਾਈਜ਼ ਕਰ ਲਿਆ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਕਈ ਕਰੋੜ ਰੁਪਏ ਦੀ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਆਮਦਨ ਹੋਰ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ ਔਰ ਗਰੀਬਾਂ ਤੋਂ ਟੈਕਸਾਂ ਦਾ ਬੋਝ ਘਟਾਇਆ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ। ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਸ਼ਰਾਬ ਦੀਆਂ ਦੁਕਾਨਾਂ ਨੂੰ ਅਤੇ ਬੈਂਕਾਂ ਨੂੰ ਕੌਮੀ ਕਰ ਲਿਆ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਵੀ ਅਰਬਾਂ ਰੁਪਏ ਦਾ ਆਮਦਨ ਵਿਚ ਵਾਧਾ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ। ਅਗਰ ਇਹ ਕਦਮ ਚੁਕੇ ਜਾਣ ਤਾਂ ਅਸੀਂ ਸੋਸ਼ਲਿਜ਼ਮ ਵਲ ਬਹੁਤ ਜਲਦੀ ਆ ਸਕਦੇ ਹਾਂ। ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਜਿਤਨੀਆਂ ਸਰਪਲਸ ਜ਼ਮੀਨਾਂ ਹਨ ਉਹ ਸਾਰੀਆਂ ਜਲਦੀ ਤੋਂ ਜਲਦੀ ਗਰੀਬਾਂ ਨੂੰ ਦੇ ਦੇਵੇ, ਉਸ ਦੇ ਨਾਲ ਸਾਡੇ ਸੂਬੇ ਦੀ ਪੈਦਾਵਾਰ ਵਧੇਗੀ ਔਰ ਅਸੀਂ ਸੋਸ਼ਲਿਜ਼ਮ ਲਿਆਉਣ ਵਿਚ ਕਾਮਯਾਬ ਹੋਵਾਂਗੇ। ਇਸ ਵੇਲੇ ਜਿਹੜੀ ਸਭ ਤੋਂ ਵਡੀ ਚੀਜ਼ ਸੋਸ਼ਲਿਜ਼ਮ ਵਿਚ ਰੁਕਾਵਟ ਪਾਉਣ ਵਾਲੀ ਹੈ ਉਹ ਸਾਡਾ ਐਜੂਕੇਸ਼ਨ ਦਾ ਡੀਫੈਕਟਿਵ ਸਿਸਟਮ ਹੈ। ਅਸੀਂ ਦੇਖਿਆ ਹੈ ਕਿ ਜਿਹੜੇ ਪਬਲਿਕ ਸਕੂਲਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਪੜ੍ਹਨ ਵਾਲੇ ਬੱਚੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਨਾਲ ਪਿੰਡਾਂ ਦੇ ਸਕੂਲਾਂ ਵਿਚ ਪੜ੍ਹੇ ਹੋਏ ਬੱਚੇ ਟਾਕਰਾ ਨਹੀਂ ਖਾ ਸਕਦੇ। ਜਦੋਂ ਨੌਕਰੀਆਂ ਵਾਸਤੇ ਪਬਲਿਕ ਸਰਵਿਸ ਕਮਿਸ਼ਨ ਦੇ ਇਮਤਿਹਾਨ ਹੁੰਦੇ ਹਨ ਤਾਂ ਪਬਲਿਕ ਸਕੂਲਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਪੜ੍ਹੇ ਬੱਚੇ ਸਾਰੀਆਂ ਨੌਕਰੀਆਂ ਤੇ ਕਬਜ਼ਾ ਕਰ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਉਹ ਇਹੋ ਜਿਹੇ ਵਾਤਾਵਰਨ ਵਿਚ ਪਲੇ ਹੋਏ ਹੁੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਪਿੰਡਾਂ ਦਾ ਭਲਾ ਨਹੀਂ ਸੋਚ ਸਕਦੇ। ਇਹ ਇਕ ਮੰਨੀ ਹੋਈ ਗੱਲ ਹੈ ਕਿ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਲੋਕਾਂ ਦਾ ਸਰਵਿਸਿਜ਼ ਤੇ ਕਬਜ਼ਾ ਹੋਵੇਗਾ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਹੱਥਾਂ ਵਿਚ ਹੀ ਇਕਨਾਮਿਕ ਪਾਵਰ ਚਲੀ ਜਾਵੇਗੀ। ਔਰ ਉਸ ਤੋਂ ਬਾਅਦ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਕੋਲ ਇਹ ਦੋ ਤਾਕਤਾਂ ਚਲੀਆਂ ਜਾਣਗੀਆਂ, ਪੁਲੀਟੀਕਲ ਤਾਕਤ ਵੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਹਥ ਵਿਚ ਚਲੀ ਜਾਵੇਗੀ। ਇਸ ਕਰਕੇ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਦੋਂ ਤਕ ਐਜੂਕੇਸ਼ਨ ਦੇ ਢੰਗ ਨੂੰ ਨਹੀਂ ਬਦਲਿਆ ਜਾਂਦਾ ਉਦੋਂ ਤਕ ਸੋਸ਼ਲਿਜ਼ਮ ਦਾ ਆਉਣਾ ਮੁਸ਼ਕਿਲ ਹੈ। ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਇਸ ਡਿਸਪੈਰੀਟੀ ਨੂੰ ਦੂਰ ਕਰਨ ਦਾ ਜਤਨ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਹੁਣ, ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਸੋਸ਼ਲਿਜ਼ਮ ਦਾ ਦੌਰ ਆ ਗਿਆ ਹੈ, ਸੋਸ਼ਲਿਜ਼ਮ ਦੇ ਰਸਤੇ ਦੇ ਵਿਚ ਰੁਕਾਵਟ ਪਾਉਣ ਵਾਲੀਆਂ ਜਿਹੜੀਆਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਦੂਰ ਕਰਨ ਦੇ ਵਾਸਤੇ ਕਾਨੂੰਨ ਬਣਾਇਆ ਜਾਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ, ਸੋਸ਼ਲਿਜ਼ਮ ਲਿਆਉਣ ਦਾ ਦੂਸਰਾ ਰਸਤਾ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਵਿਨੋਭਾ ਭਾਵੇ ਵਾਲਾ ਤਰੀਕਾ ਅਖਤਿਆਰ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ ਔਰ ਜਿਸ ਕਿਸੇ ਦੇ ਕੋਲ ਵਾਧੂ ਚੀਜ਼ ਹੈ ਉਹ ਆਪਣੇ ਗਵਾਂਢੀ ਨੂੰ ਦੇ ਦੇਵੇ ਜਿਸ ਦੇ ਕੋਲ ਉਹ ਚੀਜ਼ ਨਹੀਂ ਹੈ। ਔਰ ਜਿਹੜਾ ਤੀਸਰਾ ਰਸਤਾ ਹੈ ਉਹ ਹੈ ਇਨਕਲਾਬ ਦਾ। ਇਸ ਕਰਕੇ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਅਗਰ ਪੁਰਅਮਨ ਰੈਵੋਲਿਊਸ਼ਨ ਦੇ ਵਿਚ ਰੋੜਾ ਅਟਕਾਉਣ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕੀਤੀ ਗਈ ਤਾਂ ਮੈਂ ਇਸ ਗਲ ਤੋਂ ਜਾਣੂ ਕਰ ਦੇਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਏਥੇ ਵੀ ਦੂਸਰੀ ਕਿਸਮ ਦਾ ਇਨਕਲਾਬ ਆਵੇਗਾ। ਇਸ ਕਰਕੇ ਜਿਹੜੀਆਂ ਰੀਐਕਸ਼ਨਰੀ ਪਾਰਟੀਆਂ ਹਨ ਉਹਨਾਂ ਨੂੰ ਇਹ ਸੋਚ ਲੈਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਪੁਰਅਮਨ ਤਰੀਕੇ ਦੇ ਨਾਲ ਜਿਹੜਾ ਸੋਸ਼ਲਿਜ਼ਮ ਆ ਰਿਹਾ ਹੈ ਉਹ ਇਸ ਦੇ ਰਸਤੇ ਵਿਚ ਰੁਕਾਵਟਾਂ ਪਾਉਣ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਨਾ ਕਰਨ। ਬਸ, ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ

ਸਾਹਿਬਾ ਮੈਂ ਜ਼ਿਆਦਾ ਸਮਾਂ ਨਾ ਲੈਂਦਾ ਹੋਇਆ ਇਤਨਾ ਕਹਿ ਕੇ ਆਪਣਾ ਧਨਵਾਦ ਕਰਨਾ ਹਾਂ ਕਿ ਤੁਸੀ ਮੈਨੂੰ ਬੋਲਣ ਦਾ ਵਕਤ ਦਿੱਤਾ ਹੈ।

**चौधरी नेत राम** (हिसार सदर) : डिप्टी स्पीकर साहिबा, आज जो सदन में समाजवाद के प्रस्ताव पर बहस चल रही है उस पर बोलने के लिये आपने जो मुझे मौका दिया है उसके लिये मैं आप का शुक्रिया अदा करता हूं और इसी खुशी में मैं चाहूंगा कि स्त्री समाज की तरक्की हो, आप डिप्टी स्पीकर से स्पीकर बनें और इस हाउस का लीडर भी एक स्त्री हो.......

**उपाध्यक्षा** : आप स्पीकर और डिप्टी स्पीकर की बात न करें, समाजवाद पर ही अपने विचार रखें। (The hon. Member may please leave this topic of Speaker or Deputy Speaker. He may please confine his remarks to socialism.)

**चौदरी नेत राम** : तो, डिप्टी स्पीकर साहिबा, मुझे खुशी है कि आज इस सदन में समाजवाद पर बहस चल रही है कि इस प्रान्त में समाजवाद लाया जाए लेकिन मुझे बड़े दुख से यह कहना पड़ता है कि यह जो समाजवाद का नाम इनकी तरफ से लिया जा रहा है यह महिज़ ढोंग है और समाजवाद के नाम को बदनाम करने की साज़िश है । जिस तरह से कुआप्रेटिव सिस्टम को इस कांग्रेस सरकार ने बदनाम किया बोगस सुसाइटियां बना कर और उन को अपने मतलब के लिये, फायदा के लिये गल्त ढंग से इस्तेमाल करके फेल कर दिया जिस की बजह से आज जनता कुआप्रेटिव के नाम से दूर भागती है उसी तरह यह समाजवाद के नाम को जनता में बदनाम करके उनको समाजवाद से दूर भगाना चाहते हैं कि जिस से इन धनपतियों की लूटखसूट चलती रहे। हमारे देश के प्रधान मन्त्री ने बार 2 इस बात को इन कांग्रेसियों से कहा कि आप कुआप्रेटिव बेसिज़ से खेती चला दो, व्यापार चला दो और देश की तरक्की कर दो लेकिन इन्होंने जब देखा कि ऐसा करने से इनकी लूट खसूट बन्द हो जाएगी तो इन्होंने कुआप्रेटिव को बदनाम कर दिया । इस लिये मेरा यह शक ठीक है कि यह सरकार अब समाजवाद को बदनाम करने के लिये आगे बढ़ी है क्योंकि समाजवाद आने से अमीर गरीब का भेद भाव मिट जाता है इस लिये यह लोग जो धन कमाने की इच्छा रखते हैं जो हज़ार से लाख, लाख से करोड़ और अब करोड़ों से अरबपति बनते जा रहे हैं इनको शंका उत्पन्न हुआ कि अगर समाजवाद आ गया तो इनकी लूट खसूट खतम हो जाएगी । इस लिये इन लोगों ने अब यह साज़िश रची है कि समाजवाद को बदनाम करो ताकि लोग इस से नफरत करना शुरू कर दें और यह धन इकट्ठा करने में लगे रहें। भुवनेश्वर में इन कांग्रेसी धनपतियों ने समाजवाद का प्रस्ताव पास किया लेकिन मुझे यह नज़र आता है कि इन्होंने हवाई जहाज़ों में बैठ कर, स्प्रिंगदार गद्दों पर बैठ कर, नौजवान लड़कियों के डांस देख कर और काफी के प्यालों की चुसकियां लेते हुए इस समाजवाद के प्रस्ताव पर दस्तखत कर दिये हैं कि दस्तखत कर देने से समाजवाद आ जाएगा और उसी की रौशनी में इन सरकारी बंच्चों के एक मैम्बर साहिब यह प्रस्ताव

[चौधरी नेत राम]

ले आए कि हम इस तरह समाजवाद ला रहे हैं। मुझे समझ नहीं आती कि इनका समाजवाद कौनसी नसल का आ रहा है जब कि यहां पर एक तरफ तो हज़ारों रुपये लेने वाले हैं और दूसरी तरफ ऐसे भारी तादाद में लोग हैं जिन को पेट भर भोजन के लिये भी तनखाह नहीं मिलती। क्या इसी तरह का इनका समाजवाद आ रहा है ? एक गरीब चौकीदार को 20 रुपये महीना देते हैं जो उसे 10 आने रोज़ पड़ते हैं और उस के घर पर पांच खाने वाले हों तो दो आना फी कस औसत आमदनी उन की बैठती है। इसी तरह गरीब किसानों को देखें। किसान सारा साल तक फसल के लिये सर्दी, गरमी, बरसात में काम करता और, सांपों के सिरों पर चलता हुआ फसल को पानी देता है उस के बाद कभी गड़े पड़ते हैं कभी यह नहर बन्द कर देते हैं, कभी कोरा पड़ता है और ठंडी हवाएं चल कर उस की फसल मारी जाती है लेकिन यह सरकार उस की सहायता करने की बजाए उस पर भारी टैक्सों का बोझ डालती है और उसे मंहगाई की तरफ धकेल कर मजबूर करती है कि वह कमज़ोर हो जाए ताकि उसे इस कांग्रेस सरकार के जुलमों की तरफ ध्यान देने का वक्त ही न मिले और रोटी का मुहताज हो कर इनको ही वोट देता रहे। जैसे अब इन्होंने पट्टी में धांदली मचाई है और वहां पर....

**उपाध्यक्षा** : पट्टी की बात न करो ; सोशलिज़म की बात करो। (Please do not refer to Patti but say something about socialism.)

**चौधरी नेत राम** : आदरणीय डिप्टी स्पीकर साहिबा, आप को याद होगा कि कल मुख्य मन्त्री साहिब ने धमकियां भी दी थीं जैसे कि कंस धमकियां दिया करता था कि जो मेरे रास्ते में आएगा उसे कुचल दूंगा लेकिन आखिर जीत श्री कृष्ण की हुई थी और कंस को मार दिया गया। इसी तरह हृण्यकश्यप धमकियां देता था लेकिन फिर भी प्रहलाद की ही जीत हुई थी और होलिका आग में जल कर भस्म हो गई थी। हमें वह क्या धमकियां देते हैं उनका हाल भी ऐसा ही होगा। तो मैं आप के द्वारा अर्ज करता हूं कि अगर इन्होंने समाजवाद लाना है तो तीन बातों की तरफ ध्यान दें यानी आर्थिक, राजनीतिक और समाजवाद। अब आप देखें कि समाज आज इतना भ्रष्ट हो चुका है कि जिस के पास पैसे हों वह अगर मन्दिर में जाएगा तो पुजारी खड़ा हो कर उस से बात करेगा लेकिन अगर गरीब और सच्चा आदमी जाएगा तो उसे कोई नहीं पूछता कि कहां से आया है और कहां जाएगा। इसी तरह गांव में पंचायतों में होता है। अगर एक अमीर आदमी पंचायत में शराब पी कर बकवास भी करता है तो भी कहते हैं कि बड़ा आदमी है इस की बात सुनो लेकिन अगर एक सच्चा और गरीब आदमी पंचायत में बात करता है तो कहते हैं जाने दो, बकता है। इस तरह से हमारा आज समाज भ्रष्ट हो चुका है। इसी तरह से राजनीति भ्रष्ट हो गई है और यहां तक भ्रष्ट हो गई है कि वह भी वक्त था जब पैप्सू में राड़ेवाला साहिब की मिनिस्टरी में दो कांग्रसी टूट कर चले गए थे तो प्रधान मन्त्री साहिब ने कहा था कि यह पुलिटीकल कुरपशन हुई है और इस तरह देश को पीछे लाया जा रहा है लेकिन कल यहां सदन में मुख्य मन्त्री जी ने बड़े फख्र के साथ कहा कि मैं काफी मेम्बर उधर से

इधर ले आया हूं और अगर चाहूंगा तो औरों को भी ले आऊंगा । इस से मतलब साफ है कि मुख्य मन्त्री कुरप्ट है और प्रधान मन्त्री के ऐसा करने के बावजूद भी कुरप्शन फैलाता है और पुलीटीकल कुरपशन फैला रहा है ।

**उपाध्यक्षा :** मैं ने आपको ज्यादा वक्त देने का इरादा किया था कि आप आज सोशलिज़म के बारे में अपनी पार्टी के विचार रखेंगे लेकिन आप इधर उधर जा रहे हैं ? यह ठीक नहीं है। (I had decided to give the hon. Member more time as I thought that he would explain the point of view of his party about Socialism. But he is going wide of the mark. This is not proper.)

**चौधरी नेत राम :** मैं अपनी पार्टी की पालेसी ही बताऊंगा । मैं तो अर्ज यह कर रहा था कि आज हमारा समाज और राजनीति इतने भ्रष्ट हो गए हैं कि जिसका ठिकाना नहीं । आज राज-काज के अन्दर अंग्रेज़ी पढ़े हुए चन्द लोग कुर्सियों पर विराजमान हैं और हिन्दी गुरमुखी और साधारण जनता की जो बोली है उसके जानने वालों को इस राज-काज से बाहर रखा हुआ है ? यह चन्द लोग जो अंग्रेज़ी भाषा जानते हैं वही आम जनता पर अंग्रेज़ी भाषा में गिटमिट करके राज कर रहे हैं और उनको राजनीति से बाहर रखा हुआ है । किसी ज़माने में जब यहां पर हिन्दू आर्यों का राज था तो वह संस्कृत भाषा में राज-काज चलाया करते थे जिसको साधारण जनता जानती नहीं थी और इस तरह जनता को कानून कायदे और राज-काज से बाहर रखा जाता था इसी तरह जब मुगलों का राज आया तो उन्हों ने भी साधारण जनता की भाषा को छोड़ कर उर्दू और फारसी में हकूमत का काम काज चलाया और जनता को इस से बाहर रखा । फिर जब अंग्रेज़ देश में आए तो उन्हों ने भी जनता की भाषा को छोड़ कर सारा काम काज अंग्रेज़ी भाषा में चलाना शुरु कर दिया और इस भाषा को जो चन्द आदमी अपना सके वही चन्द खानदान अब भी जनता को उनकी भाषा में काम न करके राज काज से बाहर रख रहे हैं और खुद ही यह राज कर रहे हैं और लूट खसूट कर रहे हैं । यह वही खानदान हैं जो ज़ालमों के साथ मिल कर जनता पर जुलम करते रहे हैं और आज भी जनता की भाषा में काम न करके अपने हाथ में ही सब कुछ रखना चाहते हैं और जनता को राजनीति से बाहर रखे हुए हैं । जो लोग यहां के रहने वाले हैं और गाड़ी लुहार, सांसी, बावरिए, खानाबदोश जो इस देश के पुराने बाशिंदे हैं वह आज जंगलों की खाक छान रहे हैं । अगर उन लोगों को इस सरकार ने राजनीति में शामिल न किया, राज काज में शामिल न किया तो फिर इनका इस तरह समाजवाद की बातें करना धोखा नहीं तो और क्या है । अगर सरकार चाहे तो उन खाना बदोशों को आबाद किया जा सकता है, उनके रहने का और उनको काम देने का इन्तज़ाम किया जा सकता है लेकिन सरकार ऐसा चाहती नहीं, खाली समाजवाद को बदनाम कर रही है । एक तरफ दस दस कोठियों के मालिक हैं और दूसरी तरफ खानाबदोश जंगलों की खाक छान रहे हैं ।

डिप्टी स्पीकर साहिबा, महाराना प्रताप ने बहुत ही कुर्बानियां कीं । उन्हों ने जंगलों में रहकर बहुत मुश्किलात सहीं लेकिन इस के विपरीत लूट- खसूट करने वाला राजा मान सिंह ने अकबर के जूते साफ करके उसके राज में अच्छी जगह प्राप्त की। उसने सोने के बर्तनों

[चौधरी नेत राम]

में खाना खाया, महलों में ऐशोइशरत करता रहा। मैं अर्ज करना चाहता हूं कि जिनको खानदानी कहते हैं वह वही लोग हैं जिन्हों ने देश के साथ गद्दारी की। जिन्हों ने देश की सेवा करने के लिये अपना सर्वस्व दे दिया है वह खानाबदोश हैं। मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि हम अभी तक महाराना प्रताप का नाम बड़े फख्र से लेते हैं क्योंकि उन्होंने देश के लिये कुर्बानियां की थीं। इसके साथ मैं भक्त कबीर की मिसाल इस सदन में पेश करना चाहता हूं। जब भक्त कबीर का लड़का कमाल धन और माया का जहाज भर कर लाया और उस ने अपने पिता कबीर के आगे धन रखा तो उसे महात्मा कबीर ने बहुत फटकारा कि तू मेरा पुत्र नहीं है जो तुम ने दूसरों का माल लूटा है। उसके बाद कमाल ने वह रुपया वापिस कर दिया और बाद में एक बड़ा सन्त प्रसिद्ध हुआ। उस ने लालच को त्याग कर उच्च पद ग्रहण किया इसके साथ मैं गुरु नानक जी की मिसाल इस सदन में पेश करना चाहता हूं। वह एक बार किसी गांव में गए। वहां पर एक अमीर आदमी ने उन को भोजन दिया लेकिन उन्हों ने वह भोजन खाना पसन्द नहीं किया और न ही खाया। इसके बाद एक गरीब आदमी जो कि उन का श्रद्धालू था जिस ने अपने हाथों से कमा कर भोजन तैयार किया था, उस ने अपनी दस उंगलियों से कमा कर के भोजन तैयार किया था, उनको खाने के लिये दिया। उन्हों ने उस गरीब आदमी का खाना स्वीकार किया। किसी ने उन से पूछा कि आप ने अमीर आदमी का खाना अस्वीकार कर दिया। इस का क्या कारण है। इस पर गुरु नानक जी ने कहा कि अमीर आदमी के खाने में गरीब लोगों का खून है। इस लिये मैं ने उस का खाना अस्वीकार कर दिया है। इस के विपरीत गरीब आदमी के खाने में दूध है इसलिये मैं ने स्वीकार किया। उसके बाद उन्हों ने एक्सपैरीमैंट करके दिखा दिया। जब उन्हों ने अमीर आदमी के खाने को निचोड़ा तो उसमें से खून के कतरे निकले और गरीब आदमी के खाने को निचोड़ा तो दूध के कतरे निकले। उन्हों ने कहा कि उस अमीर आदमी ने खून चूस कर और गरीबों की लूट खसूट कर खाना तैयार किया। इस लिये उसकी रोटी में खून है और गरीब आदमी ने अपनी मेहनत से कमा कर खाना तैयार किया है इस लिये उनकी रोटी में दूध है। इसी तरह से ऋषि दयानन्द जी की भी मिसाल हाउस के सामने रखना चाहता हूं। एक बार ऋषि दयानन्द जी एक अमीर आदमी के निमन्त्रण पर खाना खाने के लिये गए तो उन्हों ने भी वहां पर खाना अस्वीकार किया। मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि हमारे मुख्य मन्त्री या दूसरे कांग्रसी लूट खसूट कर रहे हैं और पूंजीपति बनते जा रहे हैं। ये महल, सिनमे और कोल्ड स्टोरेज बना रहे हैं। क्या इस तरह से समाजवाद यहां पर स्थापित किया जाएगा। मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि समाजवाद लाने के लिये सरकार को और ढंग सोचने चाहियें। (विघ्न)

**Deputy Speaker**: Please wind up.

**चौधरी नेत राम**: अच्छा जी। मैं अर्ज़ कर रहा था कि अगर सरकार ने समाजवाद लाना है तो उन को त्याग और तपस्वी बनना पड़ेगा। सरकार को कीमतों पर कंट्रोल करना पड़ेगा ताकि गरीब जनता इन भावों से पिसने से बच सके। इन को लूट-खसूट छोड़नी होगी और जनता का सच्चे ढंग से प्रतिनिधित्व करना होगा। मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि इन को वही तरीके अपनाने चाहियें जो कि हमारे आदरणीय दोस्त श्री मनी राम बागड़ी जी ने हिसार ज़िले

की तहसील भिवानी में और ज़िला महेंद्रगढ़ के इलाके में हर रोज 20, 25 मील का पैदल दौरा किया और वहां के हालात का जायजा लिया । उस ने इस इलाके को फैमिन स्ट्रिकन एरिया डिक्लेयर कराने के लिये हर सम्भव उपाय किए । मैं फिर अर्ज़ करना चाहता हूं कि हमारे मुख्य मन्त्री अपने लिये कोल्ड स्टोरेज और सिनमे न बनाएं । इस के विपरीत वह लोगों की सेवा करें---

**उपाध्यक्षा :** मैं ने आप को बोलने के लिये 10 मिन्ट दिए थे लेकिन आप 15 मिन्ट तक अपनी स्पीच पूरी नहीं कर सके । अब आप वाइंड अप करें । (I had given you ten minutes but you have not been able to finish your speech even in 15 minutes. Please wind up now.)

**चौधरी नेत राम :** मैं आप का ज्यादा वक्त नहीं लेता । एक मिन्ट में ही खत्म कर देता हूं । मैं अर्ज करना चाहता हूं कि कारखाने नैशनलाइज़ कर देने चाहियें । यह सरकार अपने हाथ में ले ले । एक मन्त्री ने जवाब दिया था कि पहले 45 प्रतिशत् बड़े कारखानेदारों की सरकार मदद करती थी अब 75 प्रतिशत् बड़े कारखानेदारों को मदद दी जाती है । यहां पर इन्डस्ट्री बहुत बढ़ रही है । इसके बारे में अर्ज़ करना चाहता हूं कि इनके बड़े बड़े आदमी और अमीर होते जा रहे हैं और गरीब ज्यादा गरीब होते जा रहे हैं । यह सरकार की गलत नीति है अंग्रेज़ की हकूमत में पंजाब के 10 आदमी करोड़पति थे लेकिन कांग्रेस के 17 सालों के राज में कम से कम 30 आदमी पूंजीपति हो गए हैं जैसा कि हमारे मुख्यमन्त्री जी अमीर आदमी बन गया है । मैं अर्ज करना चाहता हूं कि सरकार जमीनों का दोबारा बंटवारा करे । जमीन उन लोगों को दी जानी चाहिये जो कि काश्त करते हैं । ज़मीन ज़मींदारों से ले लेनी चाहिये और किसानों में बांट देनी चाहिये ताकि वह अपना पेट पाल सकें (घंटी) । मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि सरकार को पूंजीपतियों के साथ सहयोग नहीं देना चाहिये । सरकार को पदार्थों की कीमत नीयत करनी चाहिये । महंगाई को दूर करने के लिये क़दम उठाने चाहियें । इन को लूट खसूट बन्द करनी चाहिये । जो लोग साठ रुपए महीना तंखाह लेते हैं उन की तंखाहें बढ़ानी चाहियें ताकि वह अपने बच्चों का पेट पाल सकें । बड़ी २ तंखाहों को घटाना चाहिये । मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि केवल समाजवाद का कोरा नारा लगाने से देश में समाजवाद नहीं आएगा । (घंटी) मैं आपका धन्यवाद करके अपनी सीट रिज्यूम करता हूं ।

**श्री राम धारी बालमीकि** (मेहम, एस०सी०) : डिप्टी स्पीकर साहिबा, हमारी सरकार सोशलइज्म की तरफ जा रही है । इस लिये मैं सरकार को इस बारे में बधाई देना चाहता हूं । मगर मुझे बहुत अफसोस से कहना पड़ता है कि क्लास थ्री और फोर में ज्यादातर हरिजन एम्पलाइज हैं ; उनकी तनखाहें बढ़ाई नहीं गई हैं । वैसे सरकार हरिजनों की भलाई के लिये बहुत कुछ कहती है लेकिन अभी तक कोई कदम नहीं उठाए गए हैं । इस के साथ मैं महंगाई की तरफ सरकार का ध्यान दिलाना चाहता हूं कि चीज़ों के भाव कितने बढ़े हैं । इस का ब्यौरा यह है । गेहूं का आजकल भाव 65 रुपये क्विंटल है, पिछले महीने 52 रुपये क्विटल था, पिछले साल 38 रुपए क्विटल था और इस भाव में 71 प्रतिशत बढ़ौती हुई है । चने का भाव आजकल 54 रुपए क्विंटल है, पिछले महीने 50 रुपए क्विन्टल था, बाजरा का आजकल भाव 44 रुपए प्रति क्विन्टल, पिछले

[श्री रामधारी बाल्मीकि]

महीने 41 रुपए था, पिछले साल 27 रुपए था और इस में 63 प्रतिशत बढ़ौती हुई है। गुड़ का आजकल भाव 160 रुपए क्विंटल है, पिछले महीने 80 रुपए था, पिछले साल 58 रुपए था और इस में 71 प्रतिशत बढ़ौती हुई है। खांडसरी का 210 रुपए आजकल भाव है, पिछले महीने 200 रुपए था, पिछले साल 100 रुपए था और इस में 110 प्रतिशत बढ़ौती हुई है। दाल उड़द का भाव 80 रुपए आजकल है, पिछले महीने 75 रुपए था, पिछले साल 67 रुपए था। इस में 19 प्रतिशत वृद्धि हुई है। मूंग का आजकल भाव 85 रुपए है, पिछले महीने 80 रुपए था, पिछले साल 52 रुपए था और इस में 64 प्रतिशत वृद्धि हुई है। मोठ का आज कल भाव 60 रुपए है, पिछले साल 37 रुपए था और इस में 62 प्रतिशत वृद्धि हुई है। मकई का भाव 37 रुपए है, पिछले साल 31 रुपये था और इस में 19 प्रतिशत वृद्धि हुई है। गवारा का भाव 46 रुपए प्रति क्विंटल है, इस का पिछले साल 30 रुपए भाव था और इस में 53 प्रतिशत वृद्धि हुई है और ज्वार 36 रुपए क्विंटल है और पिछले साल इस का भाव 27 रुपए था। इस में 44 प्रतिशत वृद्धि हुई है। इन भावों को देख कर मुझे बड़े अफसोस से कहना पड़ता है कि छोटे मुलाज़म बड़े लाचार हैं क्योंकि उन को बहुत थोड़ी तन्खाह मिलती है, वह दोनों वक्त पेट भर कर खाना नहीं खा सकते। वह अपने वच्चों को पढ़ा लिखा नहीं सकते। वह बहुत मुश्किल से गुजारा कर सकते हैं। मेरे पास इस के बारे में 2, 3 चिट्ठियां आई हैं जिन में उन्हों ने अपने हालात को ब्यान किया है। मैं क्लास फोर के मुलाज़मों के ग्रेडों की तरफ सरकार का ध्यान दिलाना चाहता हूं। उन के ग्रेड 35 से लेकर 45 रुपए तक ही हैं। हमारी सरकार ने इन की तरफ कोई ध्यान नहीं दिया है कि इन की क्या हालत है। सरकार हरिजनों की मदद करना चाहती है लेकिन मैं कहना चाहता हूं कि क्लास फोर में 70 प्रतिशत हरिजन ही हैं। उन के साथ कोई अच्छा व्यवहार नहीं किया जा रहा है। वह किस तरह से गुज़ारा करते हैं इस की तरफ सरकार ने कोई ध्यान नहीं दिया है। मिसाल के तौर पर म्युनिसिपल कमेटियों में क्लास फोर स्वीपर्ज की तंखाह 85 रुपए कर दी है लेकिन उन को अभी तक 85 रुपए नहीं दिए जा रहे हैं। इस लिये मैं मिनिस्टर साहिब से दरखास्त करता हूं कि सरकार म्युनिसिपैलिटीज़ के अधिकारियों को हिदायत जारी करें कि उन स्वीपरों को 85 रुपए तन्खाह दें। [Shrimati Dr. Parkash Kaur in the Chair]

चेयरमैन साहिबा, मैं आप को छोटे मुलाज़मों और बड़े अफसरों के तंखाहों के ग्रेड बता कर दिखाना चाहता हूं कि उन की तंखाहों में कितना बड़ा भारी फर्क है। सफाई मजदूर सुबह सवेरे ही घर से निकल कर सफाई में लग जाते हैं और गंदगी में घुस जाते हैं। उन के दिमाग में चौबीस घंटे गंदगी की बू ही रहती है। न उन के पास नहाने का प्रबन्ध होता है और न ही उन के पास साबुन होता है। अब आप ही बताएं कि यह जो गवर्नमैंट ने उन के लिये 85 रुपए तनखाह मुकर्रर की है, वैसे तो पता नहीं कि उन को कब मिलेगी, मिलेगी भी या नहीं मिलेगी, इस में किस प्रकार अपने बच्चों और बीवी और अपना पेट पाल सकते हैं। मैं अर्ज करूं कि ए० क्लास अफसरान की तनखाह 3,500 रुपए माहवार है। बी० क्लास अफसरान की तनखाह 2,250 रुपए से शुरू हो कर 3,000 रुपए माहवार तक पहुंच जाती है। अगले दर्जे के जो अफसरान हैं उन की तनखाह 1,200 रुपए से शुरू हो कर 1,800 रुपए माहवार पहुंच जाती है। अगली कैटेगरी जो है उन की तनखाह 900 रुपए माहवार से ले कर 1,200 रुपए तक जाती है। इस से नीचे

[चौधरी इन्दर सिंह मलिक]

मैं प्रार्थना करना चाहता हूं कि वह इन कमियों को नोट करें । एजूकेशन डिपार्टमैंट में बहुत हैवी एडमिनिस्ट्रेशन है । इस के अन्दर एजूकेशन सैक्रेटरी, एक कमिश्नर, डायरैक्टर और दो ज्वायंट डायरैकटर्ज़ हैं ।

"The Education Commissioner is the Administrative Secretary in charge of the Education Department. The Director of Public Instruction, Punjab, who works under the administrative control of the Commissioner is the Head of the Department. At the headquarters, he is assisted by 2 Joint Directors, 4 Deputy Directors, one Administrative Officer, and one Officer-in-Charge, National Discipline Scheme, a Youth Welfare Officer, 12 Assistant Directors, one Registrar, Education, one Accounts Officer, one Assistant Registrar and a Budget Officer. The strength of the ministerial establishment in the Head Office is Superintendents—23, Deputy Superintendents—7, Assistants—153, Clerks—185 and a few other ministerial posts."

एस्टीमेट्स कमेटी की रिपोर्ट में यह बात दर्ज है कि ज्वांयट डायरैक्टर की पोस्ट नाजायज़ है और डायरैक्टर बुक्स की पोस्ट भी नहीं चाहिये । 1959, 1960 और 1961 में भी यह बात रिपोर्ट में दी जाती रही है कि स्टाफ बहुत ज्यादा है, इस में रीडक्शन करने की बहुत ज्यादा ज़रूरत है । काम इतना ज्यादा नहीं है जितना कि ज़ाहिर किया जाता है । एस्टीमेट्स कमेटी की यह सिफारिश है कि वहां स्टाफ में कमी की जानी चाहिये ।

अगली बात में यह कहना चाहता हूं कि बी० ई० ओ० और बी० डी० ऐंड पी० ओ० और समिति के चेयरमैन में एजूकेशन के सम्बन्ध में कोआर्डीनेशन होनी चाहिये अगर इन के काम में कोआर्डीनेशन हो जाती है तो इस से देहात को विद्या के सम्बन्ध में काफी फायदा पहुंच सकता है । इस बात की बड़ी भारी ज़रूरत है ।

एक बात और, जो मैं कहना चाहता हूं, बहुत ज़रूरी है कि बाज़ औकात यह होता है कि जो टीचर हिस्टरी नहीं पढ़े हुए उन को हिस्टरी पढ़ाने के लिये लगा दिया जाता है । जो टीचर हिसाब नहीं जानते उन को हिसाब पढ़ाने के लिये कह दिया जाता है । जो टीचर खुद ही कोई सबजैक्ट नहीं पढ़ा हुआ, भला वह स्टूडैंटस को कैसे पढ़ा सकता है । मैं एजूकेशन मिनिस्टर साहिब से यह दरखास्त करूंगा कि जो टीचर किसी सबजैक्ट में क्वालीफाईड है उस को वही सबजैक्ट पढ़ाने के लिये लगाना चाहिये ।

एक बात मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि जो टीचर अच्छा काम करते हैं और उन का रीज़ल्ट बहुत अच्छा रहता है उन को एवार्ड दिये जाने चाहियें । जिन टीचरों का रीज़ल्ट खराब होता है उन को पनिशमैंट दी जानी चाहिये । लेकिन पनिशमैंट देते वक्त जो टीचर देहात में पढ़ाते हैं और जिन स्कूलों में सहूलतें मुहैय्या नहीं की गई हैं मसलन जहां पर बिल्डिंग नहीं है, या लड़के बहुत ज्यादा हैं, या कुछ और हैंडीकैप है, उन का ज़रूर ख्याल रखा जाना चाहिये । दूसरे टीचर जो हैं अगर उन का रीज़ल्ट खराब निकलता है तो उन की चाहे इनक्रीमैंट स्टाप की जाए या कुछ और सज़ा भी दी जाए । इस से वे लोग अपना काम मेहनत से करेंगे ।

पंजाब में कई कालिजों और स्कूलों में स्टूडैंट्स को डीटेन कर लिया जाता है और उन को इम्तहान में बैठने की इजाज़त नहीं दी जाती । यह इस लिये किया जाता है ताकि टीचर्ज़ और प्रोफैसर्ज़ का रीज़ल्ट खराब न निकले । उन का रीज़ल्ट एसेस करते वक्त डीटेन्ड स्टूडैंट्स को फेल्योर में नहीं गिना जाता । अगर डीटेन्ड स्टूडैंट्स को भी फेल्योर में गिना जाए और प्रोफैसर्ज़ का रीज़ल्ट एसेस करते वक्त इस बात का ख्याल रखा जाए तो स्टूडैंट्स को डीटेन नहीं किया जाएगा । हमारे जींद कालेज में इस बार 17 स्टूडैंट्स को डीटेन किया गया था । मेरे कहने पर लड़कों का दोबारा इम्तहान लिया गया तो उन में से 9 पास हो गए लेकिन 8 को फिर भी डीटेन कर लिया गया । इस प्रकार पंजाब में हर साल हज़ारों स्टूडैंट्स को डीटेन कर लिया जाता है । अगर डीटेन्ड स्टूडैंट्स को भी उन का रीज़ल्ट एसेस करते वक्त फैल्योर में गिना जाए तो किसी को डीटेन नहीं किया जाया करेगा । यह डीटैन्शन भी बंद होनी चाहिये ।

चेयरमैन साहिबा, गर्ल एजूकेशन के बारे में भी मैं कुछ कहना चाहता हूं । अगर किसी लड़के को तालीम दी जाती है तो वह इंडीविजुअली पढ़ता है लेकिन किसी गर्ल को तालीम दी जाए तो वह एक प्रकार से सारी फैमीली को ही एजुकेट किया जाता है । इस लिये गर्ल एजूकेशन की तरफ विशेष ध्यान देने की आवश्यकता है । इस पर ज़्यादा खर्च किया जाना चाहिये ।

स्कूलों में डबल शिफ्ट तो चालू हो चुका है लेकिन इस से बच्चों को बहुत तक्लीफ होती है । सुबह सवेरे सरदी में बच्चों को स्कूल जाना पड़ता है और दोपहर धूप में आते हैं । दूसरी शिफ्ट वालों को शाम को अंधेरे में आना पड़ता है अगर हो सके तो इस तरफ भी ध्यान दिया जाना चाहिये ।

बेसिक एजूकेशन के सम्बन्ध में डेवी ने कहा था कि लरनिंग थरू डूइंग (Learning through doing) ऐस्टीमेट्स कमेटी ने यह रिपोर्ट दी है कि चूंकि इस सिस्टम को सिनसियरली ट्राई नहीं किया गया इस लिये यह कामयाब नहीं हुआ । यह बड़ा फायदामंद सिस्टम है, इस लिये इस को सिनसियरली टेक अप करने की ज़रूरत है । खास तौर पर इस सिस्टम में रीपेयर्ज़ वगैरह का काम सिखाने की ज़रूरत है । कमेटी ने अपनी रिपोर्ट में लिखा है । The Committee feel that the Department must march with times and introduce things like repairs of bicycles, radios, petromax and electric gadgets. इस लिये मैं अर्ज़ करता हूं कि इस बात की तरफ भी ज्यादा ध्यान देने की ज़रूरत है । साथ ही साथ में सुझाव दूंगा कि बच्चों का मैडीकल चैक-अप ज़रूर होना चाहिये हैल्थ रिपोर्ट रिकार्ड बने होने चाहियें जो कि क्वाटरली पैरैंट्स के पास भेजे जाने चाहियें। उन की बीमारियों की तशखीस कर के बाकायदा उन का इलाज किया जाना चाहिये । बेसिक एजूकेशन पर ज्यादा रुपया खर्च करने की ज़रूरत है ताकि बच्चे वहां से ट्रेन्ड हो कर निकलें और बाहर निकल कर अपना रोज़गार कमाने के काबिल हो जाएं ।

[चौधरी इन्दर सिंह मलिक]

प्राइवेट स्कूलों और कालेजों के बारे में मैं यह कहना चाहता हूं कि यह इन्सटीटूशन्ज़ लोगों को विद्या के क्षेत्र में काफी मदद दे रहे हैं। इन को भी मदद देने की ज़रूरत है। पब्लिक अकाउंट्स कमेटी की रीपोर्ट में लिखा है कि 28.24 lakhs of rupees remain unspent in respect of grants given to different local bodies by the Education Department upto the end of March, 1961. 1957 से 1961 तक यह रुपया उन को दिया गया है। यह रुपया अभी तक लोकल बाडीज़ के पास बिना खर्च किये हुए पड़ा है। इस रुपये को या तो वापस लिया जाना चाहिये या इस को खर्च करवाया जाना चाहिये। विद्या मन्त्री को चाहिये कि वे देखें कि इन स्कूलों को ग्रान्ट्स-इन-एड जो मिलती है वह वकत पर मिले ताकि उन का काम स्मूथली चलता रहे।

नरसरी स्कूल, किंडर गारटन स्कूल, टैकनिक्ल इन्सटीट्यूशन्ज़, सैनिक स्कूल और इंडस्ट्रियल स्कूल देहात में भी खोले जाने चाहियें और सब शहरों में खोले जाएं ताकि बच्चों की तालीम का स्टैंडर्ड ऊंचा हो और बच्चे अपनी रोज़ी कमाने के काबिल हो सकें। जींद तहसील में खड़क रामजी, गतूली और गंगौली बहुत पुराने मिडल स्कूल हैं, इन को हाई स्कूल अपग्रेड करने की आवश्यकता है। मलार, संवाना और मोर्खी तीनों पंचायतों ने आठ-आठ हज़ार रुपया जमा करवा दिया है, इन के स्कूलों को मिडल स्टैंडर्ड तक अपग्रेड करना चाहिये। स्फीदों में गर्ल्ज़ स्कूल की बिल्डिंग, जो आर्यसमाज ने दी है, पर लाखों रुपये खर्च हुए हैं। लेकिन उस को मुरम्मत की बड़ी सख्त ज़रूरत है। वह जल्दी की जानी चाहिये। को-एजूकेश के बारे में मेरा यह सुझाव है कि सिर्फ प्राईमरी स्टेज तक ही को-एजूकेशन की इजाज़त होनी चाहिये, उस के बाद नहीं। बच्चे बड़ी उमर के हो जाते हैं और इस से उन के कैरैक्टर पर असर पड़ता है। चेयरमैन साहिबा, अंत में मैं मिनिस्टर साहिब से कहूंगा कि जींद में कालेज की बिल्डिंग नहीं है, वह बनाई जानी चाहिये।

इन शब्दों के साथ में आप का शुक्रिया अदा करता हूं और अपना स्थान लेता हूं।

(इस समय चेयरमैन साहिबा ने गृह मन्त्री को बोलने के लिए कहा)

**श्रीमती सरला देवी :** चेयरमैन साहिबा, ज़िला कांगड़ा में एजूकेशन की बड़ी भारी प्राब्लम है। इस लिये कांगड़ा के मैम्बरों को बोलने के लिये ज़रूर कुछ टाईम मिलना चाहिये।

(दूसरे मेम्बरों की तरफ से भी आवाज़ें)

**गृह मन्त्री :** चेयरमैन साहिबा, मैं जान बूझ कर नहीं उठा। आप का हुकम सिर माथे पर है। चूंकि मेम्बर साहिबान बोलने के लिये बड़े खाहिशमंद हैं, इस लिये मेरा थोड़ा टाईम इन को दे दीजिये। मैं कम बोल लूंगा।

सभापति : मुझे कोई एतराज़ नहीं है । (I have no objection).

(विघन)

(बहुत से मैम्बर साहिबान बोलना चाहते थे । जब चेयरमैन साहिबा ने ठाकुर मेहर सिंह को बोलने की आज्ञा दी तो श्री बनवारी लाल प्वाइंट आफ आर्डर पर उठे ।)

**श्री बनवारी लाल:** मेरा प्वांयट आफ आर्डर यह है कि पंडित जी ने बैक्वर्ड एरिया के मेम्बरान को समय देना स्वीकार किया है इस लिये आप मेहरबानी कर के पांच मिनट कांगड़ा वालों को दे दें और पांच मिनट महेन्द्र गढ़ ज़िला के लिए रख लें ।

**सभापति:** यह वक्त तो पंडित जी ने कांगड़ा ज़िला के मैम्बर साहिबान को अपने वक्त में से दिया है । (The hon. Home Minister has surrendered this time out of his own in favour of the hon. Members from Kangra District.)

**ठाकर मेहर सिंह:** (देहरा गोपीपुर): चेयरमैन साहिबा, आज एजूकेशन की डीमांड के अंदर साढ़े सोलह करोड़ रुपये का मांग की गई है । इस बात से कोई इन्कार नहीं कर सकता कि पंजाब में एजूकेशन की बहुत तरक्की हुई है । इस सम्बन्ध में मैं आप के सामने कुछ फैक्ट्स और फिगर्ज़ रखना चाहता हूं । 1948 में पंजाब में एजुकेशन पर खर्च करने के लिये तीन करोड़ चौंतीस लाख रुपया रखा गया था लेकिन आज उसी पंजाब में एजूकेशन पर खर्च करने के लिये सतारह करोड़ रुपये के करीब डीमांड पेश है ।

सन् 1948 में स्कूलों में विद्यार्थियों की संख्या 2,44,373 थी जब कि सन् 1962 में उन की तादाद 1,37,06,383 हो गई । इस से साफ जाहिर है कि ऐजूकेशन के अन्दर पंजाब ने इन सालों में कितनी तरक्की की है ।

अभी अभी मेरे एक दोस्त ने महकमा तालीम में रीडक्शन की मांग की थी । मुझे उन की बात सुनकर बहुत हैरानी हुई । आप को मालूम है कि जहां दूसरे महकमों में दस हज़ार आदमी काम करते हैं वहां महकमा तालीम में साठ हज़ार आदमी काम करते हैं इसलिए यह कोई वाजिब बात नहीं है कि वहां पर रीडक्शन की जाए, बल्कि मैं तो यह सुजैस्ट करूंगा कि इस महकमा को कन्ट्रोल करने के लिये ज्यादा से ज्यादा स्टाफ की जरुरत है और वह प्रोवाईड किया जाना चाहिए ।

जहां तक स्कूलों के अपग्रेडिंग और टेकओवर का सवाल है, मैं ऐजूकेशन मनिस्टर साहिब की तवज्जो इस बात की तरफ दिलाना चाहता हूं कि हमारे हां गरली, तहसील देहरा में एक हायर सैकंडरी स्कूल है । इस की बिल्डिंग दो लाख रुपए की है । उसके साथ होस्टल भी है । उसे आज तक प्रोविंशलाईज नहीं किया

**(ठाकुर मेहर सिंह)**

गया । इस के साथ साथ में यह बात भी उन के नोटिस में लाना चाहता हूं कि हमारे ज़िला में जो सरवे किया गया वह भी ठीक ढंग से नहीं हुआ । धर्मशाला में बैठकर ही सारी रिपोर्ट लिख दी गई थी । कई जगहों पर प्राईमरी स्कूल हैं, जहां मिडल स्कूल आठ आठ मील की दूरी पर पड़ते हैं । इसका नतीजा यह होता है कि बच्चों की तालीम वहां प्राइमरी स्टैंडर्ड तक ही महदूद रह जाती है । उन के लिए आठवीं जमात तक पढ़ने के लिए कोई सहूलत नहीं है । तो मैं आप के द्वारा ऐजूकेशन मनिस्टर साहिब की तवज्जो इस अमर की तरफ दिलाना चाहता हूं कि इस सारे सिलसिले को ठीक करने के लिए हमारे ज़िला कांगड़ा का सरवे ठीक ढंग से कराया जाए ।

जहां पर फीसों की माफी का ज़िक्र आया है वहां पर दो कैटेगरीज़ रखी गई हैं । एक हज़ार और अठारह सौ की । मैं अर्ज़ करूं कि सोशलिस्टिक पैटर्न आफ सोसाईटी को इस ढंग से कायम नहीं किया जा सकता कि आदमी आदमी में तमीज़ की जाए । मैं सुजैस्ट करूंगा कि जो एक हज़ार की लिमिट रखी गई है यह भी अठारह सौ रुपया की जाए ताकि गरीब चपड़ासियों और फारैस्टर वगैरा के बच्चों को भी आसानी से तालीम मिल सके । यह जो डिस्क्रिमिनेशन रखी गई है यह जरूर दूर होनी चाहिए ।

इस के अलावा गवर्नमैंट ने टीचर्ज को जो हायर एजूकेशन हासिल करने की छूट दी है उस सिलसिले में भी मैं दो चार लफ्ज़ कहना चाहता हूं । जो टीचर्ज़ स्कूलों में पढ़ाते हैं उन को हायर ऐजूकेशन हासिल करने की रियायत दी गई है । यह हमारे समाज के लिए एक बहुत बुरी बात है क्योंकि बच्चों का नालेज इस तरह से बिल्कुल लो लैवल पर चला जाएगा । जो टीचर अपने ही इम्तहानों की तैयारी करने में लगा हो वह कैसे बच्चों की पढ़ाई की तरफ पूरा ध्यान दे सकता है ? इसलिए मैं समझता हूं कि गवर्नमैंट को यह पालिसी बना लेनी चाहिए कि उन को हरगिज़ यह रियायत न दे । अगर उन को आगे पढ़ना ही है तो वह बाहर जाकर, अस्तीफा देकर पढ़ाई करें । जब, जैसा कि मैंने आगे कहा है, वह दिन रात अपनी स्टडीज़ में मशगूल रहेंगे तो बच्चों की पढ़ाई की तरफ ध्यान नहीं हो सकता ।

इस के अलावा मैं समझता हूं कि गांव में जो विवाहिता औरतों को भेजा जाता है उन की जगह पर कंवारी लड़कियों और विधवाओं को तरजीह दी जानी चाहिए क्योंकि विवाहिता औरतें कई महीने ऐसी हालत में हो जाती हैं कि वहां पर बच्चों की तालीम में ज्यादा से ज्यादा नुक्सान होता है ।

बड़ी खुशी की बात है कि गवर्नमैंट ने हायर सैकंडरी तक तालीम मुफ्त देने का फैसला किया है । इस के अलावा टैक्निकल स्कूल खोलने का जो गवर्नमैंट ने फैसला किया है इस के लिए मैं सरकार को बधाई देता हुआ आप का शुक्रिया अदा करता हूं कि आप ने मुझे बोलने के लिए वक्त दिया ।

**श्रीमती सरला देवी** (बड़सर) : चेयरमैन साहिबा, आज ऐजूकेशन डिपार्टमैंट की ग्रांट पर हाऊस में बहस हो रही है । जैसा कि प्रिंसिपल साहिब ने कहा है, इस मद पर हर साल ज्यादा से ज्यादा रुपए का प्रोविज़न किया जा रहा है ताकि आज के साइंस के युग में हमारे बच्चे अच्छे साइंसदान बन सकें, अच्छे ऐग्रीकल्चरिस्ट बन सकें जिन पर कि आज हमारा देश निर्भर है । इस सम्बन्ध में मैं थोड़ी सी तजावीज़ आप के द्वारा मन्त्री महोदय के सामने पेश करना चाहती हूं ।

जैसा कि प्रिंसिपल साहिब ने फरमाया, यह जो हायर सैकंडरी सिस्टम है, हमें इसको छोड़ना नहीं चाहिए बल्कि इसे और आगे बढ़ाने की कोशिश करनी चाहिए । यह खुशी की बात है कि जो बी० ऐस० सी० पास करके निकलते हैं उन्हें उसी मजमून में यूनिवर्सिटी के अन्दर नौ महीने का कोर्स करवा कर उसी सब्जैक्ट के लिए ऐजूकेशन डिपार्टमैंट में एप्वायंट कर दिया जाता है ताकि वह हायर सैकंडरी स्कूलों में जाकर बच्चों को ठीक ढंग से तालीम दे सकें । यह बड़ा अच्छा कदम है जो कि पंजाब गवर्नमैंट और ऐजूकेशन डिपार्टमैंट ने उठाया है ।

इस के साथ साथ मैं यह बात कहना चाहती हूं कि पंजाब में हायर सैकंडरी सिस्टम लागू होने से स्कूलों के अन्दर जो ऐग्रीकल्चर की कलासिज खोली गई हैं वहां पर कोई भी ऐग्रीकल्चर ग्रैजुएट बतौर टीचर जाना पसन्द नहीं करता क्योंकि टीचर की निस्बत एक ऐग्रीकल्चर इन्स्पैक्टर को ज्यादा तन्खाह मिलती है । चूंकि ऐग्रीकल्चर इन्स्पैक्टर को ज्यादा तन्खाह मिलती है इसलिए नौजवान बी० ऐस. सी. करने के बाद ऐग्रीकल्चर डिपार्टमैंट में जाना ज्यादा पसन्द करता है बनिस्बत ऐजूकेशन डिपार्टमैंट के । इसलिए उन को स्कूलों की तरफ खैंचने के लिए मैं एजूकेशन मनिस्टर साहिब से दर्खास्त करूंगी कि ऐग्रीकल्चरल टीचर्ज़ को ऐग्रीकल्चरल इन्स्पैक्टरों जैसी तन्खाह मिलनी चाहिए ताकि वह स्कूलों में जाकर बच्चों को सही ढंग से ऐग्रीकल्चर की तालीम दे सकें और जिस लक्ष्य को सामने रखकर हम ने यह सिस्टम लागू किया है वह पूरा हो सके ।

अभी अभी मेरे भाई ने इस डिमांड पर बोलते हुए कहा था कि जो टीचर स्कूलों में पढ़ाते हुए भी क्वालिफीकेशन को बढ़ाने का यत्न करते हैं, उनको टीचर रहते हुए वह इम्तहान देने की इजाज़त नहीं होनी चाहिए । मैं चाहूंगी कि ऐसा नहीं होना चाहिए क्योंकि टीचर्ज़ की मैजारिटी ऐसे लोगों की है जो बहुत गरीब हैं जो कि साथ साथ स्कूलों में पढ़ाते भी हैं और साथ साथ खुद भी आगे पढ़कर अपनी क्वालिफीकेशन्ज को बढ़ाते हैं । यह बात गलत है कि वह जब खुद पढ़ते हैं तो वह बच्चों की तालीम का ख्याल नहीं रखते होंगे क्योंकि जब गवर्नमैंट ने यह फैसला किया हुआ है कि हरेक टीचर ने 85,90 या 95 फीसदी रिजल्ट दिखाने हैं तो ऐसी हालत में वह अपने स्कूल की पढ़ाई के काम में कभी भी कोताही नहीं कर सकते क्योंकि उन्हें अच्छा

[श्रीमती सरला देवी]

रिजल्ट दिखाना है । कोई भी शख्स ऐसा नहीं जो कि खुद अपनी इन्क्रीमैंट बन्द करवाना चाहता हो । इसलिए मैं प्रार्थना करूंगी कि उन को यह जो सुविधा दी गई है वह बन्द नहीं होनी चाहिए । उन को आज्ञा रहनी चाहिए कि वह आगे तालीम हासिल कर सकें ।

अब, चेयरमैन साहिबा, मैं एक दो ज़रूरी बातें अपनी कान्स्टीचुएंसी की बाबत भी निवेदन करना चाहती हूं । यह तो आप को पता ही है कि हमारा जो हमीरपुर सब-डिविज़न है यह एक फौजी इलाका है, इसलिए ज़रूरी है यहां पर ज्यादा से ज्यादा बच्चों को स्कूलों के ज़रिए ट्रेनिंग दी जानी चाहिए ताकि वह देश के भविष्य के लिए अच्छे नौजवान साबित हों सकें । चेयरमैन साहिबा, चार साल की बात है कि हमारे पंडित मोहन लाल जी जो अब ऐजूकेशन मनिस्टर हैं, चकमों और तलमेडा गए । इन्होंने वहां पर उस वक्त एनाऊंस किया था कि वहां के दोनों स्कूलों को अपग्रेड किया जाएगा । लोगों ने वहां पर बिल्डिंगज़ बनाई हुई हैं लेकिन अभी तक उन को अपग्रेड नहीं किया गया । अब तो पंडित जी खुद ऐजूकेशन महकमा के इन्चार्ज हैं और मैं आशा करती हूं कि इन्होंने जो वादा वहां पर लोगों के साथ चार साल पहिले किया था वह पूरा किया जाएगा और उन स्कूलों को अपग्रेड किया जाएगा ।

एक और बात जिस की तरफ मैं शिक्षा मंत्री जी का ध्यान दिलाना चाहती हूं वह यह है कि ऐजूकेशन डिपार्टमैंट की तरफ से नदौन में बेसिक स्कूल खुला हुआ है । वहां पर बेसिक क्लासिज़ लगती हैं । मुझे यह बात जानकर बहुत दुःख हुआ है कि डिपार्टमैंट की तरफ से वहां पर चिट्ठी लिखी गई है कि अगले साल से नदौन के अन्दर बेसिक क्लासिज नहीं लगेंगी । मैं आप के द्वारा शिक्षा मंत्री जी को बताना चाहती हूं कि परागपुर में बेसिक स्कूल है, गरली मे बेसिक स्कूल हैं जो कि दो मील के फासले पर है, ज्वालामुखी में बेसिक स्कूल है जो कि चार मील के फासले पर है लेकिन नदौन हमीरपुर का सोलह मील का फासिला है । तो समझ में नहीं आता है कि नदौन में बेसिक स्कूल नहीं होना चाहिए, यह फैसला किस बिना पर किया गया है । मैं उम्मीद करती हूं कि वह इस की तरफ ध्यान देंगे और वहां से बेसिक क्लासिज़ को बन्द करने के जो आर्डर किए गए हैं उन को वापिस कराएंगे ।

इस के अलावा स्कूलों मे साईंस की क्लासिज़ हो जाने से आवश्यक है कि [illegible] पर साइंस टीचर्ज़ को लगाया जाए । मिसाल के तौर पर हमारे यहां लठयानी में हायर सैकंडरी स्कूल है । वहां पर जो स्टाफ है वहां सिर्फ एक ही टीचर बी. ए. है । बाकी के सभी कोई मैट्रिक है, कोई ऐफ. ए. है । इस के अलावा कोई बी. ए. टीचर नहीं है । मैं यह प्रार्थना करूंगी कि वहां पर पूरी तरह से ट्रेन्ड स्टाफ भेजा जाए । लठयानी स्कूल के लिए साइंस का सामान बाहर पड़ा हुआ है । अगर योग्य टीचर भेजे जाएं तभी वह अच्छी तरह से इस्तेमाल हो सकता है । और तभी अच्छे रिजल्ट्स दिखाए जा सकते हैं । मैं उमीद करती हूं कि शिक्षा मन्त्री और ऐजूकेशन डिपार्टमैंट इस की तरफ ज़रूर फौरी तौर पर ध्यान देंगे ।

इन शब्दों के साथ में आप का धन्यवाद करती हूं कि आप ने मुझे थोड़ा सा समय दिया ।

**गृह मंत्री (श्री मोहन लाल) :** चेयरमैन साहिबा, कोई 16.83 करोड़ रुपए की डिमाण्ड रखी गई है । मुझे अफसोस है इस बात का और आप के जरिये गिला करना चाहता हूं और अगर प्रोटेस्ट समझा जाए तो वह भी करता हूं कि इतने इम्पारटैंट स्बजेक्ट पर, जिसकी डिमाण्ड्ज़ दूसरी सब डिमाण्ड्ज़ से बड़ी हो और 17 करोड़ रुपये के करीब हो, उस पर आप देख रहे हैं इस वक्त ही क्या आज शुरू से ही आप ने देखा है कि आपोज़ीशन के बैंच खाली पड़े हैं और उन में से सिर्फ चार मैम्बर साहिबान बैठे हैं । जनसंघ की पार्टी का कोई मैम्बर नहीं बैठा । कमयूनिस्ट पार्टी का कोई मैम्बर यहां पर नहीं बैठा और पी० आई० पी० का कोई मैम्बर यहां नहीं बैठा । सिर्फ चार आदमी बैठे हैं, जिन में से दो प्रजातन्त्र पार्टी के हैं और दो अकाली पार्टी के हैं लेकिन वे दोनों तो जुड़े हुए हैं ।

**सरदार अजायब सिंह संधू :** आन ए प्वायंट आफ आर्डर, मैडम । हम समझते थे कि होम मिनिस्टर साहिब को जो हमारा टायम काट कर दिया गया है वह कोई अच्छी बातें करेंगे लेकिन वह तो हाऊस का टायम ज़ाया कर रहे हैं ।

**गृह मंत्री :** मैं यह अर्ज़ करूंगा कि पहले यह तीन काने थे अब यह चार हो गए हैं । (हंसी) मैं उन से कहूंगा कि मेरा टाईम बहुत थोड़ा है मेरा टायम काट कर के कुछ दूसरे मैम्बर साहिबान को दे दिया गया था । मैं आप के ज़रिए अर्ज़ कर रहा था कि पालेटिक्स ही पालेटिक्स डिस्कस करने के लिए यह हाउस का फोरम नहीं हैं । यहां कन्स्ट्रक्टिव बातें पंजाब के लिए सोचना सब से बड़ा काम है और हमारी एजुकेशन की डिमाण्ड से और एजुकेशन के महकमे से, जिस पर इस सूबे की तरक्की का दारोमदार है, इस से ज्यादा और कोई महकमा या स्बजैक्ट इस हाउस में डिस्कस करने के लिए मैं नहीं समझ सकता लेकिन मुझे अफसोस है इस बात पर कि आपोज़ीशन वाले मैम्बर इस में दिलचस्पी नहीं ले रहे हैं । मैं सिर्फ उन की नाइनसाफी की बात नहीं करता लेकिन जो अच्छी बात है उस का भी ज़िक्र करता हूं । और यह सरदार गुरदयाल सिंह जी ढिल्लों के अच्छे स्वभाव की बात है और डीसैंसी की बात है । उन्हों ने यहां से जाने से पहले मुझे यह लिख कर भेजा है कि क्योंकि उनकी तबियत खराब है इस लिए वह जा रहे हैं वरना यह उन का फर्ज़ था हाउस में बैठना । उन्हों ने क्योंकि कुछ नहीं कहा इस डिमाण्ड पर, जो कुछ इन्हों ने कहना था उस का जवाब लेने के लिए वह लिख के भेज गए हैं । क्योंकि उन की तबियत खराब थी इस लिए वह चले गए हैं लेकिन बाकी के मेम्बरों का पता नहीं कि वे क्यों चले गए हैं ।

मैं अर्ज़ करूंगा कि आप को पता है कि एमरजेन्सी की वजह से एजूकेशन के प्रोग्राम में बाधा पड़ सकती थी लेकिन हम ने कोशिश की कि जहांतक एजूकेशन का

[गृह मन्त्री]

सम्बंध है इस की तरक्की में कोई रुकावट न पड़े । इस से पहले जो २ बातें मैम्बर साहिबान ने कहीं हैं उन का ज़िक्र करूं मैं आप को यह बताना जरूरी समझता हूं कि इस वक्त पंजाब ने विद्या के मैदान में क्या तरक्की की हैं । प्रिन्सिपल रला राम जी सही फर्मा रहे थे कि हमारा बजट, यानी विद्या पर जो खर्च किया जाता है हर साल बढ़ता गया है और बढ़ता आ रहा है लेकिन इस की परसैंटेज, जितनी कि एक तरक्की याफता गवर्नमैंट की होनी चाहिए उतनी नहीं है, लेकिन हमारे साथी समझदार हैं और वे जानते हैं कि हमारे सामने ज़िन्दगी के, सामाजिक ज़िन्दगी के और आर्थिक ज़िन्दगी वे बड़े बड़े काम हैं जिन को करना भी जरूरी है इसलिए हमारी परसेंटेज उतनी नहीं जितनी कि होनी चाहिए । (Deputy Speaker in the Chair) लेकिन हालात की मजबूरी की वजह से जो कुछ भी हम ने किया है उस के लिए इस हाउस के सदस्य और गवर्नमैंट मान कर सकते हैं ।

अब मैं 6 से लेकर 11 साल की एज ग्रुप के बच्चों का ज़िक्र करूंगा । इस वक्त बच्चों की 78 फीसदी आबादी स्कूलों में जाती है जिन की तादाद 22 लाख के करीब है और हमारा ऐसा इरादा है और विश्वास है इस बात में कि हम इस को कर पाएंगे कि जहांतक तीसरी पांच साला योजना का सम्बंध है इस में हम बच्चों की 98 फी सदी ज्यादा आबादी को स्कूल भेज सकें । इस वक्त 6 से 11 साल की एज ग्रुप के बच्चों की तालीम में थोड़ी सी कमी है, लेकिन हमें आशा है कि तकरीबन सैंट प्रसैंट लड़के स्कूल में जा सकेंगे क्योंकि 98 फीसदी को करीब २ सैंट परसैंट ही माना जाता है । जहां तक लड़कियों की तालीम का सम्बंध है हमारा ऐसा इरादा है और हमें विश्वास रखना चाहिए कि 85 फीसदी के करीब हम उन को इस पांच साला योजना के आखीर तक स्कूल भेज देंगे । इस काम के लिए हम ने 3,750 और टीचर्ज रखे हैं । इस वकत मैदानी इलाकों में हर एक मील के रेडियस में एक प्रायमरी स्कूल हैं और पहाड़ी इलाकों में हर दो मील के रेडियस में एक प्रायमरी स्कूल है । इस वक्त स्कूलों की तादाद 14 हज़ार के करीब है और इस साल 78 प्रायमरी स्कूल अपग्रेड किए गए हैं । जहां तक 11 से 14 साल की एज ग्रुप का सम्बंध है हमारा लक्ष्य है और हम उम्मीद करते हैं कि हम यह जो पूरा कर पाएंगे कि पांचवें पांचसाला प्लान के दौरान और आखीर तक कोशिश करेंगे कि 11 से 14 साल की एज ग्रुप के बच्चे सारे स्कूल में जाएं और तालीम हासिल कर पाएं । (बाबू अजीत कुमार की तरफ से विघ्न)

**उपाध्यक्षा** : आप इंट्रप्शनज न करें । चीजें नोट कर लें और बाद में पूछ लें । (The hon. Member should not interrupt. He may note down the points and get them clarified afterwards.)

**गृह मंत्री** : हमें ऐसा विश्वास है कि पांचवीं पांचसाला योजना के दौरान या आखीर तक 14 साल के हर बच्चे को हम तालीम दे पाएं ।

दूसरी बात हायर सैकंडरी एजूकेशन के मुताल्लिक है, जिस में काफी दिलचस्पी ली और इस में कुछ मेम्बर साहिबान ने यह भी जिक्र किया कि हम इस में फेल हो चुके हैं । प्रिन्सीपल रला राम जी ने कहा और कुछ और साथियों ने कहा कि उन की राए मुख्तलिफ है, हमारी राए से । लेकिन ऐसा नहीं । तो मैं अर्ज़ करूंगा कि इस से पहले कि मैं अपनी राए का इज़हार करूं सरकार की तरफ से यह बात मैं मानता हूं कि जितने भी स्कूल हायर सैकंडरी में अपग्रेड हुए हैं वह 506 हैं और उन में से 250 से ज्यादा सरकारी स्कूल हैं और बाकी गैर सरकारी स्कूल हैं लेकिन इस बात को मैं तसलीम करता हूं कि हरेक स्कूल में जैसा अच्छा प्रबन्ध होना चाहिए उतना अच्छा अभी नहीं हुआ, अभी कमी है सायंस टीचर्ज़ में, अभी कमी है सायंस ब्लाक्स में और अभी कमी है मैटीरियल में । इस लिए अभी मैं यह नहीं कहता कि हायर सेकण्डरी स्कूलों का जो इन्तज़ाम है वह तसल्ली बख्श है । लेकिन मैं इस बात को नहीं मानता कि हायर सैकंडरी सिस्टम आफ एजूकेशन कामयाब नहीं हुआ । इस के मुताल्लिक और कदम उठा रहे हैं । मिसाल के तौर पर सायंस टीचर्ज़ और बढ़ाने के लिए एक साल का कनडैंस्ड कोर्स जारी किया है यूनिवर्सिटी से मिल कर । 125 सायंस टीचर्ज़ ट्रेंड हो चुके हैं । 1962-63 में 132 सायंस मास्टरों ने वहां ट्रेनिंग ली । 25 मैथेमैटिक्स के टीचर भी ट्रेनिंग हासिल कर रहे हैं । हमने 768 मास्टर्ज़ और मिस्ट्रैसिज़ की पोस्टें लैक्चरर स्केल में अपग्रेड की हैं ताकि अच्छे २ मास्टरों को ऐटरैक्ट कर पाएं और उन में से 217 पोस्टें हैडमास्टरों और हैडमिस्ट्रैसिज़ के लिये पी० इ० ऐस० क्लास दो में अप्ग्रेड की हैं । 31 सायंस ब्लाकस स्कूलों में मुकम्मल हो चुके हैं । 64 बन रहे हैं और 26 और बनाने की तजवीज़ है । पैसा जो इन पर खर्च किया गया है वह इस तरह है । स्टाफ पर 79,11,920 रुपये बिल्डिंग्ज़ पर 61,89,127 रुपये इक्विपमेंट पर 68,14,000 रुपये । यह सारा बनता है 2,09,15,000 रुपये । यह सारा रुपया इस स्कीम पर खर्च बताया गया है । यह तफसील मैं ने इस लिए दी है कि न तो यह स्कीम अधूरी है, न फेल हुई है और ना ही सरकार का कोई ऐसा इरादा है इस को दोहरा कर वापस लेने का, इस को छोड़ने का । यह चालू रहेगी । हम जानते हैं कि यह बहुत बड़ा काम है, इस में देर लगेगी खास कर मास्टरों की तैयारी के सिलसिले में, मगर इस सब के बावजूद यह राय जाहर करना कोई ज़िम्मेदारी की बात नहीं है कि हम इस स्कीम को छोड़ने की सोच रहे हैं । मैं यह बात वाज़ेह तौर पर कहना चाहता हूं कि हम इस स्कीम पर विश्वास रखते हैं । यह सही है कि इस बारे में दो राए हैं कि प्राइमरी का पीरियड पांचवीं तक हो या छटी तक और इस बात में भी दो राए हो सकती हैं कि स्कूल की पढ़ाई का पीरियड 11 साल का हो या 12 साल का । हां, जहां तक सरकार का ताल्लुक है वह मानती है कि अगर यह पीरियड 12 साल हो तो बहुत अच्छा है और हम इस तरफ जाने की बाबत सोचते हैं अगर यह बात मैं स्पष्ट कर देना चाहता हूँ कि हम हायर सैकंडरी के 11 साल के स्कूलिंग के सिस्टम को छोड़ने की बाबत कतअन नहीं सोचते । इसी बात में गरीब का और देहाती का भला है, इस सूबे और इस के लोगों का भला है । ऐजुकेशन की दो स्टेजिज़ होती हैं : एक तो यह कि बच्चा स्कूल की पढ़ाई तक ही पढ़ता है, फिर

[गृह मन्त्री]

चाहे वह कितने ही सालों को हो और दूसरी स्टेज होती हैं यूनिवर्सिटी एजुकेशन की । कई हालतों में बच्चे को स्कूल की पढ़ाई के बाद ही बाप के साथ काम में शामिल होना पड़ता है या दूसरा रोज़गार ढूंढना पड़ता है । हम इस बात को मानते हैं कि जो प्रिलिमीनरी यानी स्कूल एजुकेशन है वह ऐसी हो कि बच्चा जब इसे पूरा कर ले तो पक कर निकले, पुख्ता शक्ल में निकले । इस के लिये दस साल की पढ़ाई नाकाफी है, 11 साल की माडरेट है और अगर 12 साल की हो जाए तो आइडियल है । इस लिये हम 11 साल वाले सिस्टम को छोड़ना नहीं चाहते बल्कि हम तो और आगे बढ़ना चाहते हैं । इसी सिलसिले में मैं आप से अर्ज़ करूं कि कुछ ऐसे प्राईवेट स्कूल थे जिनकी सरकार के पास दरखास्त आई कि उन को हायर सैकण्डरी सिस्टम, जो कि उन्होंने शुरू कर रखा था, को ऐबौलिश कर के फिर से मैट्रिकुलेशन के सिस्टम को लागू करने की इजाज़त दी जाए । हम ने इन्कार कर दिया । मुझे खुशी है कि कुछ साथियों ने, जिन में श्री हरी किशन जी भी थे और दूसरे भी कुछ साहिबान थे, मांग की कि उन के हां के हाई स्कूलों को हायर सैकंडरी सिस्टम वाले बनाया जाए । दरअसल यह सही मांग है । इस तरह जब बच्चा स्कूल से 11 या 12 साल को पढ़ाई के बाद निकलेगा तो वह काम करने के काबल बन कर निकलेगा । आज आप जानते हैं कि हर एक बच्चे ने अब स्कूल में पढ़ना है । यूनिवर्सिटी ऐजुकेशन हर कोई अपने बच्चे को नहीं दिला सकता । इस लिये सरकार चाहती है कि स्कूलों में ही जो ऐजुकेशन मिले वही तसल्लीबख्श और काफी हो । बच्चे पक्के दिमाग के निकलें और ज़िन्दगी में कामयाब हों ।

**कामरेड राम प्यारा :** वज़ीर साहिब इतना बता दें कि हायर सैकंडरी के लिये कितना रूपया बजट में रखा गया है---------

**उपाध्यक्षा :** यह बीच में इन्टरप्शन की आदत छोड़नी होगी । मुझे यह नापसन्द है चाहे यह इधर से हो या उधर से । (This habit of interrupting will have to be left. I do not like interruptions whatever side these come from.)

**गृह मन्त्री :** मेरे पास वक्त बहुत कम है । इस लिये यह उन के ही इन्टरैस्ट में है कि जो ज़रूरी बातें मैं अर्ज़ कर रहा हूं वह सुन लें । बाद में अगर कोई बात पूछनी हो तो अलहदा पूछ लें ।

दूसरी बात जिस का ज़िक्र कुछ मैम्बर साहिबान ने किया था वह यह थी कि ऐजुकेशन को टैक्नीकल बायस दिया जाए । इस बारे अर्ज़ है कि आप को पता ही है कि हम ने एक पायनीर टैक्नीकल टीचर्ज इन्स्टीचूशन माहलपुर में शुरू किया है । एयर वाइस मार्शल हरजिन्दर सिंह की स्कीम के ज़रिये बच्चों को प्राइमरी स्टेज ही से टैकनीकल ट्रेड्ज़ में शिक्षा देने के लिये तजरुबा शुरू किया है । वहां पर सौ टीचर्ज की ट्रेन करने का प्रौग्राम शुरू हो गया है । यह सारी बात एक फेज्ड प्रोग्राम के

मुताबिक चल रही है । यहां पर हम बच्चों को कारपैंटरी, मैटल वर्क, मशीन टरनिंग, फिटिंग्ज़, इलैक्ट्रौनिक्स वगैरह का काम सिखाएंगे ताकि बच्चों का रोहजान शुरू से ही इस तरफ हो जाए, उन की तालीम को शुरू से ही टैक्नीकल बायस दे दिया जाए । आप जानते हैं कि राशियन सिस्टम आफ एजुकेशन का काम भी शुरू हुआ था तीन स्कूलों में । उसे भी हम ने इस तरफ ही जोड़ दिया है । मुझे एक बार एयर वाइस मार्शल हरजिन्दर सिंह जी मिले तो मैंने उन्हें इस बारे में पूछा तो उन्हों ने बताया और यह बड़ी खुशी की बात है कि जो बच्चे वहां पर तामील पाते हैं वह तो पीरियड खत्म होने के बाद और स्कूल के टाइम के खत्म होने के बाद भी वहां से जाना पसन्द नहीं करते, काम में लगे रहते हैं ।

जो बच्चे वहां पर प्रैक्टीकल ट्रेनिंग लेते हैं वह इतनी अच्छी है कि वह स्कूल आवर्ज के बाद अपने घरों को वापस जाना पसंद नहीं करते । अपने काम में बाद में भी लगे रहते हैं । उनका काम है छोटी मोटर को खोल कर देखना या रेडियो के पुर्जे निकाल कर देखना कि किस तरह रखे हुए हैं । उन की इस एजुकेशन से दिलचस्पी बन जाती है । इन का रूझान इस तरफ इतना हो गया है कि छुट्टी के बाद भी वह अपने घरों को नहीं जाते । तालीम के इस सिस्टम की यह एक कामयाबी की निशानी है कि वह इस ट्रेनिंग को बोझ न समझें । वे यह न सोचें कि वह स्कूल से एब्सेंट हो सकते है । इन्हें दिलचस्पी पैदा हो गई है कि टैक्नीकल एजुकेशन मिलती है । हम आहिस्ता आहिस्ता इसे बढ़ाने का यत्न कर रहे हैं ।

स्पोर्टस भी एक ज़रूरी चीज़ है, डिप्टी स्पीकर साहिबा । जैसा कि हम ने बुआयज़ के लिए स्पोर्टस का कालेज खोला था इसी तरह विमन के लिए स्पोर्टस का कालेज कुरूक्षेत्र में खोल दिया है ।

Compulsory Physical Education के मुताल्लिक भी विचार कर रहे हैं । Certificate course matriculation में देने का प्रबन्ध पटियाला में है ।

श्री चांद राम जी ने और सरदार हरचंद सिंह जी ने दो तीन बातें कही थीं क्योंकि उन्हें बोलने का समय नहीं मिला । एक तो थी वजीफों के सम्बंध में और दूसरी एडमिशन फीस के बारे में इस सम्बंध में मैं इन्हें बताना चाहता हूँ कि जो Scholars, Scheduled Castes, Scheduled Tribes और Backward Classes के post matric classes में जाते हैं हम उन्हें मदद देते हैं । आहिस्ता जैसा कि मेम्बर साहिबान जानते है, वह बढ़ रही है सन 1961-62 में यह 15,80,500 थी 1962-63 में 17,80,492 और 1963-64 में 18,16,500 कर दी गई है,

फ्री एजुकेशन के मुताल्लिक आप शायद सुनना चाहेंगे । मैं ज्यादा वक्त हाउस का नहीं लेना चाहता । यह बात कही गई कि 300 रुपया माहवार तक पानेवाले को

गृह मन्त्री

फ्री कंसेशन दिया गया है सैण्टर में और पंजाब ने 1800 रूपया साल तक रखा है । आप जानते हैं कि आठवीं कलास तक तो हर बच्चे की तालीम माफ है। हाई स्कूल और जे. बी. टी में तमाम उन बच्चों की फीस, जिन के वालदैन की आमदन 1000 रुपया सालाना या इस से कम है, माफ है । हरिजनों के केस में 1,800 रुपया साल है और 1000 से 3000 साल तक की आमदनी वाले वालदेन के बच्चों की आधी फीस है ।

गर्लज़ स्टुडैंट्स के बारे में कुछ मेम्बर साहिब ने कहा है । यह सही तौर पर कहा गया है और यह ठीक है कि बच्चियों की तालीम पीछे है । खास ध्यान देने पर ही यह बढ़ेगी । यही कारण है। बच्चियों के केस में हम यत्न कर रहे हैं । जिनट वालदैन की आमदन 3 हज़ार साल तक है वहाँ पर फीस माफ है तमाम गवर्नमैं इन्स्टीच्यूशज में । और जिन की आमदन 3000 रुपया से ऊपर है उन से आधी फीस ली जाती है। इस के साथ ही, जैसा कि आप जानती हैं, डिफेंस परसनल के बच्चों की तमाम जगहों पर फीस माफ है । हरिजन बच्चों के लिए हिली एरियाज़ में 2 रुपये, 4 रुपये और 7 रुपये तक दिए जाते हैं, मिडल और हाई क्लासों में लाहौल और स्पिती के एरिया में फीस माफ है और साथ ही साथ टैक्स्ट बुक्स भी फी दी जाती हैं । इस सम्बंध में एक मेम्बर साहिब फरमा रहे थे कि हरिजनों के केस में 3600 रुपये की आमदनी कर देनी चाहिए। exemption of fees के लिए, जैसा कि Government of India ने किया है, हमें भी सोचना चाहिए । हरिजन भाइयों के बारे में तो हर समय सोच जारी रहती है और अब भी सोच रहे हैं कि कोई और कंसेशन दिए जा सकें । जैसा कि आप जानते हैं कि फिनांशल तंगी की वजह से कदम वापस लेना पड़ा था । आप जानते हैं कि इस सरकार की यह खाहश थी कि सारी एजुकेशन फ्री कर दें लेकिन हालात ने मजबूर किया ।

डिप्टी स्पीकर साहिबा, एन. सी. सी ट्रेनिंग, जैसा आप जानती है, कम्पलसरी कर दी गई है। 1963-64 में 41 हज़ार केडिट्स तैयार किए गए हैं और 18 लाख रुपया सैनिक स्कूलों पर पिछले साल में खर्च किया गया ।

मैं ने पहले भी अर्ज़ किया था कि एजुकेशन में ऐफीशेंसी लाने का भी प्रबन्ध किया गया है । Higher Secondary Schools में ऐफीशेंसी इन टीचिंग लाने के बारे में कदम उठाया है। एक Institute of English कायम की गई है जिस में 34 टीचर ट्रेंड हो चुके हैं, 35 ट्रेनिंग ले रहे हैं । लोकल टीचर्ज़ के लिए इवनिंग क्लासिज़ जारी हैं । इस की बड़ी अहमियत है । जैसा कि आप जानती हैं, इंग्लिश का स्टैंडर्ड गिर रहा है । इस को उठाने के लिए यह एक खास इन्स्टीच्यूट चंडीगढ़ में कायम की गई है ।

एक खास बात की ओर मेम्बर साहिबान का ध्यान दिला दूं कि हमारी एक रीआर्गेनाइज़ेशन की स्कीम है और इसे current financial year में लागू कर दिया गया है । यह कामयाबी के साथ चल रही है । हमने District Education

Officers मुकर्रर किए हैं । और सर्कल्ज़ में Circle Education Officer मुकर्रर किए हैं ताकि यह काम डिस्ट्रिक्ट लेवल पर चल सके । इन्हें काफी इख्तियारात दिये गए हैं ताकि यह ऐफीशैंसी सारे काम में लाई जा सके । यहां तक कि स्कूल्ज़ की सारी एडमिनिस्ट्रेशन, हाई और Higher Secondary School तक की; डिस्ट्रिक्ट लेवल पर डीसेंट्रलाईज़ कर दी गई है । काम तेज़ी के साथ, ऐफीशैंसी के साथ चल रहा है । (प्रशंसा)

फिर यहां पर कहा गया कि जिन मास्टरों के नतीजे अच्छे न हों इन्हें सज़ा दी जाती है और एप्रीसिएशन और इनाम उन्हें मिलना चाहिए जिनके नतीजे अच्छे हों । डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं आपके ज़रिये मेम्बर साहिबान को बताना चाहता हूं कि जिन के अच्छे नतीज़े निकलते हैं उन टीचरों की एप्रेसिएशन इस तरह से करते हैं । जिन की पास परसैंटेज 41 प्रति शत से लेकर 55 प्रति शत तक है उन को तो एक इन्क्रीमैंट दी जाती है और जो 50 प्रति शत या इस से ज़्यादा है उन को दो इन्क्रीमैंट्स दी जाती हैं ।

> Commendation certificates earned for three consecutive years on the basis of results from 16 to 40 per cent above the base..... one increment,

अब सवाल ऐप्रीसीएशन का है । ऐप्रीसीएशन उनको ऐसे नहीं मिलती । इस के लिये कुछ वक्त लगता है केसिज़ वगैरह ऐगज़ामिन करने होते हैं । यह बात सही है । मुझे भी इस बात का पता चला है ।

**ਸਰਦਾਰ ਅਜਾਇਬ ਸਿੰਘ ਸੰਧੂ** : ਪਨਿਸ਼ਮੈਂਟ ਕਿਤਨੀ ਦੇਰ ਤੋਂ ਬਾਅਦ ਦਿੰਦੇ ਹੋ ?

**गृह मंत्री** : यह पनिशमैंट की बात नहीं, यह तो ऐप्रीसीएशन की बात है ।

**ਚੌਧਰੀ ਦਰਸ਼ਨ ਸਿੰਘ** : ਕੋਈ ਪਨਿਸ਼ਮੈਂਟ ਦੀ ਗੱਲ ਦਸੋ।

**ਕਾਮਰੇਡ ਰਾਮ ਪਿਆਰਾ** : ਇਹ ਤਾਂ ਅਪਣੀ ਪਨਿਸ਼ਮੈਂਟ, ਪੰਡਿਤ ਜੀ, ਪੁਛਦੇ ਹਨ । (ਹਾਸਾ)

**गृह मंत्री** : टीचर्ज़ की तादाद भी आगे की निसबत बहुत बढ़ गई । मैं चाहता था कि उनके आंकड़े हाउस में रखूं मगर वक्त की कमी की वजह से इतना ही कहूंगा कि औस्तन जहां पहले फी स्कूल टीचर्ज़ की तादाद 6--11 की निसबत से होती थी आज वह 14--17 के करीब हो गई है । (*Interruption by Shri Ram Kishan*) आप बाहर गये होंगे । पालिसी मैटर्ज के मुतालिलक मैं पहले कह चुका हूं । I was talking of policy matters. The hon. Member was probably not present in the House at that time.

[गृह मंत्री]

मैं अर्ज कर रहा था कि टीचर्ज़ की तादाद आगे की निसबत काफी बढ़ी है। इस के साथ ही, डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं अर्ज कर दूं कालेजिज की तादाद भी काफी बढ़ी है। 1948-49 में जहां पंजाब में 44 कालेजिज़ थे आज वहां 1962-63 में इन की तादाद 100 तक पहुंच गई है। इसी तरह से यहां पर टीचर्ज़ ट्रेनिंग कालेजिज़ की तादाद पहले 4 थी मगर अब यह 25 है।

कुछ बातें प्राईवेट स्कूल्ज़ के मुताल्लिक मैंबर साहिबान ने कही थीं। उनका कहना था कि मौजूदा हालात में उन पर काफी बोझ पड़ता है इस लिये सरकार को खास तौर पर प्राईवेट स्कूलज़ की माली सहायता करनी चाहिये। मैं मैंबर साहिबान की इत्तलाह के लिये कुछ फिगर्ज अर्ज करना चाहता हूं।
वह यह कि 1948-49 में इन सकूलों की 6,30,000 रुपये के करीब ग्रांट दी गई थी मगर अब 1963-64 में जो हम इन सकूलों को दे पाये हैं वह 17,98,000 रुपये है। यह इतनी भारी ग्रांट है जो कि हम प्राईवेट सकूलों को दे रहे हैं।

यूनीवर्सटीज़ के मुताल्लिक, जैसा कि आप जानते हैं, हमारे हां, इस वक्त 4 यूनीवर्सटीज़ हैं। कुरुक्षेत्र यूनीवर्सटी की जो इस साल हम ने इमदाद की है वह 27,11,000 रुपये है। इस के साथ ही पंजाबी यूनीवर्सटी को इस साल 22,50,000 रुपया दिया गया है। (विघ्न)

**Sardar Ajaib Singh Sandhu :** On a point of information, Madam.

**Deputy Speaker :** I do not allow.

**गृह मंत्री** : जहां तक ऐजूकेशन के बजट का संबंध है, मुझे इस के और ज्यादा आंकड़ों में जाने की जरूरत नहीं है। यह काफी तसल्ली बख्श है।

वाईस-चांसलर के मुताल्लिक ढिल्लों साहिब ने दो तीन बातें कहीं थीं। उन्हों ने यह भी गिला किया था कि उन को पालेटिक्स में दखल नहीं देना चाहिये। हम भी ऐसी ही आशा करते हैं। इस बात को ढिल्लों साहिब भी जानते हैं कि यूनीवर्सटीज़ एक अटानमस बाडीज़ हैं, मगर हमें उन से आशा रखनी चाहिये कि वह पालिटिक्स में दखल अंदाज़ न हों।

अप-ग्रेडिंग के मुताल्लिक भी कुछ मैंबर साहिबान ने कहा था। इस के मुताल्लिक बलराम जी ने भी गिला किया था। उनका यह ख्याल था कि अपग्रेडिंग जो होती है वह पार्टी पालिटिक्स की बिना पर होती है, कम अज़ कम मैं तो इस बात को तसलीम नहीं करता। अगर कोई खास केस उनके ध्यान में हों, वह मेहरबानी करके मेरे नोटिस में लायें, मैं देख लूंगा। दर असल यह बात ऐसी नहीं है। हमारे कुछ असूल हैं, कुछ रूल्ज़ हैं, कायदे और कानून हैं। जहां पर जैसी भी

ऐजूकेशन दरकार हो, पहले वहां की रिपोर्ट ऐगजामिन की जाती है । उस के बाद कोई फैसला किया जाता है । यह ठीक है कि ऐमरजैंसी की वजह से हम कई बातें नहीं कर पाये । डिप्टी स्पीकर साहिबा, जब से मेरे पास ऐजूकेशन का महकमा आया है मैं समझता हूं कि जितनी डिमांड रूरल एरिया में सकूलों के अपग्रेडिंग की है उतनी और कोई इस महकमे में मांग नहीं है । जहां मिडल स्कूल है वहां की पंचायतें कहती हैं इन्हें हायर सैकंडरी कर दो और जहां प्राइमरी है उन्हें कहते हैं कि इन्हें मिडल कर दो। मगर हमारे पास इतने रिसोर्सिज़ नहीं हैं कि हर डिमांड को पूरा किया जाये। जहां भी कहीं अपग्रेडिंग होती है हमें पहले देखना होता है कि इतना स्टाफ और दरकार है। (विघ्न)

**ਸਰਦਾਰ ਅਜਾਇਬ ਸਿੰਘ ਸੰਧੂ :** ਮੈਂ ਆਪਣੇ ਇਲਾਕੇ ਦੇ ਮੁਤੱਲਿਕ ਪੰਡਿਤ ਜੀ ਤੋਂ ਪੁਛਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਬੈਕਵਰਡ ਏਰੀਆਜ਼ ਦੇ ਮੁਤੱਲਿਕ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਕੀ ਪਾਲਿਸੀ ਹੈ।

**गृह मंत्री :** मैं ने तो पहले ही कह दिया था कि बैकवर्ड क्लासिज़ की तरफ खास ध्यान करना सरकार का सब से पहला काम है : (तालियां) बैकवर्ड एरिया, बैकवर्ड कलासिज़ और हरिजनों के मुताल्लिक हमारी तरफ के खास ध्यान रखा जायेगा (तालियां) डिप्टी स्पीकर साहिबा, इस वक्त टाईम नहीं है कि मैं और कुछ अर्ज करुं । मैं उमीद रखता हूं कि मैम्बर साहिबान इसी जवाब को काफी समझेंगे।

**खान अब्दुल गफार खां :** डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं उन लोगों में से तो नहीं हूं जो खाह मुखाह बोलें । होम मिनिस्टर साहिब ने चौधरी चांद राम जी की बातों का तो जवाब दे दिया, मगर मैं ने एक बात पूछी थी कि उर्दू भी हिंदुस्तान की 14 नैशनल जबानों में से एक है मगर इन्हों ने इस के मुताल्लिक एक भी लफज तक नहीं कहा ।

**गृह मन्त्री :** आप अपना जवाब और क्या चाहते हैं, खां साहिब ? मैं ने बोला भी यहाँ उर्दू में है । (हंसी)

**उपाध्यक्षा :** हाउस के सामने इस वक्त 15 कट मोशनज़ हैं । मैं इन को हाउस के सामने एक एक करके लेती हूं । (Now there are 15 Cut Motions before the House. I take them one by one.)

**श्री राम किशन :** पालिसी मैटर्ज़ के बारे होम मिनिस्टर साहिब ने कुछ नहीं बताया ।

**Home Minister :** Probably, the hon. Member was not present when I was speaking on policy matters. Either he has not heard me or he was away.

(*Interruption by Sardar Ajaib Singh Sandhu*)

**उपाध्यक्षा :** सरदार अजायब सिंह जी, आपने जो बात पूछनी है मिनिस्टर साहिब के पास जा कर पूछ लें । He will satisfy you. (The hon. Member Sardar Ajaib Singh may contact the Minister and ask him any matter he likes. He will satisfy him.)

**ਸਰਦਾਰ ਅਜਾਇਬ ਸਿੰਘ ਸੰਧੂ :** ਮੈਡਮ, ਤੁਸੀਂ ਆਪ ਫਰਮਾਇਆ ਸੀ ਕਿ ਪੰਡਿਤ ਜੀ ਜਦੋਂ ਬੋਲ ਚੁਕਣਗੇ ਤਾਂ ਬਾਅਦ ਵਿਚ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪੁਛ ਲੈਣਾ ।

**Deputy Speaker :** The hon. Member may give me in writing. I will get the necessary information from the hon. Minister and pass it on to him.

**Deputy Speaker :** Question is—

That the demand be reduced by Rs 1000.

*The motion was lost.*

**Deputy Speaker :** Question is—

That the demand be reduced by Rs 100.

*The motion was lost.*

**Deputy Speaker :** Question is—

That the demand be reduced by Rs 1000.

*The motion was lost.*

**Deputy Speaker :** Question is—

That the demand be reduced by Re. 1.

*The motion was, by leave, withdrawn.*

**Deputy Speaker :** Question is—

That the demand be reduced by Re. 1.

*The motion was, by leave, withdrawn.*

**Deputy Speaker :** Question is—

That the demand be reduced by Re. 1.

*The motion was, by leave, withdrawn.*

**Deputy Speaker .** Question is—

That the demand be reduced by Re. 1.

*The motion was lost.*

**Deputy Speaker :** Question is—

That the demand be reduced by Re. 1.

*The motion was, by leave, withdrawn.*

**Deputy Speaker :** Question is—

That the demand be reduced by Re. 1.

*The motion was lost.*

**Deputy Speaker :** Question is—

That the demand be reduced by Rs. 100.

*The motion was lost.*

**Deputy Speaker :** Question is—

That the demand be reduced by Re. 1.

*The motion was lost.*

**Deputy Speaker :** Question is—

That the demand be reduced by Re. 1.

*The motion was lost.*

**Deputy Speaker :** Question is—

That the demand be reduced by Re. 1.

*The motion was lost.*

**Deputy Speaker :** Question is—

That the demand be reduced by Rs. 100.

*The motion was, by leave, withdrawn.*

**Deputy Speaker :** Question is—

That the demand be reduced by Rs. 100.

*The motion was, by leave, withdrawn.*

**Deputy Speaker :** Question is—

That a sum not exceeding Rs. 16,83,58,870 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1964—65, in respect of charges under head 28—Education.

*The motion was carried.*

**Deputy Speaker :** The House stands adjourned till 2.00 p. m. on Monday, the 16th March, 1964.

1.29 p. m.

(*The Sabha then adjourned till 2.00 p. m. on Monday, the 16th March, 1964.*)

APPENDIX

TO

P.V.S. DEBATES VOL. I, No. 17

Dated the 13th March, 1964

EMPLOYEES BELONGING TO SCHEDULED CASTES AND BACKWARD CLASSES IN THE OFFICE OF THE DIRECTOR, SPORTS AND YOUTH PROGRAMME (INCLUDING SUBORDINATE OFFICES.)

**1362. Sardar Ajaib Singh Sandhu :** Will the Minister for Revenue be pleased to state the number, names and dates of appointment of the employees belonging to Scheduled castes and backward classes working at present in class I, II, III and IV posts separately in the office of Director of Sports (including subordinate offices) together with their percentage in each category and the percentage of posts reserved for them in each category ?

**Sardar Ajmer Singh :** The information is as follows :—

| Class | No. of posts | Sch. Caste | Backward Class | Present percentage | | Percentage reserved | | Post vacant |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | Sch. | B. Class | Sch. | B. Class | |
| 1 | 2 | 3 | | 4 | | 5 | | 6 |
| Class I | 2 | Nil | Nil | Nil | | 20 | 2 | Nil |
| Class II | 51 | Do | Do | Do | | Ditto | | 4 |
| Class III | 98 | 9 | 6 | 9% | 6% | Ditto | | 20 |
| Class IV | 93 | 29 | 11 | 31% | 12% | Ditto | | 23 |

**Names and dates of Appointment**

| Class | Name | Date of appointment | REMARKS |
|---|---|---|---|
| III | Shri Mohinder Singh, Steno-typist. | 5-7-1962 | Backward Class |
| | Shri Ram Phul | 11-12-1963 | Ditto |
| | Shri Faquir Chand, Clerk | 10-2-1960 | Ditto |
| | Shri Harminder Singh | 23-2-1962 | Ditto |
| | Shri Sushil Kumar | 29-11-1963 | Ditto |
| | Shri Isher Singh | 22-1-1962 | Ditto |

[Revenue Minister]

| Class | Name | Date of appointment | REMARKS |
|---|---|---|---|
| | Shri Gita Ram | 27-2-1962 | Scheduled Caste |
| | Shri Prem Chand | 10-1-1962 | Ditto |
| | Shri S. S. Bhoria | 23-2-1962 | Ditto |
| | Shri Piara Ram | 29-12-1961 | Ditto |
| | Shri Puran Chand | 24-2-1962 | Ditto |
| | Shri Sawaran Singh | 17-1-1962 | Ditto (Working against post of Steno-cum-Librarian) |
| | Shri Shingara Singh, (Boatman) | 4-5-1959 | Ditto |
| | Shri Mukhtiar Singh | 19-1-1962 | Ditto |
| | Shri Charan Dass | 26-1-1962 | Ditto |
| IV | Shri Gurmel Singh | 15-5-1962 | Ditto |
| | Shri Panna Daftri (G. Marker) | 1-11-1962 | Ditto |
| | Shri Kartar Singh | 10-4-1962 | Backward Class |
| | Shri Sant Singh (Chowkidar) | 1963 | Ditto |
| | Shri Devi Ram | 1-5-1963 | Scheduled Caste |
| | Shri Antu Ram | 23-1-1962 | Ditto |
| | Shri Chandu Lal | 12-1963 | Ditto |
| | Shri Ram Hazur, Mali | 1963 | Ditto |
| | Shri Udhey Ram | 18-4-1962 | Ditto |
| | Shri Baru Ram | 18-4-1962 | Ditto |
| | Shri Sri Ram | 18-5-1962 | Ditto |
| | Shri Chharing Phunchok (Kitchen boy) | 1-6-1962 | Ditto |
| | Shri Ajaib Singh, (Attendant) | 23-3-1960 | Ditto |
| | Shri Ram Lakhan | 9-8-1962 | Ditto |
| | Shri Parkash Chand | 26-1-1962 | Ditto |
| | Shri Tarsem Lal, (Peon) | 3-3-1964 | Ditto |
| | Shri Makhan Singh | 11-6-1963 | Ditto |
| | Shri Mulkh Raj | 1-1-1964 | Ditto |
| | Shri Sita Ram | 7-5-1963 | Ditto |
| | Shri Ishru Ram | 20-1-1964 | Ditto |
| | Shri Gazza Singh | 2-7-1962 | Ditto |
| | Shri Harnek Singh | 26-9-1963 | Ditto |
| | Shri Joginder Singh | 10-1-1962 | Ditto |
| | Shri Tek Ram | 16-11-1960 | Ditto |

| Class | Name | Date of appointment | REMARKS |
|---|---|---|---|
| | Shri Rattan Singh | 12-1-1964 | Ditto |
| | Shri Gian Chand | 2-6-1962 | Ditto |
| | Shri Bansi Lal | 27-5-1962 | Ditto |
| | Shri Partap Singh | 11-4-1963 | Ditto |
| | Shri Bolley Ram | 19-6-1963 | Ditto |
| | Shri Charan Dass | 20-1-1964 | Ditto |
| | Shri Om Parkash | 21-1-1964 | Backward Class |
| | Shri Sohan Singh | 16-8-1963 | Ditto |
| | Shri Bishan Dass | 1-6-1963 | Ditto |
| | Shri Sadugar Singh | 21-6-1963 | Ditto |
| | Shri Nanak Singh | 14-2-1962 | Ditto |
| | Shri Ajit Singh | 19-12-1962 | Ditto |
| | Shri Paras Ram | 1-5-1963 | Ditto |
| | Shri Bhag Singh | 20-12-1962 | Ditto |
| | Shri Ambika Parshad | 1-1-1962 | Scheduled Caste |
| | Shri Haveli Ram | 16-4-1962 | Backward Class |

EMPLOYMENT IN THE PUBLIC RELATION DEPARTMENT, PUNJAB.

**1468. Shri Amar Singh :** Will the Chief Minister be pleased to state the total number of employees in Class I, II, III and IV posts, separately, districtwise, at present in the Public Relations Department together with the number, names and dates of appointment of those among them who belong to the Scheduled Castes and Backward Classes category-wise and districtwise ?

**Sardar Partap Singh Kairon :** The statement containing the required information is as follows.

## STATEMENT

| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | | | 6 | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | Details of officials belonging to Scheduled Castes | | | Details of officials belonging to Backward Classes | | |
| S. No. | Name of District | Class of post | Total No. of posts | i. Total No. | ii, Names and Category | iii. Date of appointment | i. Total No. | ii. Name and Category | iii. Date of appointment |
| 1. | Hissar | I | — | — | — | — | — | — | — |
| | | II | One | — | — | — | — | — | — |
| | | III | Twenty-two | 3 | (i) Sh. Mahabir Pal Drama Inspector | 1-2-1963 | 2 | (i) Sh. Pat Ram Verma, Rural Publicity Organiser | 11-12-56 |
| | | | | | (ii) Sh. Sant Lal, Actor | 25-6-1962 | | (ii) Sh. Vir Singh, Actor | 3-7-62 |
| | | | | | (iii) Sh. Baru Ram, Tabalchi | 26-11-1963 | | | |
| | | IV | Six | — | — | — | 1 | Sh. Ghisa Ram, Cleaner | 1-5-63 |
| 2. | Gurgaon | I | — | — | — | — | — | — | — |
| | | II | One | — | — | — | — | — | — |
| | | III | Twenty-six | — | — | — | 2 | (i) Sh. Abhey Ram, Actor | 1-7-62 |
| | | | | | | | | (ii) Sh. Jagdish Chander, Tabalchi | 5-4-61 |
| | | IV | Six | — | — | — | 2 | (i) Sh. Mawesi Ram, Cleaner | 12-10-51 |
| | | | | | | | | (ii) Sh. Puran Chand, Clerk | 11-8-54 |

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 3. | Rohtak | I | — | — | — | — | — | — | — |
| | | II | One | — | — | — | — | — | — |
| | | III | Twenty-four | — | — | — | 2 | (i) Sh. Manphul Singh, Stage Master<br>(ii) Sh. Sher Singh, Actor | 4-7-59<br>3-11-61 |
| | | IV | Six | 1 | Sh. Partap Singh, Cleaner | 6-2-1964 | — | — | — |
| 4. | Karnal | I | — | — | — | — | — | — | — |
| | | II | One | — | — | — | 1 | Sh. Devi Shankar, D. P. R. O. | 15-7-59 |
| | | III | Twenty-four | 1 | (i) Sh. Ram Ditta Mall, Harmonium-Master | 14-11-61 | — | — | — |
| | | IV | Six | 1 | (ii) Sh. Ram Sarup, Peon | 22-10-62 | — | — | — |
| 5. | Simla | I | — | — | — | — | — | — | — |
| | | II | One | — | — | — | — | — | — |
| | | III | Twelve | 1 | (i) Sh. Mina Ram, Clerk | 1-3-1960 | — | — | — |
| | | IV | Five | 1 | Sh. Attar Ram, Peon | 25-7-1951 | — | — | — |
| 6. | Ambala | I | — | — | — | — | — | — | — |
| | | II | One | — | — | — | — | — | — |
| | | III | Twenty-eight | 2 | (i) Sh. Lakshman Dass, Actor<br>(ii) Sh. Piara Lal, Driver, | 25-2-1964<br>28-2-1956 | 4 | (i) Sh. Sadhu Ram, Actor.<br>(ii) Sh. Harbans Lal. Actor,<br>(iii) Sh. Amar Chand, Actor,<br>(iv) Sh. Khushi Ram, Tabalchi | 8-7-61<br>28-7-61<br>2-10-63<br>7-7-61 |
| | | IV | Six | 1 | Sh. Laja Ram, Peon | 7-5-1962 | — | — | — |

| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | | | 6 | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | i | ii | iii | i | ii | iii |
| 7. | Kangra including Kulu | I | — | — | — | — | — | — | — |
| | | II | One | — | — | — | — | — | — |
| | | III | Forty-one | 2 | (i) Shri Aishi Ram, Radio Mechanic | 15-6-62 | 6 | (i) Shri Jang Bahadur, Stage Master | 30-6-61 |
| | | | | | (ii) Shri P. S. Bhupal, Reception Officer | 30-10-59 | | (ii) Shri Parkash Chand, Harmonium—Master | 5-12-63 |
| | | | | | | | | (iii) Shri Kumar Chand, Driver | 25-3-47 |
| | | | | | | | | (iv) Shri Ram Parkash, Information Attendant | 26-4-61 |
| | | | | | | | | (v) Shri Hari Ram, Tourist Officer | 29-8-57 |
| | | | | | | | | (vi) Shri Gian Chand, Guide-cum-Clerk | 7-11-63 |
| | | IV | Fifteen | 4 | (i) Shri Rashila Ram, Cleaner | 18-4-62 | 5 | (i) Shri Jagat Ram, Peon | 7-1-44 |
| | | | | | (ii) Shri Sunku Ram, Chowkidar | 3-3-1964 | | (ii) Shri Rattan Chand, Cleaner | 6-3-62 |
| | | | | | (iii) Shri Alam Chand, Peon | 27-11-51 | | (iii) Shri Nathu Ram, Chowkidar | 4-7-51 |
| | | | | | (iv) Shrimati Phulla Devi, Sweepress | 1-4-1961 | | (iv) Shri Lachhmen, Peon | 30-1-54 |
| | | | | | | | | (v) Shri Bishamber Dass, Peon | 9-8-51 |
| | | | | | | | | (vi) Shri Chandu Lal, Attendant | 16-4-53 |

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 8. | Hoshiarpur | I | — | — | — | — | — | — | — |
| | | II | One | — | — | — | — | — | — |
| | | III | Twenty-nine | 5 | (i) Shri Bhagat Ram, Harmonium-master | 7-4-1961 | 3 | (i) Shri Mohinder Singh, Actor | 25-7-60 |
| | | | | | (ii) Shri Joginder Singh, Actor | 25-2-1964 | | (ii) Shri M. L. Condul, Guide-cum-Clerk | 20-4-61 |
| | | | | | (iii) Shri Ram Lal, Tabalchi | 26-7-1960 | | (iii) Shri Chatter Singh, Guide-cum-Clerk | 2-1-57 |
| | | | | | (iv) Shri Laxmi Chand, Tourist Officer | 15-6-1960 | | | |
| | | | | | (v) Shri R.L. Arvind, Guide-cum-Clerk | 28-12-1956 | | | |
| | | IV | Eight | 1 | Shri Shankar Singh, Chowkidar | 1-8-1953 | 2 | (i) Shri Ram Parkash, Peon | 26-9-62 |
| | | | | | | | | (ii) Shri Chand Parkash, Cleaner | 6-2-62 |
| 9. | Jullundur | I | — | — | — | — | — | — | — |
| | | II | one | — | — | — | — | — | — |
| | | III | Twenty-nine | 1 | Shri Darshan Singh, Stage-Master | 22-12-61 | 6 | (i) Shri Diwan Chand, Actor | 13-11-57 |
| | | | | | | | | (ii) Shri Chaman Lal. Actor | 25-7-60 |
| | | | | | | | | (iii) Shri Lajpat Rai, Radio Mechanic | 8-2-64 |
| | | | | | | | | (iv) Shri Partap Singh, Driver | 10-2-40 |
| | | | | | | | | (v) Shri Boota Singh, Driver | 1-9-53 |
| | | | | | | | | (vi) Shri Brij Mohan, Clerk | 4-9-63 |
| | | IV | Six | 1 | Shri Amer Singh, Peon | 4-8-1946 | 2 | (i) Shri Maan Singh, Cleaner | 14-9-62 |
| | | | | | | | | (ii) Shri Kothe Singh, Chowkidar | 27-12-62 |

